# विज्ञापन

यह नूतन संस्करण उपस्थित करते मुझे अत्यन्त आनन्द होता है। इसके पूर्व के संस्करणों में जो कुछ अशुद्धियां रह गयी थीं, उनका संशोधन कर दिया गया है, तथा आवश्यकतानुसार नवीन विषय भी बढ़ा दिये गये हैं। आशा है, विद्यार्थियों के लिये यह पूर्वापेक्षा अधिक उपयोगी होगा।

अन्त में निम्नलिखित सज्जनों को धन्यवाद देता हूं, जिन्होंने कृपा कर अपने २ प्रान्तों के स्कूलों के लिये इसे स्वीकृत किया है।

१. डाइरेक्टर औफ़ पब्लिक इनस्ट्रकशन, बिहार ऐन्ड उड़ीसा

२. „ „ मध्य प्रदेश और बरार

३. „ „ पंजाब

४. वाइस-चैन्सेलर-पटना, कलकत्ता युनिवर्सिटी।

मुजफ्फरपुर
१—१२—१९२६।

विनीत—
शिवप्रसाद खन्ना

संस्कृत

# व्याकरण कौमुदी

## प्रथम भाग

अइउण्। ऋलृक्। एओङ्। ऐऔच्। हयवरट्। लण्। ञमङणनम्। झभञ्। घढधष्। जबगडदश्। खफछठथचटतव। कपय्। शषसर्। हल्।

ये १४ महादेव जी के सूत्र हैं। आदि वर्ण अन्त्य इत वर्ण के सहित मिल कर उच्चारित होते हैं। आदिवर्ण होने से इत वर्ण के बाद का सब वर्ण का बोध होता है। यथा अण कहने से अ, ई, ऊ; अक् कहने से अ, ई, ऊ, ऋ, ॠ, लृ; अच् कहने से अ, ई, ऊ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, का बोध होता है। सर्वत्र इसी रूप से बोध होता है।

### वर्णनिर्णय—Distinction of letters.

१। वर्ण दो प्रकार के होते हैं, स्वर (Vowels) और व्यञ्जन (Consonants)। जो सब वर्ण अन्य वर्ण के आश्रय बिना स्वतन्त्र उच्चारित होते हैं उन्हें स्वर (अच्) वर्ण कहते हैं। जो

सब वर्ण स्वरवर्ण के आश्रय बिना स्वतंन्त्र उच्चारित नही होते उन्हें व्यञ्जन ( हल् ) वर्ण कहते हैं।

स्वरवर्ण—( Vowels )

स्वयं राजन्ते इति स्वराः।

२। अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ए ऐ ओ औ इन्ही तेरह वर्णों को स्वर कहते हैं। (१) स्वर दो प्रकार के हैं। ह्रस्व ( Short Vowels ) और दीर्घ ( Long Vowels )। अ इ उ ऋ ऌ ये पाँच ह्रस्व और आ ई ऊ ॠ ए ऐ ओ औ ये आठ दीर्घ स्वर हैं।

ऌकार दीर्घ नहीं है। परस्पर के दो स्वरवर्ण परस्पर के सवर्ण कहलाते हैं। यथा, अ आ इ ई इत्यादि। यहाँ पर अ का सवर्ण आ और इ का सवर्ण ई हुआ इत्यादि।

व्यञ्जनवर्ण—( Consonants ),

३। क ख ग घ ङ, च छ ज झ ञ, ट ठ ड ढ ण, त थ द ध न, प फ ब भ म, य र ल व, श ष स ह, ( ं ), ( ः ) (१)

---

(१) वैयाकरण लोग अ इ उ ऋ ए ऐ ओ औ इन आठो को उच्चारण के भेद से प्लुत संज्ञा निर्देश कर इन को प्लुत स्वर के नाम से, और आठ स्वतन्त्र वर्ण मानते हैं। इसके अनुसार स्वर वर्णों की गिनती इक्कीस हुई। किसी किसी के मत से ऌकार भी प्लुत है, उस मत के अनुसार स्वरवर्ण की संख्या बाईस हुई। और मुग्धबोध के कर्त्ता वोपदेव ने दीर्घ ऌकार भी माना है, तो उनके अनुसार स्वरवर्ण तेईस हुए।

(१) अनुस्वार और विसर्ग की गिनती साधारणतः स्वरवर्ण में है, परन्तु अन्य स्वर के आश्रय विना इन दोनों वर्णों का उच्चारण नहीं होता, इसी लिये इनको स्वरवर्ण नही गिनकर व्यञ्जन वर्ण में गिनना उचित है। इस के सिवाय कार्य्य कारण के विचार करने से अनुस्वार और विसर्ग

ये कुल पैंतीस व्यञ्जन वर्ण हैं, ( २ ) जिन में क से म तक पच्चीस वर्णों को स्पर्श, ( ३ ) (Mutis) कहते हैं। सब स्पर्श वर्ण पाँच भागों ( Group ) में विभक्त किये गये है। क ख ग घ ङ ये पॉच वर्ण कवर्ग; च छ ज झ ञ ये पॉच चवर्ग, ट ठ ड ढ ण, ये पांच टवर्ग, त थ द ध न ये पॉच तवर्ग, प फ ब भ म ये पाँच पवर्ग, य र ल व ये चार अन्तःस्थ ( ४ ) और श

---

व्यञ्जन ही में गिने जा सकते हैं। न् और म् इन दोनों व्यन्जन वर्णों के स्थान में अनुस्वार होता है और अनुस्वार के स्थान मे ङ ञ ण न म य र ल व ये सब व्यञ्जन वर्ण होते हैं। इस लिये अनुस्वार के कार्य्य और कारण दोनों ही व्यन्जन हैं। र् और स् इन दोनों व्यन्जनवर्णों के स्थान मे विसर्ग होता है और विसर्ग के स्थान में य र श ष स, ये ही सब व्यञ्जन होते हैं। स्वर कार्य्य मे विसर्ग के स्थान में केवल ओ होता है। इस लिये विसर्ग के भी ओकार रूप कार्य्य छोड़ कर सब कार्य और करण दोनों ही व्यन्जन हैं। और अनुस्वार से जितनी सन्धियाँ होती हैं वैया-करणों ने उनका निर्देश स्वर सन्धि में नहीं किन्तु व्यञ्जन सन्धि में किया है। विसर्गघटित सन्धि और स्वर सन्धि प्रकरण मे निर्देश नहीं है वह एक स्वतन्त्र प्रकरण में निर्देश हुआ है। शिक्षा ग्रन्थ में भी अनुस्वार और विसर्ग को स्वर मे नहीं गिना है। यथार्थ में वैयाकरणों के मत में अनुस्वार और विसर्ग स्वर नहीं हैं।

( २ ) क्ष एक स्वतन्त्र वर्ण लिखा जाता है, परन्तु क् और ष् इन दोनों अक्षरों के मिलने से क्ष होता है, इसी से वैयाकरण लोग इस को स्वतन्त्र वर्ण नहीं मानते वस्तुतः क्ष एक संयुक्त वर्ण है।

( ३ ) जिह्वा के अग्र, उपाग्र, मध्य और मूल इन स्थानों को स्पर्श करके इन सब वर्णों का उच्चारण होता है, इसी लिये इनका नाम स्पर्श वर्ण है।

ष स ह ये चार ऊष्मवर्ण कहे जाते हैं। (५) अनुस्वार ( ं ) और विसर्ग ( ः ) इन दोनों वर्णों को अयोगवाह (६) कहते हैं (७)।

---

(४) स्पर्श वर्ण और ऊष्मवर्ण इन दोनों के मध्य में निर्दिष्ट हैं इस लिये य र ल व को अन्त.स्थ अर्थात् मध्यस्थित (Lntermediates) वर्ण कहते हैं। वैयाकरण लोगों ने अन्तस्थ आकारान्त निर्देश किया है।

(५) ऊष्म वर्ण (Sibilants) अर्थात् वायुप्रधान वर्ण, इन चारों वर्णों के उच्चारण मे वायु की प्रधानता है।

(६) पाणिनी ने जिनको स्वर और व्यञ्जन माना है उनके वीच में अनुस्वार और विसर्ग का उल्लेख नहीं किया है, इस लिये अयोगवाह नहीं रहने मे प्रयोग का निर्वाह करते हैं, इस निमित्त 'वाह' होता है, इन दोनों धर्म के होने के कारण अनुस्वार और विसर्ग को अयोगवाह [ Letters Standing between vowels and Consonants ] नाम प्राप्त हुआ।

(७) विसर्ग के और भी दो रूप हैं, एक का नाम जिह्वामूलीय और दूसरे का उपधमानीय। ये दो स्वतन्त्र वर्ण समझे जाते हैं। और वैयाकरणो ने ळ को व्यञ्जन में गिना है तदनुसार व्यञ्जनों में ळ एक स्वतन्त्र वर्ण है। इसे छोड़ कर यम नामक और चार व्यञ्जन वर्ण हैं, पर लौकिक व्यवहार में उनका प्रयोग नहीं होता है। इस लिए उनको यहाँ लिखना अनावश्यक है। इस प्रकार वैयाकरणों के मत से तेईस स्वर और चयालीस व्यञ्जनों को जोड़ कर पैंसठ वर्ण हुए।

## वर्णों के उच्चारण स्थान के नियम
(Classification of letters according to their pronunciation. )

### ४ । अहो कण्ठ्यौ

अ आ ह इन के उच्चारण का स्थान कण्ठ है इसलिये इनको कंठ वर्ण ( Gutturals ) कहते हैं ।

### ५ । कवर्गो जिह्वामूलीयः

क ख ग घ ङ इनका उच्चारण स्थान जिह्वामूल है । (१) इस लिये इनको जिह्वामूलीय वर्ण (Linguoe-radicals) कहते हैं ।

### ६ । इचुयशानांतालु

इ ई च छ ज झ ञ य श इन सबों का उच्चारणस्थान तालु है, इस लिये इन सबों को तालव्य वर्ण ( Palatals ) कहते हैं ।

### ७ । ऋटुरषाणाम् मूर्द्धा

ऋ ॠ ट ठ ढ ण र ष इन सबों का उच्चारणस्थान मूर्द्धा है, इस लिये इन सबों को मूर्द्धन्यवर्ण (Cerebrals) कहते हैं ।

### ८ । लृतुलसानां दन्ताः

लृ त थ द ध न ल स इन के उच्चारण का स्थान दन्त है इस कारण इन को दन्त्यवर्ण (Dentals) कहते हैं ।

---

( १ ) वैयाकरण लोग अ आ ह क ख ग घ ङ इन सब वर्णों का उच्चारणस्थान कण्ठ निर्देश करते हैं, परन्तु शिक्षा ग्रन्थ में अ आ ह ये तीन और कवर्ग का उच्चारण स्थान जिह्वामूल स्पष्ट निर्देश है । वस्तुतः अ आ ह इन तीनों में और कवर्ग के उच्चारण में बहुत विशेषता है । इस विशेषता के अनुसार विवेचना करने से शिक्षा ग्रन्थ का निर्देश ही सलक्ष बोध होता है । इसलिये शिक्षाग्रन्थ के मतानुसार कवर्ग का उच्चारण स्थान जिह्वामूल पृथक् निर्देश किया गया है ।

## ९। उपूपध्मानीयानामोष्ठौ

उ ऊ प फ ब भ म इन के उच्चारण का स्थान ओष्ठ है. इस लिये इनको ओष्ठ्य (Labials) वर्ण कहते हैं।

## १०। एदैतोः कण्ठतालु

ए ऐ इन के उच्चारण का स्थान कण्ठ और तालु है; इस लिये इन्हें कण्ठतालव्य (Palato gutturals) वर्ण कहते हैं।

## ११। ओदौतोः कण्ठौष्ठम्

ओ औ इनका उच्चारण कण्ठ और ओष्ठ है, इसलिये इन को स्थान कण्ठोष्ठ्य (Labio-guttnrals) वर्ण कहते हैं।

## १२। वकारस्य दन्तौष्ठम्

अन्तःस्थ वकार का उच्चारण स्थान दन्त और ओष्ठ है, इससे इन को दन्त्योष्ठ्य ( Dento-labials ) वर्ण कहते हैं।

## १३। नासिकानुस्वारस्य

अनुस्वार ( ं ) का उच्चारण-स्थान नासिका है, इसलिये इसको अनुनासिक ( Nasal ) वर्ण कहते हैं।

## १४। आश्रयस्थानभागी विसर्गः

विसर्ग ( : ) आश्रयस्थान भागी है, अर्थात् जब जिस स्वर वर्ण का अवलम्बन करता है तब उसी स्वर वर्ण का उच्चारण स्थान विसर्ग का उच्चारण स्थान होता है।

## १५। ञमङणनानां नासिका च

ङ ञ ण न म ये सब जिह्वामूल तालु आदि के समान नासिका से भी उच्चारित होते हैं। इस लिये इनको अनुनासिक वर्ण (Nasals) भी कहते हैं।

( ? )

( a ) What are कण्ठ तालव्य and दन्तोष्ठ letters ?

( b ) Why are letters of पवर्ग called labials ?

( c ) Name the मूर्द्धन्य letters ?

( d ) To what class the letters of the कवर्ग belong ?

---*---

## परिभाषा ( Definitions, )

### प्रकृति (Radicals.)

१६—क्रियावाचक किंवा वस्तुवाचक अथवा वस्तु के विशेषणवाचक शब्दों को प्रकृति कहते हैं। प्रकृतिवाचक शब्द दो प्रकार के हैं, धातु और प्रातिपदिक।

### धातु ( Verbal-Roots )

**१७ भुवादयो धातवः**

जिसके द्वारा क्रिया का बोध हो उसे धातु कहते हैं। यथा, भू, स्था, गम्, दृश्, हन्, इत्यादि।

### प्रातिपदिक ( Substantive Radicals. )

**१८। अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम्**

जो वस्तुवाचक हो अथवा वस्तु के विशेषणवाचक हो उनको प्रातिपदिक कहते हैं। वस्तुवाचक चन्द्र, सूर्य्य, तरु, लता जल, वायु, गृह इत्यादि। वस्तु का विशेषणवाचक; दृढ़, स्थिर, प्रबल, नूतन, पुराण, मन्द, सुन्दर इत्यादि।

## प्रत्यय ( Affix, Suffix or Postfix ).

१६। धातु और प्रातिपदिक के उत्तर जो पद रहता है उसे प्रत्यय कहते हैं। प्रत्यय पाँच प्रकार के होते हैं; विभक्ति, कृत्, तद्धित, स्त्रीप्रत्यय और धात्ववयव।

## विभक्ति ( Inflections. )

२०। विभक्तिः

धातु के उत्तर ति, तः, अन्ति आदि और प्रातिपदिक के उत्तर, औ, अः आदि जो सब प्रत्यय होते है उनको विभक्ति कहते है।

## कृत् ( Primary affixes. )

२१। धातु के उत्तर तव्य, य, तृ, त, त्वा इत्यादि जितने प्रत्यय होते हैं उन्हें कृत कहते हैं।

## तद्धित ( Secondary affixes. )

२२। प्रातिपदिक के उत्तर अ य आदि जो प्रत्यय होते हैं उन्हें तद्धित कहते हैं। (१)

## स्त्रीप्रत्यय (Feminine affixes).

२३। स्त्रीलिङ्ग मे आ ई आदि जितने प्रत्यय होते हैं उनको स्त्री प्रत्यय कहते हैं।

## धात्ववयव (Parts of roots).

२४। धातु के उत्तर इ स आदि और प्रातिपदिक के उत्तर काम्य आदि जितने प्रत्यय होते हैं, उनको धात्ववयव कहते हैं।

---

(१) तिङन्त पद के उत्तर कल्प आदि तद्धित प्रत्यय होते हैं।

## पद ( Inflected forms. )

**२५ । सुप्तिङन्तं पदम्**

धातु और प्रातिपदिक विभक्तियुक्त हो तो उन्हें पद कहते हैं।

## आदेश । ( Substitutes. )

२६ । प्रकृति और प्रत्यय के रूपपरिवर्त्तन को आदेश कहते हैं। यथा, वृद्ध शब्द के स्थान में ज्य; स्था धातु के स्थान में तिष्ठ, या विभक्ति के स्थान में इ, अन् विभक्ति के स्थान में ऊः इत्यादि।

## गुण

**२७ । अदेङ् गुणः**

स्वर को गुण होता है, ऐसा कहने से यही समझा जायगा कि इ ई के स्थान में ए, उ ऊ के स्थान में ओ, ऋ ॠ के स्थान मे अर् और लृ के स्थान में अल् होता है।

## वृद्धि

**२८ । वृद्धिरादैच्**

स्वर की वृद्धि कहने से यह समझा जाता है कि अ के स्थान में आ, इ ई के स्थान में ऐ, उ ऊ, के स्थान में औ और ऋ ॠ के स्थान में आर् होता है।

## लघु ( Short ) और गुरु (Long )

**२९ । ह्रस्वं लघुः दीर्घश्च संयोगे गुरुः**

ह्रस्व स्वर को लघु और दीर्घ को गुरु कहते हैं। संयुक्त वर्ण परे रहने से ह्रस्व स्वर भी गुरु समझा जाता है।

## उपसर्ग ( Prepositional Prefixes )

### ३० । उपसर्गाः क्रियायोगे

यदि क्रिया के साथ योग हो तो प्र, अप, अव, उप्, आ, परा, नि, वि, परि, प्रति, अति, अधि, अपि, अभि, सु, अनु, उत्,(१) सम्, निर्, दुर, (२), इन्हीं बीस शब्दों को उपसर्ग कहते हैं।

QUESTIONS.

1. Indicat the Points of difference between धातु, and प्रातिपदिक् कृत् and तद्धित ?
2. What is the difference between पद and धातु ?
3. What do you understand by गुण and वृद्धि ?
4. Name the Sanskrit उपसर्ग ?

---

## सन्धि प्रकरण

( conjuncton of words. )

## सन्धि

### ३१ । अतिशयितः सन्निधिः सन्धिः

दो वर्ण परस्पर होने से मिल जाते हैं। इसी मिलने को सन्धि कहते हैं। स्वरवर्ण की स्वरवर्ण के साथ, व्यञ्जन वर्ण की व्यञ्जन वर्ण के साथ और व्यञ्जन वर्ण की स्वर वर्ण के साथ सन्धि होती है। कभी दो वर्ण केवल मिल जाते हैं, कभी पहला वर्ण विकृत होता है, कभी दूसरा वर्ण विकृत होता है। कभी दोनों वर्ण विकृत होते हैं, कभी पहले वर्ण का लोप होता

१. वैयाकरण लोग दकारान्त लिखते हैं।

२. पाणिनीय लोग निस् और दुस् ये दो उपसर्ग और मानते हैं।

है और कभी दूसरे वर्ण का लोप हो जाता है। यथा, महान्+ आग्रहः=महानाग्रहः; उत्+चारयति=उच्चारयति, याच+ना =याञ्चा; महान्+शब्दः=महाञ्छब्दः; सः+आगतसः=आगतः; गुरो+अनुमन्यस्व,=गुरोऽनुमन्यस्व।

किस जगह कौन वर्ण किस प्रकार से विकृत होता है और किस जगह किस वर्ण का लोप होता है उस के नियम क्रम से दिखलाये जाते हैं।

## स्वरसन्धि

( Conjunction of Vowels. )

### *३२। अकः सवर्णे दीर्घः

यदि आकार के परे अकार या आकार रहे तो दोनों मिलकर आकार होता है, आकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा, अ+अ=आ; शश+अङ्कः=शशाङ्कः; उत्तम+अङ्गम्=उत्तमाङ्गम्, अद्य+अवधि=अद्यावधि, अ+आ=आ; कुश+आसनम् =कुशा-सनम्।

### ३३। अवर्णो दीर्घोऽवर्णेन

यदि आकार के परे अकार वा आकार रहे तो दोनों मिल कर आकार होता है। आकार पूर्ववर्ण में मिल जाता है। यथा आ+अ=आ। दया+अर्णवः=दयार्णवः; महा+अर्घः=महार्घः; लता+अन्तः=लतान्तः; आ+आ=आ। महा+आशयः=महाशयः। गदा+आघातः=गदाघातः; विद्या+आलयः=विद्यालयः।

### ३४। इवर्णो इवर्णेन

यदि ह्रस्व इकार के परे इ अथवा ई रहे तो दोनों मिलकर

---

* अ इ उ ऋ, ऌ से सवर्ण अच् परे हुए पूर्व पर के स्थान में दीर्घ एकादेश होता है।

दीर्घ ई होता है। ईकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है यथा इ+इ=ई। गिरि+इन्द्रः=गिरीन्द्रः; अति+इव=अतीव; प्रति+इतिः=प्रतीतिः; इ+ई=ई। कवि+ईश्वरः=कवीश्वरः, क्षिति+ईशः=क्षितीशः; प्रति+ईक्षा=प्रतीक्षा।

३५। यदि दीर्घ ईकार के परे इ अथवा ई रहे तो दोनों मिल कर दीर्घ ईकार होता है। ईकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथाः ई+इ=ई। मही+इन्द्रः=महीन्द्रः, महती+इच्छा=महतीच्छा; ई+ई=ई, लक्ष्मी+ईशः=लक्ष्मीशः; पृथ्वी+ईश्वरः=पृथ्वीश्वरः।

## ३६। उवर्ण उवर्णेन

यदि ह्रस्व उकार के परे उ अथवा ऊ रहे तो दोनों मिलकर दीर्घ ऊकार होता है। ऊकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा उ+उ=ऊ, विधु+उदयः=विधूदयः; मधु+उत्सवः=मधूत्सवः; स्वादु+उदकम्=स्वादूदकम्; साधु+उक्तम्=साधूक्तम्। उ+ऊ=ऊ, लघु+ऊर्म्मिः=लघूर्म्मिः; गुरु+ऊढ़ः=गुरूढ़ः।

३७। यदि दीर्घ ऊकार के परे उ अथवा ऊ रहे तो दोनों मिलकर दीर्घ ऊकार होता है। ऊकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा; ऊ+उ=ऊ, वधू+उत्सवः=वधूत्सवः; स्वयम्भू+उदय=स्वयम्भूदयः; ऊ+ऊ=ऊ, भू+ऊर्द्ध्वम्=भूर्द्ध्वम्; वधू+ऊहनम्=वधूहनम्।

३८। यदि ह्रस्व ऋकार के परे ऋकार रहे तो दोनों मिलकर दीर्घ ॠकार होता है। ॠकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा पितृ+ऋणम्=पितॄणम्; भ्रातृ+ऋद्धिः=भ्रातॄद्धिः।

*** ३९। आद् गुणः**

यदि आकार के परे इ अथवा ई हो तो दोनों मिलकर एकार होता है। एकार पूर्व वर्ण मे मिल जाता है। यथा, अ + इ=ए, देव + इन्द्रः=देवेन्द्रः; पूर्ण + इन्दुः=पूर्णेन्दुः; अ + ई=ए, गण + ईशः = गणेशः; अव + ईक्षणम् = अवेक्षणम्।

४०। यदि आकार के परे इ अथवा ई रहे तो दोनों मिल कर एकार होता है। एकार पूर्व वर्ण के साथ मिल जाता है। यथा, आ + इ = ए, महा + इन्द्रः=महेन्द्रः; लता + इव=लतेव; रमा + ईशः = रमेशः; महा + ईश्वरः = महेश्वरः।

४१। यदि अकार के परे उ अथवा ऊ रहे तो दोनों मिल कर ओकार होता है। ओकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा, अ + उ = ओ, नील + उत्पलम् = नीलोत्पलम्; सूर्य्य + उदय=सूर्य्योदयः; अ + ऊ=ओ, एक + उन + विंशतिः = एकोन-विंशन्तिः; गृह + उर्द्ध्वम्=गृहोर्द्ध्वम्।

४२। यदि आकार के परे उ अथवा ऊ रहे तो दोनों मिल कर ओकार होता है। ओकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा आ + उ=ओ, महा + उदयः=महोदय., गंगा + उदकम्=गंगोद-कम्; आ + ऊ=ओ। गङ्गा + ऊर्म्मिः=गङ्गोर्म्मिः, महा + उर्म्मिः= महोर्मिः।

४३। यदि अकार के परे ऋ रहे तो, ऋ के स्थान में र होता है। र पर वर्ण के मस्तक पर जाता है। यथा, अ + ऋ= र्, देव + ऋषिः=देवर्षिः, हिम + ऋतुः=हिमर्तुः।

४४। यदि आकार के परे ऋ रहे तो आकार के स्थान में अकार और ऋ के स्थान में र् होता है। र् पर वर्ण के मस्तक

* अवर्ण से अच् परे हो तो पूर्व और पर के स्थान मे एक गुण आदेश हो।

पर जाता है। यथा, आ+ऋ=अर् महा+ऋषिः=महर्षिः; देवता+ऋषभः=देवतर्षभः।

## ४५। वृद्धिरेचि

यदि आकार के परे ए अथवा ऐ रहे तो दोनों मिलकर ऐकार होता है। ऐकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा, अ+ए=ऐ। अद्य+एव=अद्यैव; एक+एकदम्;=एकैदम्; आ+ऐ=ऐ, मत+ऐक्यम्=मतैक्यम्।

४६। यदि आकार के परे ए किंवा ऐ रहे तो दोनों मिलकर ऐकार होता है। ऐकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा, आ+ए=ऐ; सदा+एव=सदैव; तथा+एतत्=तथैतत्, आ+ऐ =ऐ; महा+ऐरावतः=महैरावतः।

४७। यदि अकार के परे ओ अथवा औ रहे तो दोनों मिल कर औकार होता है। औकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा, अ+ओ=औ। जल+ओघः=जलौघः, ग्राम+ओकः=ग्रामौकः; चित्त+औदार्य्यम्=चित्तौदार्य्यम्;गत+औत्सुक्यः=गतौत्सुक्यः।

४८। यदि आकार के परे ओ अथवा औ रहे तो दोनों मिल कर औकार होता है। औकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है। यथा अ+औ=औ; महा+औषधिः=महौषधिः; सदा+ओदनम्= सदौदनम्, महा+औदार्य्यम्=महौदार्य्यम्। सदा+औत्सुक्यम् =सदौत्सुक्यम्।

## ४९। इकोऽयणचि

इ ई छोड़ कर कोई दूसरा स्वर वर्ण परे रहे तो, ह्रस्व इ के स्थान में य् होता है। य पूर्व वर्ण में मिल जाता है और परे का स्वर यकार में मिल जाता है। यथा, यदि+अपि=यद्यपि; प्रति+ अवायः=प्रत्यवायः; इति+आदि=इत्यादि; अति+आचारः=

अत्याचारः, अभि + उदयः=अभ्युदयः, प्रति + उद्गमनम्=प्रत्युद्गमनम्; दि + ऊतम=द्यूतम, प्रति + ऊहः=प्रत्यूहः; मुनि + ऋषभः=मुन्यृषभः; अति + ऋणम्=अतृणम्; प्रति + एकम्=प्रत्येकम्। यदि + एवम् = यद्येवम्; मुनि + ऐक्यम्=मुन्यैक्यम्। अति + ऐश्वर्य्यम्=अत्यैश्वर्य्यम्; पचति + ओदनम्=पचत्योदनम्, मुनि + ओकः = मुन्योकः, अपि + औत्सुक्यम् = अप्यौत्सुक्यम्, अति + औदार्य्यम्=अत्यौदार्य्यम्।

इ + इ=ई से भिन्न स्वर [ अर्थात् अ, आ, उ, ऊ, ऋ, ए, ऐ, ओ, औ ] के स्थान में य् हो जाता है।

इ ई छोड़ कर और स्वर वर्ण परे रहे तो दीर्घ ई के स्थान में य् होता है। य् पूर्व वर्ण में मिल जाता है और परे का स्वर यकार में मिल जाता है। यथा, नदी + अम्बु=नद्यम्बु; देवी + आगता=देव्यागता; सखी + उक्तम्=सख्युक्तम्; शशी + उर्द्ध्वग =शश्यूर्द्ध्वगः; वली + ऋषभः=वल्यृषभः; गोपी + एषा=गोप्येषा; वली + ऐरावतः=वल्यैरावतः, सरस्वती + ओघः=सरस्वत्योघः, वाणी + औचित्यम्=वाण्यौचित्यम्।

## ५१। उवम्

उ ऊ भिन्न स्वर वर्ण परे रहने से ह्रस्व उ के स्थान में व् होता है। व् पूर्व वर्ण में युक्त हो जाता है; और परे का स्वर वकार में मिल जाता है। यथा; अनु + अयः=अन्वयः; सु + आगतम्=स्वागतम्; मधु + इदम=मध्विदम्; साधु + ईहितम्= साध्वीहितम्; मधु + ऋते=मध्वृते; अनु + एषणम्=अन्वेषणम्; अनु + ऐक्षिष्ट = अन्वैक्षिष्ट; पचतु + ओदनम् = पचत्वोदनम्; ददातु + औषधम्=ददात्वौषधम्।

उ + उ-ऊ से भिन्नस्वर = ऊ के स्थान पर व् होता है।

५२। उ ऊ भिन्न स्वर वर्ण परे रहने से दीर्घ ऊ के स्थान

में व् होता है। व् पूर्व वर्ण में मिल जाता है। और परे वाला स्वर वकार में मिल जाता है। यथा; सरयू + अम्बू=सरय्वम्बू; वधू + आदिः=वध्वादिः; तनु + इन्द्रियम्=तन्विन्द्रियम्; तनु + ईश्वरः=तन्वीश्वर; सरयू + एधितम्=सरय्वेधितम्; सरयू + ओघः=सरय्वोघः; वधू + ऐश्वर्य्यम्=वध्वैश्वर्य्यम्; वधू + औदार्य्यम्=वध्वौदार्य्यम्।

## ५३। ऋ रम

ऋ भिन्न स्वर वर्ण परे रहने से ऋ के स्थान में र् होता है। र् पूर्व वर्ण में युक्त होता है; और परे वाला स्वर र् (१) अकार में मिल जाता है। यथा; पितृ + अनुमतिः=पित्रनुमतिः; पितृ + आदेशः=पित्रादेशः; पितृ + इच्छा = पित्रिच्छा; पितृ + ईहितम्=पितृहितम्; पितृ + उपदेशः=पित्रुपदेशः; पितृ + ऊहः= पित्रूहः पितृ + एषणा=पित्रेषणा; पितृ + ऐश्वर्य्यम्=पित्रैश्वर्य्यम्; पितृ + ओकः=पित्रोकः; पितृ + औदार्य्यम्=पित्रौदार्य्यम्।

ऋ + ऋ से भिन्न स्वर-ऋ के स्थान पर ( ॅ ) हो जाता है।

*५४। स्वर वर्ण परे रहे तो, एकार के स्थान में अय् होता है। अकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है; और परे वाला स्वर यकार में मिल जाता है। यथा शे + अनम्=शयनम्; ने + अनम् =नयनम्; जे + अति=जयति: सञ्चे + अः=सञ्चयः; शे + आते=

(१) विद्यासागर महाशय ने इस स्थान में रकार शब्द का प्रयोग किया है। किन्तु 'रकार' कहना व्याकरण के विरुद्ध है। 'रकार' 'नकार' 'पकार' इत्यादि कहना ठीक है किन्तु 'रकार' कहना ठीक नहीं है। 'रकार' शब्द को प्रयोग न करके 'रेफ' शब्द का प्रयोग करना उचित है।

*एचोऽयवायावः। अच् प्रत्याहार ( ए ओ, ऐ औ ) का क्रमसे अय्, अव्, आय्, आव् हो जाता है।

शयाते; अशे + आताम् = अशयाताम्; शे + इतम् = शयितम्; अशे + इष्ट=अशयिष्ट; शे + ईत=शयीत, शे + ईरन = शयीरन्; शे + ए=शये; शे + ऐ=शयै।

५५। स्वर वर्ण परे रहे तो ऐ के स्थान में आय् होता है। आ पूर्व वर्ण में युक्त होता है और परे वाला स्वर यकार के साथ मिल जाता है। यथा विनै + अकः=विनायकः; सञ्चै + अकः= सञ्चायकः; रै + आ=राया; रै + इ=रायि; रै + ए=राये; रै + ओः रायोः।

५६। स्वर वर्ण परे रहने से ओकार के स्थान में अव् होता है। अ पूर्व वर्ण में मिल जाता है, और परे वाला स्वर वकार मे मिल जाता है। यथा भो + अलम्=भवलम्, पो + अनः=पवनः ओ + अणम् = अवणम्, गो + आ=गावा; भो + इता = भविता; पो + इत्रम्=पवित्रम्; गो + ए=गवे; गो + ओः=गवोः।

ओ + स्वर वर्ण-ओ के स्थान में अव् होता है।

## ५७। ओ औ अवावौ

स्वर वर्ण परे रहने से औकार के स्थान में आव् होता है। आकार पूर्व वर्ण में मिल जाता है और परे का स्वर वकार में मिल जाता है। यथा पौ + अकः=पावकः; तौ + अकः=स्तावकः, नौ + आ=नावा, ग्लौ + आ=ग्लावा; नौ + इ=नावि; भौ + उकः = भावुकः; नौ + ए=नावे; ग्लौ + ए=ग्लावे; ग्लौ + ओ=ग्लावोः, नौ + औ = नावौ।

औ स्वर वर्ण-औ के स्थान में आव् हो जाता है।

## ५८। एङ-पदान्तादचि

पद अन्तस्थित एकार किंवा ओकार के परे अकार रहे तो, उसका लोप हो जाता है। लोप होने से अकार का जो चिन्ह

रह जाता है उसे लुप्त अकार (ऽ) कहते हैं। यथा, कवे + अवेहि = कवेऽवेहि; सखे + अर्पय=सखेऽर्पय; प्रभो + अनुगृहाण =प्रभोऽनुगृहाण; गुरो + अनुमन्यस्व=गुरोऽनुमन्यस्व।

५९। अकार भिन्न स्वर वर्ण परे रहने से शब्द के अन्तस्थित एकार के स्थान में विकल्प से अ और अय् होता है। अ पूर्व वर्ण में मिल जाता है और पर वाला स्वर यकार में मिल जाता है (१)। यथा, सखे + आगच्छ, सख + आगच्छ=सखयागच्छ, सखे + इह, सखइह=सखयिह; सखे + ईहसे,सख + ईहसे=सखयीहसे; सखे + उच्यताम्, सख उच्यताम्=सखयुच्यताम्; सखे-ऊहनम्, सख ऊहनम्=सखयूहनम्; सखे + ऋच्छ, सख ऋच्छ =सखयृच्छ; सखे + इहि, सख इहि = सख येहि; सखे + ऐषीः, सख ऐषीः = सखयैषीः; सखे + ओदनम्, सख ओदनम् = सखयोदनम्; सखे + औषधम्, सख औषधम्=सखयौषधम्।

६०। अ-कार भिन्न स्वर वर्ण परे रहने से पद के अन्तस्थित ओकार के स्थान में विकल्प से अ और अव् होता है। अ पूर्व वर्ण में मिल जाता है, और पर का स्वर व्-कार में युक्त होता है (२)। यथा, प्रभो + आगच्छ, प्रभआगच्छ=प्रभवागच्छ; प्रभोइह + प्रभ इह=प्रभविह, प्रभो-ईहसे + प्रभ ईहसे=प्रभवीहसे; प्रभोउच्यताम् + प्रभ उच्चयताम्=प्रभवुच्यताम्, प्रभो + ऊहनम् प्रभुऊहनम्=प्रभवूहनम्, प्रभो + ऋच्छ, प्रभ ऋच्छ=प्रभवृच्छ; प्रभोएहि + प्रभ एहि=प्रभवेहि, प्रभो + ऐषीः, प्रभ ऐषीः=प्रभवैषीः,

(१) अ होने पर सन्धि नहीं होती।

पद के अन्त में स्थति ए—एऽ (लुप्त अकार का चिन्ह) पद के अन्त में स्थित ओ-अ=ओऽ (लुप्त अकार का चिन्ह)

(२) अ होने पर सन्धि नहीं होती।

प्रभो + ओदनम्, प्रभ ओदनम्=प्रभवोदनम्, प्रभो + औषधम्, प्रभ औषधम=प्रभवौषधम् ।

६१ । स्वर वर्ण परे रहते से पद के अन्तस्थित ऐकार के स्थान में आ और आय् होता है। आ पूर्व वर्ण में और परस्थित स्वर य् कार में युक्त होता है (१) । यथा, श्रियै + अर्थः=श्रिया अर्थः श्रियाअर्थः; श्रियै + आग्रहः=श्रिया आग्रहः, श्रियायाग्रहः; श्रियै + इच्छति=श्रिया इच्छति श्रियायिच्छति; श्रियै + ईहा =श्रिया ईहा श्रियायीहा; श्रियै + उत्सुकः=श्रिया उत्सुकः, श्रियायुत्सुकः; श्रियै + ऊहः=श्रिया ऊहः, श्रियायूहः; श्रियै + ऋच्छति=श्रिया ऋच्छति, श्रियायृच्छति; श्रियै + एति=श्रिया एति, श्रियायेति; श्रियै + ऐक्यम्=श्रिया ऐक्यम्, श्रियायैक्यम्; भुक्त्यै + ओदनम्=भुक्त्या ओदनम्, भुक्त्यायोदनम्; श्रियै + औत्सुक्यम्=श्रिया औत्सुक्यम्, श्रियायौत्सुक्यम् ।

६२ । स्वर वर्ण परे रहने से पद के अन्तस्थित् औकार के स्थान में आ और आव् होता है आ पूर्व वर्ण में और पारवर्ती स्वर वकार में युक्त होता है (२)। यथा, रवौ + अस्तमिते =रवा अस्तमिते, रवावस्तमिते; गुरौ + आगते, गुरो आगते; =गुरावागते, गतौ + इमौ गता इमौ=गताविमौ, तौ + ईश्वरौ ता ईश्वरौ=तावीश्वरौ, विधौ + उदिते विधा उदिते=विधा-वुदिते; रवौ + ऊर्द्ध विगे रवा ऊर्द्धि विगे=रवावुद्र्द्धगे; गुरौ + ऋच्छति गुरा ऋच्छति=गुरा वृच्छति; प्रस्थितौ + एतौ प्रस्थिता एतौ=प्रस्थितावेतो; मतौ + ऐक्यम् मता ऐक्यम्, =मतावैक्यम्; तरौ + ओखति तराओखति=तारावोखति; गतौ + औत्सुक्यम् गता औत्सुक्यम्=गतावौत्सुक्यम् ।

---

(१) आ होने से सन्धि नहीं होती ।
(२) आ होने से सन्धि नहीं होती ।

६३। धातु का एकार अथवा ओकार परे रहने से उपसर्ग के अकार और आकार का लोप होता है। एकार और ओकार उपसर्ग में मिल जाता है। यथा, प्र+एजते=प्रेजते; उप+एषते=उपेषते; प्र+एषयति=प्रेषयित; अ+एटति=एटति; उप+ओषति=उपोषति; अव+ओहति=अपोहति; परा+ओखति=परोखति; परा+ओहति=परोहति।

एध और इण् धातुओं का एकार परे रहने से उपसर्ग के अकार और आकार का लोप नहीं होता। यथा, उप+एधते, उपैधते; परा+एधते=परैधते; अव+एति=अवैति, आ+एति=ऐति।

६४। यदि उपसर्ग के अकार अथवा ओकार के परे धातु का ऋ रहे, तो दोनों मिलकर आर् होता है। आकार उपसर्ग में युक्त होता है, र् पर वर्ण के मस्तक पर जाता है। यथा, अप+ऋच्छति=अपार्च्छति; अव+ऋणोति=अपार्णोति, उप+ऋतति=उपार्तति; प्र+ऋजते=प्रार्जते; परा+ऋध्यति, परार्ध्यति; परा+ऋषति=परार्षति; आ=ऋचति=आर्चति।

६५। ओष्ठ शब्द परे रहने पर विकल्प से अकार और आकार का लोप होता है। यथा, विम्ब+ओष्ठः=विम्बोष्ठः, विम्बौष्ठः; उमा+ओष्ठ=उमोष्ठः, उमौष्ठः।

समास न होने से नहीं होता। यथा, तव+ओष्ठः=तवौष्ठः; मम+ओष्ठः=ममौष्ठः।

## ६६। (सन्धिः निषेध)

ओकारान्त अथवा एक स्वर मात्र अव्यय शब्द की सन्धि नहीं होती। यथा, अहो+अपेहि=अहोअपेहि, अहो+आगमिष्यति=अहोआगमिष्यति; अ+अद्यापि=अ अद्यापि;

आ + एवम् = आ एवम्, ( १ ) उ + उत्तिष्ठ, उ उत्तिष्ठ; ए एव + मेतत्‌=ए एवमेतत्; ऐ + इहागच्छ=ऐ इहागच्छ; औ + आ-गम्यताम् = औआगम्मताम् ।

६७ । दीर्घ ऊकारान्त और एकारान्त पदों की सन्धि नहीं होती यथा. कवि + इमौ=कवी इमौ; गिरि + एतौ = गिरीएतौ, साधू + इमौ = साधू इमौ; बन्धू + आगतौ = बन्धू आगतौ; लते + एते = लते एते; विद्ये + इमे = विद्येइमे; शयाते + अर्भकौ =शयातेअर्भकौ; शयावहे + आवाम्=शयावहे आवाम्; याचेते + अर्थम् = याचेतेअर्थम् ।

## ६८ । अदसो मात्

अदस् शब्द के दीर्घ ईकारान्त और दीर्घ ऊकारान्त पदों की सन्धि नही होती । यथा अमी + अश्वा: = अमी अश्वा:; अमी + इषव:=अमी इषव:, अमू + अर्भकौ = अमू अर्भकौ ।

### अतिरिक्त Exception

मनष + ईषा = मनीषा ( Intellect ) हल + ईषा = हलीषा; ( A Plough stick ); लाङ्गल + ईष = लाङ्गलीषा ( stick ) शक + अन्धु: = शकन्धु: ( Well ), कुल + अटा = कुलटा (An Unchaste woman ), सीमन् + अन्त: = सीमान्त: ( Hair Parting) पर + अक्ष:=परोक्ष: । ये सब रूप निपातन से सिद्ध होते हैं, अर्थात् लक्षण के अनुसार ये सब रूप सिद्ध नहीं होते हैं।

[ १ ] सीमा, व्याप्ति अथवा ईषदर्थ बोध होने या क्रिया के साथ योग होने पर अव्यय आकार की सन्धि होती है । सीमा यथा, आ + अध्ययनात्, आध्ययनात्, अध्ययन पर्य्यन्त । व्याप्ति—यथा, आ एकदेशात्, एकदेशात्, एकदेशव्यापी । ईषदर्थ-यथा, आ आलोचितम् । ईषत आलोचितम् । क्रिया के साथ योग—यथा, आ + इहि=एहि ।

## QUESTIONS.

1. Join the following words:—

लक्ष्मी + ईशः, भ्रातृ + ऋद्धि, महा + ईश्वरः, महा + उर्म्मिः, हिम + ऋतुः, ग्राम + ओकः, मुनि + ऋषभः, अति + औदार्य्यम्, वधू + औदार्यम्, पितृ + ऊहः, सख्यै + अकः, भो + ईता. नौ + ए, सखे + एहि, प्रभो + आगच्छ, श्रियै + औत्सुक्यम्, रवौ + उदिते, उप + ओपयति, बिम्ब + ओष्ठः, अप + ऋच्छति, अहो + आगमिष्यति, याचते + अर्थम्, अमी + ईश्वरः ।

2. Disjoin the following words.—

गिरीन्द्रः, साधूक्तम्, भूर्ध्वम्, पितृणाम्, रमेशः, एकोनविंशतिः, देवर्षिः, देवतर्षभः, महैरावत्, गतौत्सुक्यम्, प्रत्युद्गमनम्, शश्यूर्द्धग, ददात्यौषधम्, शयीरन्, पवित्रम्, स्तावकः, सखेर्पय, मधवोदनम्, भावीश्वरी, तरावोपति ।

3, प्र + एषयति, Becomes प्रेषयति But उप + एधते Becomes उपैधते; justify the differencei nform.

4 Is there any difference in conjunction of the following ? If so, st ate your reason for the difference.—

( १ ) बिम्ब + ओष्ठः, ( २ ) तव + ओष्ठः ।

5. What are the cases in which conjunction does not take place ? Give illustrations.

6. Disjoin tne sandhi in ahy three of the following:—

सन्नुनम् । बुद्धिर्यस्य । भोयुक्तम् । ततोऽसौ । वायस्याह ।

( C. U. 1913 )

## व्यञ्जन सन्धि
## (CONJUNCTION OF CONSONANTS)

***६९ । स्तोः, श्चुना श्चुः**

यदि च् अथवा छ् परे रहे तो त् और द् के स्थान में च् होता है। यथा, महत्+चक्रम्=महच्चक्रम्; भवत+चरणम्=भवच्चरणम्; उत्+चारणम्=उच्चारणम्; एतद्+चन्द्रमण्डलम् =एतच्चन्द्रमण्डलम्; विपद्+चयः=विपच्चयः; तद्+चलनम्=तच्चलनम्; महत+छत्रम्=महच्छत्रम्; भवत्+छलनम्=भवच्छलनम्, उत्+छिनत्ति=उच्छिनत्ति, तद्+छविः=तच्छविः, एतद्+छाया=एतच्छाया।

७०। यदि ज् अथवा झ् परे रहे तो त् और द् के स्थान में ज् होता है। यथा, भवत्+जीवनम्=भवज्जीवनम्, उत्+ज्वल =उज्ज्वलः, सरित्+जलम्=सरिज्जलम्, तद्+जन्म=तज्जन्म, एतद्+जननम्=एतज्जननम्, विपद्+जालम्=विपज्जालम्, महत्+झञ्झनम्=महज्झञ्झनम्, तत+झनत्कारः=तज्झनत्कारः

७१। यदि ज अथवा झ परे हो तो दन्त्य न् के स्थान में ञ् होता है। यथा, महान्+जयः=महाञ्जयः; राजन्+जागृहि=राजञ्जागृहि; भवान्+जीवतु=भवाञ्जीवतु; उद्यन्+झङ्कारः=उद्यञ्झङ्कारः; विरमन्+झनत्कारः=विरमञ्झनत्कारः; गच्छन्+झटिति=गच्छञ्झटिति।

७२। यदि पद के अन्तस्थित त्कार वा द्कार के परे तालव्य श् रहे तो त् और द् के स्थान में च् और तालव्य श् के स्थान में छ् (१) होता है। यथा, जगत्+शरण्यः=जगच्छरण्यः;

---

(१) तालव्य श् च् युक्त रहने से नहीं होता। यथा, उत्श्चोतति, उत्श्चोतति।

महत् + शकटम् = महच्छकटम्; तद् + शरीरम् = तच्छरीरम्; एतद् + शकाब्दीयम् = एतच्छकाब्दीयम् [ १ ]

७३। यदि पद के अन्तस्थित नकार के परे तालव्य श रहे तो न् के स्थान में ञ् और तालव्य श् के स्थान में छ् होता है। यथा, महान् + शब्दः=महाञ्छब्दः; धावन् + शशः=धावञ्छशः; निन्दन् + शठः=निन्दञ्छठः ( २ )।

७४। यदि पद के अन्तस्थित त्कार वा द्कार के परे ह् हो तो त् के स्थान मे द् और ह् के स्थान में ध् होता है। यथा, तत् + हतः=उद्धतः; उत् + हरणम्=उद्धरणम्; महत् + हसनम्= महद्धसनम्; तद् + हितम् = तद्धितम्; तद् + हेयम् = तद्धेयम्, विपद् + हेतुः=विपद्धेतुः ( ३ )।

७५। यदि चवर्ग के परे दन्त्य न् रहे तो उसके स्थान में ञ् होता है। यथा, याच् + ना=याच्ञा; यज् + नः=यज्ञः, जज् + नाते =जज्ञाते, जज् + निषे=जज्ञिषे; जज् + निध्वे=जज्ञिध्वे; जज् + ने =जज्ञे; राज् + ना=राज्ञा, राज् + नी=राज्ञी।

---

( १ ) वैयाकरण लोग पद के अन्तस्थित तकार अथवा दकार के परे तालव्य श रहने से दो पद सिद्ध करते हैं। यथा, महत् + शकटम्=महच्छकटम्, महच्शकटम्; तद्शरीरं=तच्छरीरम्, तच्शरीरम्।

( २ ) वैयाकरणलोग पद के अन्तस्थित नकार के परे तालव्य श् रहने से चार पद सिद्ध करते हैं। यथा, महान् + शब्द = महाञ्छब्दः, महाञ्छब्दः; महाञ्छब्दः, महाञ्शब्दः।

( ३ ) वैयाकरण लोग पद के अन्तस्थित त्कार वा द्कार के परे ह रहने से, दो पद सिद्ध करते हैं। यथा उत् + हतः = उद्धतः, उद्हतः, तद्-हेयम् = तद्धेयम्, तद्हेयम्।

*** ७६। स्तोः श्चुनाष्टुः**

यदि ट् किम्बा ठ् परे हो तो त् और द् के स्थान में ट् होता है। यथा उत्+टलति=उट्टलति; महत्=टङ्कनम्=महट्टङ्कनम्, तद् + टीका=तट्टीका, एतद् + टङ्कारः=एतट्टङ्कारः; सत + ठकारः सट्ठकारः, एतद् + ठक्कुरः=एतठ्ठक्कुरः।

७७। यदि ड् किम्बा ढ् परे रहे तो, त् और द् के स्थान में ड् होता है। यथा, उत्+डीनः=उड्डीनः, भवत्+डमरुः=भवड्डमरुः, तद् + डिण्डिमः=तड्डिण्डिमः, एतद् + डामरः=एतड्डामरः, उत्+ढौकते=उड्ढौकते, महत्+ढालम्=महड्ढालम्, एतत्+ढक्का=एतड्ढक्का, तद् + ढुण्ढनम्=तड्ढुण्ढनम्।

७८। यदि ड् अथवा ढ् परे रहे तो दन्त्य न् के स्थान में मूर्द्धन्य ण होता है। यथा, महान्+डामरः=महाण्डामरः, रुवन् +डिण्डिमः=रुवण्डिण्डिमः, भवान्+ढुण्ढति=भवाण्ढुण्ढति, राजन्+ढौकसे=राजण्ढौकसे।

**७९। तथौ टठौ षकारात्**

मूर्द्धन्य ष्कार के परस्थित त् के स्थान में ट् और थ् के स्थान में ठ् होता है। यथा, आकृष्+तः=आकृष्टः, सृष्+ता=स्रष्टा, द्रष्+ता=द्रष्टा, उत्कृष्+तः=उत्कृष्टः, षष्+थः=षष्ठः।

**८०। लेल स्तवर्गस्य**

यदि ल् परे हो तो त्, द् और न् के स्थान में ल् होता है। यथा, बृहत्+ललाटम्=बृहल्ललाटम्, उत्+लिखितः=उल्लिखितः, तद्+लीलायितम्=तल्लीलायितम्, एतद्+लीलोद्यानम् =एतल्लीलोद्यानम्, महान्+लाभः=महाँल्लाभः, भवान्+लभते=भवाँल्लभते (१)।

---

(१) नूकार के स्थान में हुए लूकार का नूकार की भांति अनुनासिक

८१। यदि स्वर वर्ण परे रहे तो, पद के अन्तस्थित न्कार का द्वित्व होता है। यथा, धावन् + अश्वः=धावन्नश्वः, हसन् + आगतः=हसन्नागतः, स्मरन् + उवाच=स्मरन्नुवाच।

यदि न् दीर्घ स्वर के परे हो तो द्वित्व नहीं होता। यथा महान् + आग्रहः=महानाग्रहः, कवीन् + आह्वय = कवीनाह्वयः, साधून + आद्रियस्व = साधूनाद्रियस्व, भ्रातॄन् + अनुगृह्णीष्व = भ्रातॄन-नुगृह्णीष्व।

८२। यदि च् किंवा छ् परे हो तो पद के अन्तस्थित न् के स्थान में अनुस्वार होता है, एवं च् के स्थान में श्च् और श्छ् होता है। यथा, पश्यन् + चकितः=पश्यंश्चकितः, हसन् + चलितः=हसंश्चलितः, नृत्यं + चकोरः = नृत्यंश्चकोरः, धावन + छागः=धावंश्छागः, महान् + छेदः = महांश्छेदः, विराजन् + छायापथः = विराजंश्छायापथः।

८३। यदि ट् अथवा ठ् परे हो तो पद के अन्तस्थित न्कार के स्थान में अनुस्वार होता है। एवं ट् और ठ् के स्थान में ष्ट् और ष्ठ होता है। यथा, चलन् + टिट्टिभः=चलंष्टिट्टिभः, उद्यन् + टङ्कारः = उद्यंष्टङ्कारः, महान् + ठक्कुरः=महांष्ठक्कुरः।

८४। यदि त् अथवा थ् परे हो तो पद के अन्तस्थित नकार के स्थान में अनुस्वार होता है और त् और थ् के स्थान में स्त और स्थ् होता है। यथा, पतन् + तरुः = पतंस्तरुः, महान् + तड़ागः=महांस्तड़ागः, उत्तिष्ठन् + तरङ्गः=उत्तिष्ठंस्तरङ्गः, शाम्यन् + तापः = शाम्यंस्तापः, क्षिपन् + थुत्कारम् = क्षिपंस्थुत्कारम्, स्पृशन्थुध्यति=स्पृशंस्थुध्यति।

---

उच्चारण होता है। उसी उच्चारण का सूचक विन्दु सहित अर्द्धचन्द्र (चन्द्रविन्दु) पहले वर्ण में लाया जाता है।

८५ । मोऽनुस्वारः

यदि तालव्य श् किंवा दन्त्य स् वा ह् परे हो तो पद के मध्यस्थित न् के स्थान में अनुस्वार होता है । यथा, दन् + शनम् =दंशनम्, भ्रन् + शते=भ्रंशते, मीमान् + सते=मीमांसते, जिघान् + सति=जिघांसति, रन् + हते=रंहते, वृन् + हितम्=वृंहितम् ।

८६ । यदि दन्त्य स् परे हो तो, पद मध्यस्थित म् के स्थान में अनुस्वार होता है । यथा, रम् + स्यते = रंस्यते, अयम् + सीत् =अयंसीत्; संगम् + स्यते=संगंस्यते, निनम् + सति=निनंसति ।

८७ । वा पदान्तस्य

जिस वर्ग का अक्षर परे हो तो पद के मध्यस्थित न् के स्थान में उसी वर्ग का पञ्चम वर्ण होता है । यथा, आशन् + कते = आशङ्कते, प्रेल् + खणीयम्=प्रेङ्खणीयम्; आलिन् + गतिः = आलिङ्गतिः, वन् + चयति=वञ्चयति, वान् + छति = वाञ्छति, रन् + जयति = रञ्जयति, वन् + टयति=वण्टयति, उत्कन् + ठते=उत्कण्ठते, मन् + डयति=मण्डयति, कन् + पते = कम्पते, द्रुम् + फति =द्रुम्फति, आलन् + बते=आलम्बते, जृन् + भते=जृम्भते ।

८८ । यदि त् परे हो तो पद के मध्यस्थित म् के स्थान में न् होता है । गम् + ता=गन्ता, गम् + तव्यम्=गन्तव्यम्, नियम् + ता=नियन्ता, क्षाम् + तिः=क्षान्तिः; क्षम + तव्यम्=क्षन्तव्यम्, आक्राम् + तम्=आक्रान्तम्, शाम् + तम्=शान्तम्, दाम् + तः= दान्तः ।

८९ । यदि अन्तस्थ अथवा ऊष्म वर्ण परे हो तो, पद के अन्तस्थित म् के स्थान में अनुस्वार होता है । यथा, सत्वरम् + याति=सत्वरंयाति, करुणम् + रोदिति=करुणंरोदिति, विद्याम् + लभते=विद्यांलभते, भारम् + वहति=भारंवहति, शय्यायाम् +

शेते=शय्यायांशेते, कष्टम् + सहते=कष्टंसहते, मधुरम् + हसति =मधुरंहसति।

६० । यदि स्पर्श वर्ण परे हो तो, पद के अन्तस्थित म् के स्थान में अनुस्वार होता हैं, अथवा जो वर्ण परे रहे उसी वर्ण का पञ्चम वर्ण होता है। यथा, किम् + करोषि = किंकरोषि:, किङ्करोषि; गृहम् + गच्छ = गृहंगच्छ, गृहङ्गच्छ; क्षिप्रम् + चलति = क्षिप्रंचलित, क्षिप्रञ्चलति; शत्रुम् + जहि = शत्रुंजहि, शत्रुञ्जहि; नदीम् + तरति = नदींतरति, नदीन्तरति; धनम् + ददाति = धनंददाति, धनन्ददाति; स्तनम् + धयति = स्तनंधयति, स्तनन्धयति; गुरुम् + नमति = गुरुंनमति, गुरुन्नमति; चन्द्रम् + पश्यति = चन्द्रंपश्यति, चन्द्रम्पश्यति; किम् + फलम् = किंफलम् किम्फलम्; सत्यम् + ब्रूयात् = सत्यं-ब्रूयात्, सत्यम्ब्रूयात्; मधुरम् + भाषते = मधुरं-भाषते, मधुरम्भाषते; शास्त्रम् + मीमांसते = शास्त्रंमीमांसते, शास्त्रम्मीमांसते।

## ६१ । छे च

यदि छ परे रहे तो, स्वर वर्ण के आगे च् हो जाता है। च् छ् मिल कर च्छ् होता है। यथा, सित + छत्रम् = सितच्छत्रम्, परि + छदः = परिच्छदः, अव + छेदः = अवच्छेदः, वृक्ष + छाया = वृक्षच्छाया, गृह + छिद्रम् = गृहच्छिद्रम्। (१)

६२ । उत् उपसर्ग के परस्थित स्था और स्तम्भ धातु के स का लोप हो जाता है। यथा, उत् + स्थानम् = उत्थानम्, उत् + स्थितिः, उत्थितिः, उत् + स्थास्यति = उत्थास्यति, उत् +

(१) वैयाकरण लोग पद के अन्तस्थित दीर्घ स्वर के परे विकल्प से च् (पाणिनी के मत के अनुसार तुक्) विधान करते हैं। यथा-लक्ष्मीछाया, लक्ष्मीच्छाया, लक्ष्मीछाया।

स्तम्भनम् = उत्तम्भनम्, उत् + स्तम्भयति = उत्तम्भयति, उत् + स्तम्भयिष्यति = उत्तम्भयिष्यति ।

६३ । यदि स्वर वर्ण, वर्ग का तृतीय चतुर्थ वर्ण अथवा- य् र् ल् व् ह् परे हो तो क् के स्थान में ग् होता है । यथा, दिक् + अन्तः = दिगन्तः, वाक् + आडम्बरः = वागाडम्बरः, त्वक् + इन्द्रियम्=त्वगिन्द्रियम्; वाक् + ईशः=वागीशः; सम्यक् + उक्तम्=सम्युक्तम्, धिक् + ऋणकारिणम्=धिगृणकारिणम्, प्राक् + एव = प्रागेव; धिक + ऐश्वर्य्यमत्तम्=धिगैश्वर्य्यमत्तम्; सम्यक् + ओजः=सम्यगोजः, वाक् + औचित्यम्=वागौचित्यम्, दिक् + गजः=दिग्गजः, प्राक् + घनोदयः=प्राग्घनोदयः, वाक् + जालम् = वाग्जालम्, सम्यक् + जायते = सम्यग्जायते, सम्यक् + डयते=सम्यग्डयते; सम्यक् + ढौकते=सम्यग्ढौकते, वाक् + दानम् = वाग्दानम्, धिक् + धनगर्व्वितम् = धिग्धनगर्व्वितम्, वाक् + वाहुल्यम् = वाग्वाहुल्यम्, दिक + भागः = दिग्भागः, धिक् + वाचकम्=धिग्वाचकम्, वाक् + रोधः=वाग्रोधः, धिक् + लोभिनम् = धिग्लोभिनम्, सम्यक् + वदति = सम्यग्वदति, दिक् + हस्ती=दिग्हस्ती (१)

६४ । यदि स्वर वर्ण अथवा ग् घ् द् ध् व् भ् य् र् व् परे हो तो पद के अन्तस्थित त् के स्थान मे द् होता है । यथा, जगत् + अन्तः=जगदन्तः, जगत् + आदिः=जगदादिः, जगत् + इन्द्रः=जगदिन्द्रः, जगत् + ईशः = जगदीशः, भवत् + उक्तम्= भवदुक्तम्, भवत् + ऊहनम्=भवदूहनम्, भवत् + ऋणम्=भव- दृणम्, जगत् + एतत्=जगदेतत्, महत् + ऐश्वर्य्यम् = महदैश्व-

(१) वैयाकरण लोग क् के परे ह् रहने से ह् के स्थान में विकल्प से घ् करते हैं । यथा, दिग्घस्ती = दिग्हस्ती ।

र्य्यम्; महत्+ओजः=महदोजः, महत्+औषधम्=महदौषधम्, बृहत्+गहनम्=बृहद्गहनम्, बृहत्+घटः=बृहद्घटः, भवत्+दर्शनम्=भवद्दर्शनम्, महत्+धनुः=महद्धनुः, जगत्+बन्धुः=जगद्बन्धुः, महत्+भयम्=महद्भयम्, बृहत्+यानम्=बृहद्यानम्, बृहत्+रथः=बृहद्रथः, महत्+वनम्=महद्वनम् ।

६५ । यदि स्वर वर्ण वर्ग के तृतीय और चतुर्थ वर्ण अथवा य् र् ल् व् ह् के परे हो तो पद के अन्तस्थित् च् के स्थान में ज् और ट् के स्थान में ड् और प् के स्थान में ब् होता है यथा; अच+अन्तः=अजन्तः, अच्+वत्=अज्वत्, परिव्राट्+अयम्=परिव्राडयम्; परिव्राट्+आगतः=परिव्राडागतः, परिव्राट्+उवाच=परिव्राडुवाचः, परिव्राट्+गच्छति=परिव्राड्गच्छति, परिव्राट+वदति=परिव्राड्वदति, परिव्राट+हसति=परिव्राड्-हसति (१) अप्+इन्धनः=अबिन्धनः, अप्+घटः=अब्घटः, अप्+भक्षः=अब्भक्षः, अप्+वासः=अब्वासः, अप्+हरणम्=अब्हरणम् (२) ।

६६ । यदि न् अथवा म परे हो तो, पद के अन्तस्थित वर्ग के प्रथम वर्ण के स्थान में पञ्चम अथवा तृतीय वर्ण होता है । यथा, दिक्+नागः=दिङ्नाग, दिग्नाग; अच्+नास्ति=अञ्नास्ति, अज्नास्ति; मधुलिट्+नर्दति=मधुलिण्नर्दति, मधुलिड्नर्दति; जगत्+नाथः=जगन्नाथ, जगद्नाथः; अप्+नदी=अम्नदी, अब्नदी; प्राक्+मुखः=प्राङ्मुखः, प्रागमुख; अच्+मध्यम्

---

(१) वैयाकरण लोग ट् के परे ह् रहने पर विकल्प से ह् के स्थान में ढ् करते हैं । यथा परिव्राड्+हसति=परिव्राड्ढसति ।

(२) वैयाकरण लोग प् के परे ह् रहने पर विकल्प से ह के स्थान में भ् करते हैं । यथा, अब्+भरणम्=अब्हरणम् ।

=अञ् मध्यम्, अज्मध्यम्; मधुलिट् + मत्तः = मधुलिण् मत्तः, मधुलिड् मत्तः; भवत् + मत्तम् = भवन्मत्तम्, भवद्मत्तम्; अप् + मानम् = अम्मानम्, अब्मानम्।

९७। यदि मात्र अथवा मय प्रत्यय परे हो तो, पद के अन्तस्थित वर्ग के प्रथम वर्ण के स्थान में केवल पञ्चम वर्ण होता है। यथा, वाक् + मयम् = वाङ्मयम्; अच् + मात्रम् = अञ्मात्रम्; मधुलिट् + मात्रम्, मधुलिण् मात्रम्; चित् + मयम = चिन्मयम्; अप + मयम्, अम्मयम्।

---

## विसर्ग-सन्धि

### Combination of visarga with Vowels or Consonants

### ९८। शषसाश्च विसर्ज्जनीयश्चछ ट ठ तथेषु

यदि च् अथवा छ् परे हो तो, विसर्ग के स्थान में तालव्य श् होता है। यथा, पूर्णः + चन्द्रः = पूर्णश्चन्द्रः; ज्योतिः + चक्रम् = ज्योतिश्चक्रम्; निः + चितः = निश्चितः; वायुः + चलति, = वायुश्चलति; धावितः + छागः, = धावितश्छागः, रवेः + छविः = रवेश्छविः; तरो + छाया = तरोश्छाया; रज्जुः + छिद्यते, = रज्जुश्छिद्यते।

९९। यदि ट् अथवा ठ् परे हो तो, विसर्ग के स्थान में मूर्द्धन्य ष् होता है। यथा, भीतः + टलति=भीतष्टलति; उड्डीन + टिट्टिभः=उड्डीनष्टिट्टिभः; धनुः + टङ्कारः=धनुष्टङ्कारः; स्थिरः + ठक्कुरः=स्थिरष्ठक्कुरः; भग्नः + ठक्कुरः=भग्नष्ठक्कुरः।

१००। यदि त् अथवा थ् परे हो तो, विसर्ग के स्थान में दन्त्य स् होता है। यथा, उन्नतः + तरुः = उन्नतस्तरुः; नद्याः +

तीरम्=नद्यस्तीरम्; भूमे + तलम्=भूमेस्तलम् ; क्षिप्तः + थुत्कारः =क्षिप्तस्थुत्कारः; स्नातः + शुध्यति = स्नातस्शुध्यति (१) ।

## १०१ । वा शरि

यदि तालव्य श् परे हो तो, विसर्ग के स्थान में विकल्प से तालव्य श् होता है। यथा, सुप्तः + शिशुः = सुप्तश्शिशुः, सुप्तःशिशुः; उन्नतः + शैलः = उन्नतश्शैलः; उन्नतः-शैलः; अग्नेः + शिखा = अग्नेश्शिखा, अग्नेः शिखा; गौः + शब्दायते = गौश्शब्दायते, गौः शब्दायते ।

१०२ । यदि मूर्द्धन्य ष् परे रहे तो, विसर्ग के स्थान में विकल्प से मूर्द्धन्य ष् होता है। यथा, मत्तः + षट्पदः=मत्त-ष्षट्पदः, मत्तः षट्पदः; मधुरः + षड्जः=मधुरष्षड्जः, मधुर षड्जः; भागः + षोडशः=भागष्षोडशः, भागः षोडशः ।

१०३ । यदि दन्त्य स् परे हो तो, विसर्ग के स्थान में विकल्प से दन्त्य स् होता है। यथा, प्रथमः + सर्गः = प्रथम-स्सर्गः, प्रथमःसर्गः; रवेः + संक्रमः = रवेस्संक्रमः, रवेःसंक्रमः; साधोः + सङ्गः=साधोस्सङ्गः, साधोः सङ्गः ।

## १०४ । ओ मकारयोर्मध्ये

यदि अकार के परे विसर्ग हो और अकार परे हो तो, पूर्व अकार और विसर्ग दोनों के स्थान में ओ होता है। ओकार पूर्व वर्ण में युक्त होता है और पर अकार का लोप हो जाता है। यथा, नरः + अयम्=नरोऽयम्, नयः + अङ्कुरः=नयो-ऽङ्कुरः; तीक्ष्णः + अङ्कुशः=तीक्ष्णोऽङ्कुशः; ज्वलितः + अङ्गारः =ज्वलितोऽङ्गारः; वेदः + अधीत=वेदोऽधीतः ।

---

(१) यदि तकार के परे स् रहे तो विसर्ग के स्थान में स् नहीं होता। यथा, सठः + त्सरति=शठःत्सरति; दृढ + त्सरुः=दृढः त्सरु ।

## १०५। हशि च

यदि वर्ग का तृतीय चतुर्थ अथवा पञ्चम वर्ण अथवा य् र् ल् व् ह् परे हो तो अकार और अकार के परिस्थत विसर्ग इन दोनों के स्थान में ओ होता है। ओकार पूर्व वर्ण में युक्त होता है। यथा, शोभन: + गन्धः=शोभनो-गन्धः; नूतनः + घटः=नूतनोघटः, सद्यः + जातः=सद्योजातः; मधुरः + झङ्कारः=मधुरोझङ्कारः; नवः + डमरुः=नवोडमरुः; गजः + ढौकते =गजोढौकते; मूर्द्धन्यः + णकार=मूर्द्धन्योणकारः, निर्वाणः + दीपः=निर्वाणोदीपः; अश्वः + धावति = अश्वोधावति, उन्नतः + नगः=उन्नतोनगः; दृढोः + बन्धः=दृढोबन्धः; अकुतः + भयः =अकुतोभयः; अतीतः + मासः=अतीतोमासः; कृतः + यत्नः =कृतो यत्नः; शान्तः + रोषः=शान्तोरोषः; कृतः + लोभः=कृतो-लोभः; शीतः + वायुः = शीतोवायुः; वामः + हस्तः=वामोहस्तः।

## १०६। न विसर्ज्जनीय लोपे पुनः सन्धिः

यदि अकार भिन्न स्वर वर्ण परे हो तो अकार के परिस्थित विसर्ग का लोप होता है और लोप होने पर फिर सन्धि नहीं होती। यथा, कुतः + आगतः=कुत-आगतः; नरः + इव=नर इव; कः + ईहते=कईहते; चन्द्रः + उदेति=चन्द्रउदेति; इतः + ऊर्द्ध्वम्=इतऊर्द्ध्वम्; देव. + ऋषिः=देवऋषिः; उच्चा-रित. + लृकारः = उच्चारित लृकारः; कः + एषः = क एषः; कुतः + ऐक्यम्=कुतऐक्यम्; रक्तः + ओष्ठ=रक्तोष्ठः; राज्ञः + औदार्य्यम्=राज्ञऔदार्य्यम् (१)।

---

(१) वैयाकरणीय विसर्ग का लोप करके उस के स्थान में य करते है। यथा, कुतः + आगतः=कुत आगतः, कुतयागतः, कः + एषः=क एषः, क येषः।

## १०७। आभोभ्यामेवच अचि परे। हशिच लोपम् हशिच परे

यदि स्वर वर्ण वर्ग के तृतीय, चतुर्थ और पञ्चम वर्ण अथवा य् र् ल् व् परे हो तो, अकार के परिस्थित विसर्ग का लोप हो जाता है और लोप होने पर सन्धि नही होती। यथा, अश्वाः + अमी = अश्वाअमी; गजाः + इमे = गजाइमे; कृताः + घटाः=कृताघटाः; पुत्राः + जाता.=पुत्राजाताः; मधुराः + झंकाराः=मधुरा झङ्काराः; नवाः + डमरवः=नवा डमरव.; गजाः + ढौकन्ते=गजा ढौकन्ते; निर्वाणः + दीपाः=निर्वाणादीप.; अश्वा. + धावन्ति=अश्वाधावन्ति; उन्नताः + नगा=उन्नतानगाः दृढ़ाः + बन्धः = दृढ़बन्धः; नराः + भीताः = नराभीता.; अतीता. + मासाः=अतीता मासाः; छात्राः + यतन्ते=छात्रा यतन्ते; एताः + रथ्याः=एता रथ्याः; नराः + लभन्ते = नरा लभन्ते; वाताः + वान्ति = वाता वान्ति; बालकाः + हसन्ति = बालका हसन्ति (१)।

## १०८। इको बिसर्ज्जनीयो रमज् झसोः

यदि अ, आ भिन्न स्वर वर्ण के परे विसर्ग हो और यदि स्वर वर्ण वर्ग के तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम वर्ण अथवा य् र् ल् व् ह् परे हो तो विसर्ग के स्थान में र् होता है। यथा, कविः + अयम् = कविरयम्; गतिः + इयम्=गतिरियम्; रविः + उदेति = रविरुदेति; श्रीः + असौ=श्रीरसौ, सुधीः + एषः=

---

(१) वैयाकरणी लोग स्वर वर्ण परे रहने से आकार के परिस्थत विसर्ग के स्थान में विकल्प से य् करते हैं। यथा, गजाः + इमे=गजा इमे, गजायिमे; नराः + एते=नरायेते।

सुधीरेष:; बन्धु: + आगत: + बन्धुरागत:; गुरु: + उवाच= गुरुरुवाच; बधु: + एषा=बधुरेषा; भू: + श्यम्=भूरियम्; मातृ: + अर्च्चय=मातृरर्च्चय; दुहितृ: + आह्वय=दुहितृराह्वय; रवे: + उदय:=रवेरुदय:; तै: + उक्तम्=तैरुक्तम्; विधो: + अस्तगमनम् =विधो-रस्तगमनम्; प्रभो: + आदेश: = प्रभोरादेश:; गो: + अयम्=गौरयम्; ऋषि: + गच्छति = ऋषिर्गच्छति; हवि: + घ्राणम्=हविर्घ्राणम्; गुरु: + जयति=गुरुर्जयति; कृतै: + झङ्कारै: = कृतैर्झङ्कारै:; नवै: + डमरुभि:=नवैर्डमरुभि:; गौ: + ढौकते= गौढौंकते; रवे: + दर्शनम्; =रवेर्दर्शनम्; नि: + धन:=निर्धन:; दु + नीति:=दुर्नीति:; नि: + बन्ध:,=निर्बन्ध:, नि: + भय:= निर्भय:; मुहु: + मुहु: = मुहुर्मुहु:; वहि: + योग:=वहिर्योग:; विधु: + लीयते=विधुर्लीयते:; वायु: + वाति=वातुर्वाति:, शिशु: + हसति=शिशुर्हसति।

## १०९। रे फ प्रकृतिश्च

यदि स्वर वर्ण, वर्ग के तृतीय, चतुर्थ, पञ्चमवर्ण, किंवा य् र् ल् व् ह् परे हो तो अकार के परस्थित रजात विसर्ग (१) के स्थान में र् होता है। यथा, पुन: + अपि + पुनरपि; पुन: + आगत:=पुनरागत:; प्रात: + इहागत:=प्रातरिहागत:; प्रात: + एव=प्रातरेव; अन्त: + धानम्=अन्तर्धानम्; स्व: + गत:= स्वर्गत:; भ्रात: + आगच्छ=भ्रातरागच्छ; पित: + अनुमन्यस्व= पितरनुमन्यस्व; मात: + देहि=मातर्देहि; जामात: + बंद= जामातर्वंद; दुहित: + याहि = दुहितर्याहि।

---

(१) पुन:, प्रात:, अन्त:, स्व: इत्यादि पद के विसर्ग और ऋकारान्त शब्द के सम्बोधन के एकवचन के पद का विसर्ग रजात अर्थात् र् के स्थान में विसर्ग हुआ है।

## ११० । रोरि लोप पूर्वस्य दीर्घः

र् परे रहने से विसर्ग के स्थान में जो र् होता है उसका लोप हो जाता है और पूर्व स्वर दीर्घ हो जाता है यथा, पितः +रक्ष=पितारक्ष; निः + रसः=नीरसः; निः + रोगः=निरोगः; विधुः + राजते=विधूराजते; मातृः + रोदनम्=मातृरोदनम् ।

## १११ । एष स परो हलि चलोपम्

यदि अकार भिन्न स्वर अथवा कोई व्यञ्जन वर्ण परे हो तो, सः, एषः इन दोनों पदों के विसर्ग का लोप होता है और लोप होने पर फिर सन्धि नहीं होती । यथा, सः + आगतः = स आगतः; सः + इच्छति = स इच्छति; सः + ईहते=स ईहते; सः + उवाच=स उवाच; सः + करोति = स करोति; सः + गच्छति=स गच्छति; सः + चलति=स चलति; सः + हसति= स हसति; एषः + आयाति=एष आयाति; एषः + एति=एषएति; एषः + धावति = एष धावति; एषः + रोदिति = एष रोदिति; एषः + वदति = एष वदति; एषः + शेते=एष शेते; एषः + सहते= एषसहते ।

## ११२ । भोसः

११२ । यदि स्वर वर्ण, वर्ग के तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम वर्ण अथवा य् र् ल् व् ह् परे हो तो, भोः पद के विसर्ग का लोप हो जाता है, और लोप होने पर फिर सन्धि नहीं होती । यथा, भोः + अम्बरीष=भो अम्बरीष; भोः + ईशान=भो ईशान; भोः + उमापते = भो उमापते; भोः + गदाधर=भो गदाधर; भोः +

जनमेजय=भो जनमेजय; भोः+दामोदर=भो दामोदर; भोः+माधव=भो माधव; भोः+यदुपते=भो यदुपते। (१)

## ११३। इदुदुपधस्य चाप्रत्ययस्य

क्, ख्, प् अथवा फ् परे रहने से निः, आविः, वहिः, दुः, प्रादुः और चतुः इन सब शब्दों के विसर्ग के स्थान में मूर्द्धन्य ष् होता है। यथा, निः+कामः=निष्कामः; निः+खेदः=निष्खेदः; निः+पीड़ितः=निष्पीड़ितः; निः+फलः=निष्फलः; आविः+कृतम्=आविष्कृतम्; वाहिः+कृतः=वहिष्कृतः; दुः+करम्=दुष्करम्; दुः+खम्=दुष्खम्; प्रादुः+कृतम्=प्रादुष्कृतम्; चतुः+कोणम्=चतुष्कोणम्; चतुः+पथम्=चतुष्पथम्।

## ११४। कुपवर्गयोः वा इसुसोः सामर्थ्ये

क्, ख् प् अथवा फ् परे रहने से हविः, सर्पिः आयुः, धनुः इत्यादि। (२) के विसर्ग के स्थान में विकल्प से मूर्द्धन्य ष् होता है। यथा, हविः+पतति=हविष्पतति, हविःपतति; सर्पिः+पिवति=सर्पिष्पिवति, सर्पि पिवति; आयुः+करोति=आयुष्करोति, आयुः करोति; धनुः+करोति=धनुष्करोति, धनुः करोति। समास में नित्य मूर्द्धन्य ष् होता है। यथा, हविः+पानम्=हविष्पानम्; सर्पिः+पात्रम्=सर्पिष्पात्रम्; आयुः+कामः=आयुष्कामः; धनुः+पाणिः=धनुष्पाणिः (३)

---

(१) वैयाकरणीय स्वर वर्ण परे रहने से भोः शब्द के विसर्ग (:) के स्थान में विकल्प से य् करते हैं। यथा, भोः+अच्युत=भो अच्युत, भोयच्युत, भोः+अत्र=भो अत्र, भोअत्र।

(२) हविः, सर्पिः, वहिः, अर्च्चिः, रोचिः, शोचिः, आयुः, धनुः, चक्षुः, वपुः, यजुः इत्यादि।

(३) भ्रातुः पुत्रः के विसर्ग के स्थान में ष होता है। यथा, भ्रातुष्पुत्रः।

११५। तकारादि तद्धित प्रत्यय परे रहने से ह्रस्व इकार और ह्रस्व उकार के परस्थित विसर्ग के स्थान में मूर्द्धन्य ष् होता है। यथा, अर्चिः + त्वम्=अर्चिष्ट्वम्; चतुः + तयम् = चतुष्टयम्।

## ११६। नमस्पुरसोर्गत्योः

कृ धातु परे रहने से नमः, पुरः, तिरः, इन तीनों (शब्दों) के विसर्ग के स्थान में दन्त्य स होता है। यथा, नमः + करोति= नमस्करोति; नमः + कारः=नमस्कारः; नमः + कृत्यः=नमस्कृत्यः; पुरः + कारः=पुरस्कारः; पुरः + कृत्य = पुरस्कृत्य; तिः + कारणी तिरस्कारणी; तिरः + कारः=तिरस्कारः।

११७। कर, कार, कान्त, काम, कुम्भ और पात्र सब्द परे रहने से अकार के परिस्थत विसर्ग के स्थान में दन्त्य स् होता है। यथा, श्रेयः + करः=श्रेयस्करः; पुरः + कारः=पुरस्कारः; अयः + कान्तः=अयस्कान्तः; मनः + कामः=मनस्कामः; अयः + कुम्भः=अयस्कुम्भः; पयः + पात्रम्=पयस्पात्रम्।

११८। तमः काण्डः, मेदः पिण्डः, भाः-करः, अहः-करः, वाचः-पतिः, दिवः-पतिः, अयः-कीलः इत्यादि के विसर्ग के स्थान में दन्त्य स् होता है। यथा, तमस्काण्डः, मेदस्पिण्डः, भास्करः, अहस्करः, वाचस्पतिः, अयस्कीलः।

---

### QUESTIONS.

1—( a ) जगत् + शरण्यम्=जगच्छरण्यम्, but उत् + श्चोतति=उतश्चोचति।

Account for the difference of form in these two cases.

( b ) What difference form can beobtained by combination of उत् and शरीरम् and शक्रटम् etc. ?

2. What Different forms can be had from the conjunction of महान् and शब्द: ?

3, Disjoin the word तद्धितम्, what other word is formed by joining its two other parts ?

( 4 ) Join the following.—
तद् + झनत्कार:, गच्छन् + झटिति, निन्दन् + शठ:, एतद् + छाया, उत् + हरणम्, यज् + न:, राज् + नी, एतम् + टङ्कार:, महत् + डालम्, राजन् + ढौकते, महान् + लाभ:, धावन् + अश्व:, स्मरन् + उवाच and पश्यन् + चकित: ।

( a ) चिन्तयन् + इह=चिन्तयन्निह and हसन् + आगत:= हसन्नागत: ।

( b ) साधून् + आद्रियस्व=साधुनाद्रियस्व and कवीन् + आह्वय = कवीनाह्वय; Say if there is any Difference in the form of ( 4 ) and ( a, b ) and if so. account for the difference.

5. Disjoin the following:—
उद्ध ष्टङ्कार:, शाम्यस्ताप:, एशते, विहितं, संस्यते, आशङ्कते, रंजयति, उत्कण्ठते, अनुमति, क्षन्तव्यं, वशंवद वृक्षच्छाया, उद्स्तनम्, उद्दिष्ठेति, सष्यगुष्टम् and वाग्जालम् ।

6. Join the following:—
गृहम् + गच्छ शत्रुम् + जहि, धनम् + ददाति, सत्यम् + ब्रूयात्, गुरुम् + नमति, मधुलिट् + मत्त:, दिक् + नाग:, दिक् हस्ती, अप: + हरम्, परिव्राट् + हसति, सुत: + शिशु:, अग्ने: +

न् ) नगरयायिणा नगरयायिना, विषपायिणा विषपायिना, (१) ( ई प्रत्यय युक्त न् ) नगरयायिणी, नगरायिनी, विषपायिणी विषपायिनी ( २ )।

१२५। यदि पर पद एक स्वर विशिष्ट अथवा कवर्ग युक्त हो तो, दन्त्य न् सर्व्वदा मूर्द्धन्य होता है। यथा, (एक स्वर विशिष्ट) प्रभुणा, प्रभूणाम्, पुनर्भुणाम्, वृत्रहणौ, वृत्रहरणः। (कवर्गयुक्त) श्रीकामेण, दुर्गमेण, गृहगामिणा, नगरगामिणी; धर्म्मकामाणाम्, दोषभागिणी, आर्द्रगोमयेण, शुष्कगोमयेण, परिपाकेण (३)

## १२६। विभाषौषधिवनस्पतिभ्यः

औषधिवाचक ( ४ ] और वृक्षवाचक शब्दों के परे वन शब्द का विकल्प से मूर्द्धन्य होता है। यथा [ औषधिवाचक ] व्रीहिवणम् व्रीहिवनम्, माषवणम् माषवनम्, दुर्व्वावणम् दुर्व्वावनम्, दर्भवणम् दर्भवनम्, रम्भावणम् रम्भावनम्, क्षुमावणम् क्षुमावनम्, उशीरवणम् उशीरवनम्, नीवारवणम् नीवारवनम्, हरिद्रावणम् हरिद्रावनम्, सर्षपवणम् सर्षपवनम्, जीरकवणम् जीरकवनम्, आर्द्रकवणम् आर्द्रकवनम्,

( १ ) युवन् शब्द का न मूर्द्धन्य नहीं होता। यथा, नृयुवानौ, क्षत्रिययूना, शूद्रयूनाम्।

( २ ) भगिनी, कामिनी, भामिनी, यामिनी, यूनी आदि कई एक शब्दों का न मूर्द्धन्य नहीं होता। यथा, पितृभगिनी, हरकामिनी, हरभामिनी, घोरयामिनी, क्षत्रिययूनी।

( ३ ) पक्व शब्द का न मूर्द्धन्य नहीं होता। यथा, परिपक्वेन, परिपक्वानि, परिपक्वानाम्।

( ४ ) शस्य पक्व होने से जिन सब उद्भिदों का जीवन शेष होता है उनको औषधि कहते हैं।

मृषा, मिथ्या=झूठा । मुधा =व्यर्थ । पुरा=पहिले, पूर्वकाल में । यह स्वरादि आकृतिगण है । अर्थात् इस रूप के और भी जो शब्द मिलें उनको भी अव्यय जानो । जैसे–कामम्=स्वच्छन्दता । मिथो, मिथस्=एकान्त, साथ, अन्योन्य । प्रकामम्=अतिशय । प्रयास्=बहुतायत से, बहुधा । भूयस् =फिर ।
मुहुस्=फिरफिर, बारबार । साम्प्रतम्=उचित, अब ।
प्रवाहुकम्=समान् काल, ऊपर । परम=किन्तु ।
आर्य्य हलम्=बलात्कार से । साक्षात्=प्रत्यक्ष ।
अभीक्ष्णम्=पुनः पुनः, अत्यन्त । साचि=तिर्छा ।

सत्यम्=कुछ स्वीकार । सह, साकम्, सार्द्धम्=साथ । मङ्क्षु, आंशु=शीघ्र । नमस=प्रणाम् । सम्वत्=वर्ष । हिरुक्=छोड़ कर । अवश्यम्=निश्चय । धिक्=निन्दा, धिक्कारना । उषा=रात । झटिति, झगिति, बरसा=शीघ्र । कुवित्=वाहुल्य, प्रशंसा । नेत्=शङ्का, निषेध, विचार समुच्चय । सुष्ठु=अच्छा । चेत्=यदि । दुष्ठ= बुरा । चण्=यदि, कच्चितप्रश्न । सु=अच्छा । कु=निकम्मा, थोड़ा, अमर्ष, निन्दा आश्चर्य्य अनिश्चय । अञ्जसा=यथार्थ, शीघ्र । मिथु=दोनों । नह=प्रत्यारम्भ । अस्तम्=विनाश । हन्त= हर्ष, खेद, कृपया, वाक्यारम्भ । स्थाने=उचित । वरम्= कुछ अच्छा । सुदि=शुक्ल पक्ष । बदि=कृष्ण पक्ष । इत्यादि । ाकिः, माकिम्, नकिः=छोड़ कर । च=और, अर्थात् समुच्चय, ाचाचय, इतरेतरयोग, समहार । [ समुच्चय ] तावत्, ात्=समगृता, अवधि, परिमाण, निश्चय । त्वै=विशेष, ातर्क । द्वै=वितर्क । वा=विकल्प, उपमा, निश्चय । रै—दान , अनादर । हि=प्रसिद्धि । तुम=तुकारना । अह=पूजा ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्वर | युगपत् | उपांशु | समम् |
| अलम् | जोषम् | मिथस् | एव |

तथापि=देखो। एव=निश्चय, अनिश्चय। खलु=निषेध, वाक्यालङ्कार, निश्चय। एवम=ऐसेही। नूनम्=निश्चय, वितर्क। किल=वार्ता, मिथ्या। शाश्वत्=पुनः पुनः, नित्य, साथ। स्म=भूतकाल सूचक, पादपूरण। कुप्रत्=प्रश्न। प्रशंसा। आदह=आरम्भ, हिंसा, निन्दा।

जो शब्द उपसर्ग विभक्ति और स्वर के तुल्य हों उन को भी अव्यय जानो। जैसे—अवदत्तम्, यहां अव अहं युः, अस्ति क्षीरा, यहां अहं और अस्ति अ आ इ ई उ ऊ ए ऐ ओ औ, यहां अकार आदि वर्ण, क्रम से उपसर्ग विभक्ति और स्वर के सदृश हैं। वस्तुतः उपसर्ग विभक्ति और स्वर नहीं हैं। पशु=भली भाँति। शुकम्=शीघ्र। यथा कथा च=अनादर। यत्, तत्=हेतु। पाट्, प्याट्, अङ्ग, हे, भोः, अये=सम्बोधन में। आहोस्वित्=अथवा। सीम=सब ओर से होना। मुकम्=अतिशय। अनुकम्=वितर्क। सम्बद्=अन्तःकरण, अनुकूलता। व=पादपूरण, सादृश्य की नाईं तुल्य। व=हिंसा, विपरीत क्रम, पादपूरण। दिष्ट्या=आनन्द। विषु=अनेक। चटु, चाटु=प्रियवाक्य। एकपदे=अकस्मात्। हूम=घुड़कना। पुत्=कुत्सा, निन्दा। इव=सादृश्य। अतः=इससे भी। अद्यतवे=अब, समाप्ति, हेतु।

यह चकारादि भी आकृतियों में अर्थात्—इति=कि, इस प्रकार गण है। इस रूप के और जिन तद्धित प्रत्ययान्त शब्दों के आगे सब विभक्तियों में न आवें अर्थात् एकवचन हो आवे उनको भी अव्यय कहते हैं। इन तद्धित प्रत्ययों का परिगणन कौमुदी में यों

| | | | |
|---|---|---|---|
| विना | तूष्णीम् | श्वस् | एवम् |
| ऋते | बहिस् | प्रायस् | नूनम् |
| अन्तरा | स्वयम् | मुहुस् | वम् |
| अन्तरेण | सहसा | साकम् | शश्वत् |
| आरात् | नाना | सार्द्धम् | सूयम् |
| चेत् | सुष्ठु | यत् | च |
| यदि | अहो | तत् | ह |
| कच्चित् | अंग | इति | वै |
| हन्त | हे | न | वा |
| यथा | भोः | नो | स्म |
| तथा | अयि | मा | मास्म |
| तथाहि | अये | ह्यु | नु |

किया है। जैसा तसिल् प्रत्यय से लेकर पाशप् के पूर्व तक। शस् प्रत्यय से लेकर "समासान्त" इस सूत्र के पूर्व तक। अम् आम्। कृत्वसुच्, सुच्, धा, तसि, बतिना, नाञ; उन में सेथोड़े प्रसिद्ध शब्द नीचे लिखता हूँ—

कुतः=कहाँ से, क्यों। यतः=जहां से, क्योंकि। ततः=वहां से, उससे। अतः=यहां से, इससे। इतः=इससे, यहां से, इधर। बहुतः=बहुतों से। परितः=सब ओर से। अभितः=दोनों ओर से। कुत्र=कहां, किस में। यत्र=जहां, जिसमें। तत्र=वहां, उसमें। अत्र=यहां, इसमें। बहुत्र = बहुतों में। इह=यहां, इसमें। क्व = कहां। अधुना=अब, इस समय। इदानीम्=अब। तदानीम्=तब। यर्हि=जब। तर्हि = तब तो। कर्हि = कब। परेद्युः = दूसरा दिन। अद्य = आज। पूर्वेद्युः ॥ पिछला दिन। अन्येद्युः = अन्य दिन। उभयद्युः = दोनों दिन। तथा = उस प्रकार से, तैसे। यथा = जिस प्रकार से, जैसे। इत्थम् = इस प्रकार से, ऐसे। कथम् = किस प्रकार से, कैसे।

| | | | |
|---|---|---|---|
| खलु | अरे | हि | ननु |
| किल | रे | ही | इव |

प्र आदि बीस उपसर्ग भी अव्यय शब्द हैं। अव्यय का विशेषण क्लीवलिंग होता है यथा—रमणीयमिदं प्रातः। अव अपि इन दोनों ( शब्दों ) आदिस्थित आकार का विकल्प से लोप होता है। यथा—वगाहः, अवगाहः, वगाहते, अवगाहते, वगाह्य, अवगाह्य, पिधानम, अपिधानम, पिहितम्, अपिहितम, पिद्धाति, अपिद्धाति।

---

सदा = सब काल में। सर्व्वदा = नित्य। एकदा = एक समय। अन्यदा= अन्य समय में। कदा = कब, किस समय। तदा = तब, इस समय। एतर्हि = इस काल में। मध्यतः =बीच में। अन्ततः =अन्त मे। बहुशः = बहुत। जैसे; बहुशो ददाति = बहुत देता है। अल्पशः=थोड़ा। जैसे; अल्पशो ददादि = थोड़ा देता है। आदितः = आदि में, पहिले। पृष्ठतः = पीछे। पार्श्वतः=दहिने बायें।

नकारान्त और एजन्त कृत् प्रत्यय जिस शब्द के अन्त में हों उसको भी अव्यय कहते हैं। जैसे स्मारं स्मारम्, बार बार स्मरण कर के। यहाँ स्मृ धातु से णमुल प्रत्यय हुआ है। जीव से, जीना। यहाँ जीव धातु से असे प्रत्यय है। पिवध्यै, पीना। यहाँ पा धातु से शध्यै प्रत्यय है।

क्त, तोसुन्, और कसुन् ये प्रत्यय जिन शब्दों के अन्त में हों उनको भी अव्यय कहते हैं। जैसे—कृत्वा करके। यहाँ कृ धातु से क्त्वा प्रत्यय है। उदेतोः उदय। यहाँ उत्पूर्वक धातु से तोसुन् प्रत्यय है। विसृपः गमन। यहाँ विपूर्वक सृप धातु से कसुन प्रत्यय है।

अव्ययीभाव समास को भी अव्यय कहते हैं। जैसे अधिहारी, हरि में इत्यादि।

## क्रिया विशेषण ( Adverd )

निम्नलिखित अव्ययों में से प्रायः सभी क्रिया विशेषण की तरह व्यवहार होते हैं। इनमें क्लीवलिंग द्वितीया एकवचन की विभक्ति होती है। कभी २ ( दूसरी ) विभक्तियों के एकवचन का प्रयोग भी किया जाता है।

अकस्मात्—Suddenly
अग्रे—In front of
अचिरम्—( अचिरेण ) Soon
अञ्जसा—Rightly
अथ—After, now
अथकिम्—Yes
अथच—Also
अथवा—Or
अद्धा—Truly, verily
अद्य—To-day
अधि—Over
अधिकन्तु—Moreover
अधुना—Now
अन्तर—Within
अन्तरा—Betwixt
अन्तरेण—Without
अन्यत्—Other
अन्यत्र—Elsewhere
अन्यथा—Otherwise
अपि ( अपि च )—Though
अभीक्ष्णम्—Repeatedly
अलम्—Enough
अवश्यम्—Certainly
अयि, अये, अरे—Oh
असि—You
अस्मि—I
अहो—Alas
आरात्—Near, far from
आविस्—Manifest
इतस्—Hence
इत्थम्—Thus
इदानीम्—Now
इव—As, like
इति—This
इह—Here
इषत्—A little
उच्चैस्—Aloud
उत—In question
उदक—Northern
उपधा—Last but one

also
उपांशु—Secretly
ऋते—Except
एकदा—Once
एकत्र—Together
एतर्हि—Now
एवम्—Thus
एव—Surely
कच्चित्—In question
कथम्—Why, how
क्व, कुत्र—Where
किम्—What
किल—Indeed
कुत—Whence
कदा—When
कदाचित्—Once
कथञ्चित्—With difficulty
खलु—Certainly
चिरम्, चिराय, चिरे, चिरात्
For a long time
चेत्—If
जातु—Scarcely
जोषम्—With ease
झटिति—At once
तत्, ततः—Therefore
तु—But
उपरि—Above
तदा, तर्हि—Then
तत्र—There
तावत्—Till then
तिरस्—Indirectly
तिर्य्यक्—Crookedly
तूष्णीम्—Silently
दिवा—By day
दिष्ट्या—Fortunetely
दोषा—At night
द्राक्—Soon
ध्रुवम्—Certainly
धिक्—Fie
ननु—Surely
नाना—Many
न, नो—Not
नमस्—Salutation
नक्तम्—At night
निकषा—Near
नीचैस्—Low
नूनम्—Certainly
पुनर्—Again
पुरा—Old, before
पुरस्तात्—Before
परितस —Around
पश्चात्—Behind

तथा—Thus
प्रत्युत—On the other hand
प्रसह्य—By force
प्राक्—Before
प्रातर्—In the morning
प्रायस्—Almost
पुनः पुनः—Repeatedly
परुत्—Last year
भोस्—Hallow
भूयस्—Again
भृशम्—Greatly
भूरि—Much. enough
मनाक्—A little
मिथ्या, मृषा—False
मिथस्—Private
मुहुस्—Again and again
मुधा—In vain
मा, मास्म—Not
यत्, यतः—Since
यत्र—Where
यदा—When
यावत्—As long as
यदि—if
युगपत्—At once
वहिस्—Outside
वृथा—In vain

पृथक्—Separtely
विना—Except
विहायसा—In the sky
वत्—Alas
शीघ्रम्—Soon
शनैस्—Slowly
श्वस्—To morrow
शश्वत्—Again often
सम्यक्—Well
स्वयम्—Self
सहसा—Suddenly
स्वर्—Heaven
सम्प्रति, साम्प्रतम—Now
सपदि, सद्यस्—At once
सह, साकम्, सार्द्धम्-With
सकृत्—Once
साक्षात्—In sight
सायम्—At eve
समन्तात्—Around
सदा, सर्व्वदा, सततम्-Often
सुष्ठु—Nicely well
सामि—Half
स्वाति—Blessing
समया—Near
हि—Because
हन्त—Alas

वा—Or
हे—Oh
हिरुक्—Except
ह्यस्—Yesterday
हेतौ—By reason

## उपसर्ग

जो 'अव्यय' क्रिया के पूर्व रहते हैं वे उपसर्ग कहलाते हैं उपसर्ग के लगाने पर क्रिया के अर्थ में विभिन्नता हो जाती है कभी भिन्न और कभी बिल्कुल उल्टा अर्थ हो जाता है। उपसर्ग २० हैः—

प्र—Forth, forward, well, exceedingly, Very प्रयाति goes forth, प्रकर्षः greatness, प्रकारः, प्रचारः, प्रकोपः, प्रमाणम्; प्रमादः, प्रयोगः, प्रलापः, प्रवाहः, प्रवृत्तिः, प्रसादः, प्रस्तावः, प्रस्थानम्, प्रसारः, प्रहारः इत्यादि।

परा—Away, back, opposed to etc. पराक्रमः power, पराजयते defeats. पराभवः defeat. disregard परामर्शः पराजयः।

अप—Away, away from, opposite to. अपनयनं taking away. अपकर्षः degradation. अपकार, अपमानः, अपयशः, अपराधः, अपवादः, अपव्ययः, अपहरणम्, अपेक्षा।

सम्—together with, full, excellent etc, संगमः union. संस्कारः perfection, संस्कृतिः refinement, संयमः, संयोगः, संवादः, संसर्गः, संसारः, संहारः, सन्तानम्, सन्देशः, सन्देहः, सद्भावः, सम्भावः, सम्भोगः, सम्भ्रमः।

अनु—After, along, behind etc, अनुसरति-अनुगच्छति goesafter, follows, अनुकृतिः imitation, अनुक्रम method-अनुग्रहः अनुचरः, अनुतापः, अनुनयः, अनुपानम्, अनुमानम्,

अनुरागः, अनुरोधः, अनुवादः, अनुष्ठानम्, अनुसन्धानम्, अनुसरणम्।

अव—Down off, from, away, etc, अवतरति goes down, descends अवगाहनम्, bathing, अवचय:gathering अवच्छेदः, अवतरणम्, अवसरः, अवहेला।

निस्—( निर् )—out of, away from, without etc, निःश्वासः breathing out निर्गमः a passage, निर्दोषः, निराकरणम्, निर्झरः, निर्णयः, निर्धनः, निर्वाणम्।

दुस्—( दुर् ) Bad, hard to be done, difficult etc दुराचारः bad conduct, दुष्करः hard to be done, दुःसहः difficult to be borne, दुर्जनः, दुर्दशा, दुर्भिक्षम्, दुष्कृतिः।

वि—Apart, separate from, certainly, reverse to etc, विश्लिष्यति seperates विकारः, विकृतिः, विकाशः विक्रमः, विक्रयः, विग्रहः, विघ्नः, विजयः, विज्ञानम्, वितानम्, विदेशः, विनयः, विनाशः, विप्लवः, विभवः, विभ्रमः, वियोगः, विरागः, विरामः, विरोधः,विलासः, विवाहः, विवेकः, विश्रामः, विषादः, विस्तारः, विस्मयः।

आ—Up to, towards, allrouud, a little etc, आगच्छति comes आरोहति grows to, ascends आकरः, आकारः, आक्रोशः abuse, आक्षेपः,आख्यानम् atale, आगमः, आघातः, आचारः, आज्ञा, आतपः, आधारः, आपद्, आकम्पः shaking a litle, आहुतिः।

नि—In, within, on, upon, opposed to down etc निषीदति sits down, निकरः heap, निकषः Touchstone निग्रहः, निदानम्, निदेशः, निपातः, निमन्त्रणम्, नियमः, नियोगः order, निसर्गः nature.

अधि–Over, above, upon, on etc, अधिगच्छति goes over, knows, gets, अधिकारः, अधिष्ठानम्, अधिवासः।

अति—beyond, over, toomuch, very much, exceedingly; अतिक्राम्यति goes over, अतिसारः dysentry अतिपानम्, अत्ययः।

सु—Well, thoroughly, सुकृतं done well, सुशासिता well governed, सुगमः, सुचरितम्, सुजनः, सुमहान्, सुप्तुतिः।

उत्—UP, above, superior etc उत्पतति falls up, उद्गच्छति rises, उच्छ्वासः, उत्कण्ठा, उत्कर्षः, उत्तापः, उत्थानम्, उत्पत्तिः, उत्पातः, उत्सर्गः उत्सवः, उत्साहः, उदयः, उद्गमः, उद्भवः, उद्यमः।

अभि—to, towards, upon, near to etc, अभिगच्छति goes to, goes near to अभिगमः going towards, अभिज्ञानम्, अभिधानम्, अभिनयः, अभिभवः defeat, अभिमानः, अभियोगः, अभिरुचिः, अभिलाषाः, अभिवादनम्, अभिशापः, अभिषेकः।

प्रति—In return, back towards, in opposition to, etc, प्रतिभाषते speaks in return, प्रतिकारः remedy, प्रतिक्रिया, प्रतिग्रहः, प्रतिनिधिः, प्रतिध्वनिः, प्रनिवादः, प्रतिष्ठा, प्रतिरोधः, प्रतिहिंसा।

परि—all round, about etc परिधा to place oll round परिखा ditch, परिचयः, परिजनः, परिणतिः result, परिणय marriage परिणामः, परितापः, परिधिः, परिपाकः, परिभवः, परिवर्त्तनम्, परिवारः, परिशिष्टम् appendix, परीक्षा।

उप—near, less, next to etc, उपगच्छति approrches,

उपकारः, उपघातः disease, उपचयः excess, उपचारः, उपदेशः, उपभोगः enjoyment, उपनवम्, उपवासः, उपहारः।
N. B.—( १ ) अव और अपि उपसर्गों के अ का विकल्प से लोप होता है। यथा, वगाहः, अवगाहः, पिधानत्, अपिधानम्।

( २ ) एक से अधिक उपसर्ग भी लगाये जाते हैं। यथा, अभिनिविशते resorts, समुपागच्छति।

( ३ ) समास में अति, अधि, अनु, अप, अव, अभि, उप, परि और प्रति के परे क्रिया का लोप होता है। यथा, अतिक्रान्तो मालां अतिमालः।

( ४ ) सात् प्रत्ययान्त शब्द भी उपसर्ग की भाँति व्यवहृत होते हैं। यथा, भस्मसात्कृतः reduced to ashes, अग्निसात्कृत।

---

Calcutta University Questions;

1. Decline the base of मद् भाम in accusative द्वितीया त्रिभक्ति in all numbers C. U. 1910

2, Decline the base of विद्वस् or श्रीमती in the accusative ( द्वितीया विभक्ति ) in the masculine gender of all numbers C. U. 1910

3. Decline the base of ज्वलन्तम् in the nominative प्रथना विभक्ति of all the numbers in the neuter gender, C. U. 1911

4. Decline कीर्ति in the dative in all numbers,

5. Decline नामन् or तेजस् in all Cases C.U. 1912

6. Decline the bases of any two of the following in द्वितीया चतुर्थी and सप्तमी-राजा । युवाभ्याम् भ्राता, गो

7. Decline वृत्रहन् प्रत्यच्, and अदत् ( masculine and neuter ) in the second, the fourth and the 6th case C, U. 1913

8. Decline either क्षुध् or जरा in the तृतीया विभक्ति, C. U. 1914

9. Decline एक or अल्प In the masculine gender in all the विभक्ति in the singular C. U. 1915

10. Decline पथिन् or नीति in all विभक्ति C. U. 1916

11. Decline पति or पथिन् in the Locative case तृतीया and जरा or मति in the Detive case (सम्प्रदान) C. U. 1917

12. Decline सखि in the masculine gender in the acusative case (द्वितीया विभक्ति) अदस् in the feminine gender the possessive case ( षष्ठी विभक्ति ) and महत् in the neuter gender in the nominative case ( प्रथमाविभक्ति ) C. U. 1918

---

## PATNA UNIVERSITY QUESTIONS.

1918–1–Decline अदस् ( feminine ) in चतुर्थी Singular. युष्मद् in तृतीया plural विद्वस in सप्तमी dual

2. Decline अस्मद् in चतुर्थी Singular and षष्ठी, सप्तमी plural.

3. Use any three of the following words in short Sanskrit Sentences:-

एलम्, तिस्र·, शासति, त्रायस्व and यथाशक्ति।

4. What are ten general rules that bear upon ten changes of न into ण? Give examples

1919–5 Decline पति or सम्राज् in सप्तमी, जग्मिवस् or विद्वस in षष्ठी, अदस (feminine) इदम् (feminine) in चतुर्थी and प्रत्यच् or तिर्य्यच् in पञ्चमी।

6 Decline नामन् in प्रथमा and गरीयस in षष्ठी।

1920–Decline श्वन् ( masculine ) in पञ्चमी, युष्मद् or अस्मद् in सप्तमी, तिर्यच् ( neuter ) or उदच् ( neuter ) in द्वितीया, धातृ ( feminine ) or जग्मिवस् ( feminine ) in चतुर्थी।

Decline any two of the following in Nominative, Ablative and Locative cases.

यामिणी, पङ्क्ति, श्री, and बहुयज्वा।

1921 9—Decline सखि or राजन् in पञ्चमी, युष्मद् or अस्मद् In षष्ठी, विद्वस् or वेधस in चतुर्थी, मति or बुद्धि in सप्तमी।

10–Decline any two of the following in

Nominative Dative and Locative cases,
भूपति, राजन्, जामातृ जरा and भ्रू ।

1922 11–Decline any three of the following in Singular number only :—
नौ in तृतीया, धी in द्वितीया, दुहितृ in सप्तमी and भूपति in सम्बोधन ।

12–Frame short sentences with following:
नूनम्, कच्चित्, क्वचित् ।

13–Decline any three of the following:–नरपति in the sixth case ending जामातृ in seventh case ending सुधी in the second case ending जरा in the fourth case ending रात्रि in the fifth case ending.

1923 14–join the Sandhis in any three of the following :—
(a) धिक् + इमां (b) क्वचित् + उपविष्ठ (c) यदि + एन (d) हरिः + रक्षति ।

15—Decline सखि (masculine) in तृतीया । महत् (masculine) प्रथमा, अदस् (Neuter) in षष्ठी ।

16—Decline any three of the following:—
पश्चिम in सप्तमी, युष्मद् in पञ्चमी विश्वपा in द्वितीया युवन in चतुर्थी ।

17—combine according to the rules of Sandhi
प्र + ऋच्छति, मुनी + एतौ, रवौ + अस्तमिते ।

1925 18–Decline any four of the following in all the numbers:—

युष्मद् in द्वितीया, इदम् in feminine gender श्वन् in तृतीया and सप्तमी, पथिन् in पञ्चमी, श्री in the प्रथमा, द्युमान् in षष्ठी।

19—Show the Sandhi in the following:—
गृह + छिद्रम्, वाक् + शरः, कुर्वन् + आस्ते।

20—Construct four Sentences in Sanskrit using in each, one of the following अव्ययः—
यावत्, कुत्रचित्, नूनम् and एवं।

21—What are the rules that bear upon the change of न into ण? Give examples.

22—Decline any three of the following in चतुर्थी विभक्ति वृत्रहन्, प्रत्यच्, लघीयस् and श्वन्।

* प्रथम भाग समाप्त *

महामहोपाध्याय पं० ईश्वरचन्द्र विद्यासागर प्रणीत

# व्याकरण-कौमुदी

## द्वितीय भाग

## तिङन्त-प्रकरण ( Conjugation ).

१। क्रियावाचक प्रकृति को धातु * कहते हैं। यथा, भू, स्था, गम्, दृश्, रुद्, हस्, इत्यादि। धातु के उत्तर दश विभक्तियां होती हैं। यथा लट्—Present, लोट्—Imperative mood, लङ्—Imperfect or first preterite, विधिलिङ्—Potential mood, लुट्—periphrastic or first future, लृट्—Second future, लृङ्—conditional mood, आशीर्लिङ्—Benedictive mood, लिट्—perfect or second preterite, लुङ्—Aorist or Third preterite. विभक्तियों के तीन पुरुष हैं, प्रथमपुरुष, (Third person), मध्यमपुरुष (Second person), उत्तमपुरुष (first person)। अस्मद् शब्द से उत्तम पुरुष समझा जाता है, युष्मद् शब्द से मध्यमपुरुष और इनको छोड़ कर सब शब्द प्रथमपुरुष हैं। एक एक पुरुष में विभक्ति के तीन तीन वचन होते हैं, एकवचन, द्विवचन और बहुवचन।

२। सब विभक्तियां दो भागोंमें विभक्त हैं। प्रथम भाग को परस्मैपद

* अर्थात् जहां से क्रिया की उत्पत्ति होती है उसे धातु कहते हैं।

( transitive ) और द्वितीय भाग को आत्मनेपद (intransitive) कहते हैं। प्रत्येक विभक्ति के अठारह रूप होते हैं, परस्मैपद में नव और आत्मनेपद में नव, अतएव परस्मैपद में नब्बे और आत्मनेपद में नब्बे—सब विभक्तियों के रूप एक सौ अस्सी हैं। विभक्ति के एक सौ अस्सी आकारों को भी विभक्ति के नाम से निर्दिष्ट किया जा सकता है।

## विभक्ति की आकृति।

लट्—परस्मैपद। वर्त्तमान काल (Present tense)

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ति | सि | मि. |
| द्विवचन | तस् * | थस् | वस् |
| बहुवचन | अन्ति | थ | मस् |

आत्मनेपद— लट्—वर्त्तमानकाल।

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ते | से | ए |
| द्विवचन | आते | आथे | वहे |
| बहुवचन | अन्ते | ध्वे | महे |

( अनुज्ञा ) लोट्—परस्मैपद (Imperative mood).

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तु | हि | आनि |
| द्विवचन | ताम् | तम् | आव |
| बहुवचन | अन्तु | त | आम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ताम् | स्व | ऐ |
| द्विवचन | आताम् | आथाम् | आवहै |
| बहुवचन | अन्ताम् | ध्वम् | आमहै |

* विभक्ति के प्रत्येक हलन्त सकार के स्थान में विसर्ग होता है।

## लङ्—परस्मैपद ( Imperfect ).

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | द् | स् | अम् |
| द्विवचन | ताम् | तम् | व |
| बहुवचन | अन् | त | म |

### आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | त | थास् | इ |
| द्विवचन | आताम् | आथाम् | वहि |
| बहुवचन | अन्त | ध्वम् | महि |

## विधिलिङ्—परस्मैपद ( Potential ).

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | यात् | यास् ( याः ) | याम् |
| द्विवचन | याताम् | यातम् | याव |
| बहुवचन | युस् | यात | याम |

### आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ईत | ईथास् (ईथाः) | ईय |
| द्विवचन | ईयाताम् | ईयाथाम् | ईवहि |
| बहुवचन | ईरन् | ईध्वम् | ईमहि |

## ऌट्—परस्मैपद ( Future ).

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्यति | स्यसि | स्यामि |
| द्विवचन | स्यतस् (स्यतः) | स्यथस् (स्यथः) | स्यावस् (स्यावः) |
| बहुवचन | स्यन्ति | स्यथ | स्यामस् (स्यामः) |

### आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्यते | स्यसे | स्ये |
| द्विवचन | स्येते | स्येथे | स्यावहे |
| बहुवचन | स्यन्ते | स्यध्वे | स्यामहे |

### लङ्—परस्मैपद ( Conditional ).

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्यत् | स्यस् | स्यम् |
| द्विवचन | स्यताम् | स्यतम् | स्याव |
| बहुवचन | स्यन् | स्यत् | स्याम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्यत | स्यथास् | स्ये |
| द्विवचन | स्येताम् | स्येथाम् | स्यावहि |
| बहुवचन | स्यन्त | स्यध्वम् | स्यामहि |

### लुट्—परस्मैपद (Periphrastic Future ).

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ता | तासि | तास्मि |
| द्विवचन | तारौ | तास्थस् | तास्वस् |
| बहुवचन | तारस् | तास्थ | तास्मस् |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ता | तासे | ताहे |
| द्विवचन | तारौ | तासाथे | तास्वहे |
| बहुवचन | तारस् | ताध्वे | तास्महे |

### आशीर्लिङ्—परस्मैपद ( Benidictive mood ).

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | यात् | यास् | यासम् |
| द्विवचन | यास्ताम् | यास्तम् | यास्व |
| बहुवचन | यासुस् | यास्त | यास्म |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सीष्ट | सीष्ठास् | सीय |
| द्विवचन | सीयास्ताम् | सीयास्थाम् | सीवहि |
| बहुवचन | सीरन् | सीध्वम् | सीमहि |

लिट—परस्मैपद ( Perfect tense ).

| | प्रथमपुरुप | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एक वचन | अ | थ | अ |
| द्विवचन | अतुस् | अथुस् | व |
| बहुवचन | उस् | अ | म |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ए | से | ए |
| द्विवचन | आते | आथे | वहे |
| बहुवचन | इरे | ध्वे | महे |

लुङ्—परस्मैपद ( Aorist ).

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | द् | स | अम् |
| द्विवचन | ताम् | तम् | व |
| बहुवचन | अन् | त | म |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | त | थास् | इ |
| द्विवचन | आताम् | आथाम् | वहि |
| बहुवचन | अन्त | ध्वम् | महि |

# धातु विभाग

६। संस्कृत के सब धातु दश श्रेणियों में विभक्त हैं। उन्हीं में से एक २ श्रेणीका नाम गण है।

भ्वादि ( First conjugation )
अदादि ( Second conjugation )

---

भ्वाद्यदादी जुहोत्यादि र्दिवादिः स्वादिरेव च।
तुदादिश्च रुधादिश्च तन क्र्यादि चुरादयः।

( १ ) परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तिप् | सिप् | मिप |

ह्वादि ( Third conjugation)
दिवादि ( Fourth conjugation)
स्वादि ( Fifth conjugation)
तुदादि ( Sixth conjugation)
रुधादि ( Seventh conjugation )
तनादि ( Eighth conjugation )
क्र्यादि ( Ninth conjugation)
चुरादि ( Tenth conjugation )

## साधारण नियम

४। विभक्ति का अ-कार और ए-कार परे रहने से पूर्ववर्ती अ-कार का लोप होता है। यथा, भव-अन्ति भवन्ति, सेव—ए सेवे।

५। विभक्ति का म और व परे रहने से पूर्व्ववर्ती अकार के स्थान में आकार होता है। यथा, भव-वस भवावः, भव-मस् भवामः।

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| द्विवचन | तस् | थस् | वस् |
| बहुवचन | झि | थ | मस् |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | त | थास् | इट् |
| द्विवचन | आताम् | आथाम् | वहिङ् |
| बहुवचन | झ | ध्वम् | महिङ् |

पाणिनि ने प्रथमतः यही अष्टादश विभक्ति कर के इन्हीं के स्थान में क्रम २ से एक सौ अस्सी विभक्तियाँ आदेश की हैं, वोपदेव आदि वैयाकरण लोगों ने पाणिनी के अनुवर्ती न होकर एक ही वार एक सौ अस्सी विभक्तियां बनाई हैं। प्रथम विभक्ति का आदि अक्षर ति और शेष विभक्तिका अन्त अक्षर ङ, यही आदि और अन्त्य वर्ण लेकर वैयाकरण लोगों ने धातु विभक्ति की तिङ् संज्ञा निर्दिष्ट की है। धातु के अन्त में तिङ् का योग होने से पद निष्पन्न ( वनता ) होता है, इसी हेतु उस पद को तिङन्त पद कहते हैं।

६। अ-कार के परस्थित, आते, आथे, आताम्, आथाम् इन कई एक विभक्तियों के आ-कार के स्थान में इ-कार होता है। यथा, सेव-आते सेवेते, सेव-आथे सेवेथे, सेव-आताम् सेवेताम, सेव-आथाम सेवेथाम्।

७। अ—कार के परस्थित विधिलिङ् युस् के स्थान में इ-युस् और या-म् के स्थान में इयम् होता है। तद्भिन्न समस्त या भाग के स्थान में इ होता है। यथा भव-युस् भवेयुः, भव-याम् भवेयम्, भव-यात् भवेत, भव-याताम् भवेताम्।

८। आ—कार के और उ, नु इन दोनों आगमों के परस्थित हि विभक्ति का लोप होता है। यथा, भव-हि भव, कुरु-हि कुरु, शृणु-हि शृणु। नु व्यञ्जन वर्णों के साथ संयुक्त रहने से हि विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा आपनु-हि आप्नुहि।

९। वर्ग के प्रथम, द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ वर्ण अथवा श्, ष्, स्, ह्, इन सब वर्णों के परस्थित हि के स्थान में धि होता है। यथा विद्-हि, विद्धि।

१०। अ—कार भिन्न वर्ण के परस्थित अन्त, अन्ताम्, अन्ते इन कई एक विभक्तियों के न-कार का लोप होता है। यथा, आस्-अन्त आसत, आस अन्ताम् आसताम, आस अन्ते आसते। धातु अभ्यस्त होने से अन्ति और अन्तु विभक्तियों के न कार का भी लोप हो जाता है। यथा, जुहु अन्ति जुह्वति, जुहु—अन्तु जुह्वतु, शास्—अन्ति शासति, जागृ-अन्तु, जाग्रतु।

११। अभ्यस्त * धातु के परस्थित लङ् के अन् के स्थान में उस् होता है और वही उसके आगे रहने से अन्त्य स्वरका गुण होता है। यथा, अजुहु—अन् अजुहवुः, अजागृ-अन् अजागरुः।

---

* अभ्यस्त उसको कहते हैं जिस लकार में धातु द्वित्व होता है। प्रायः लिट् लकार में इसका प्रयोग होता है।

१२। लङ्, लुङ् और लृङ् विभक्ति परे रहने से धातु के आदि में अ-कार होता है। यथा अभवत्, अभूत्, अभविष्यत्। मा और मास्म शब्द का योग रहने से अ नहीं होता। यथा, मा भवत्, मास्मभूत।

१३। लङ्, लुङ् और लृङ् विभक्तियों में धातु के आदि स्थित इ ई के स्थान मे ऐ, ऊ, के स्थान में औ; ऋ के स्थान में आर् होता है। यथा, इन्द ऐन्दीत्, ईह, ऐहिष्ट, उख् औखीत्, उह् औहिष्ट, ऋच्छ आर्च्छत्। मा और मास्मशब्द का योग रहने से अ नहीं होता। यथा, मा—ईहिष्ट, मास्म ऋच्छत्।

१४। व्यञ्जन वर्णके परस्थित होनेसे लङ् की द् स् इन दोनों विभक्तियों का लोप होता है। यथा अवेद् द् अवेत्।

१५। स्वर वर्ण परे रहने से धातु के अन्तस्थित इ ई के स्थान में इय् और उ ऊ के स्थान में उव् होता है। (१) यथा, अधि—इ-अते अधीयते, स्तु—अन्ति स्तुवन्ति।

१६। यदि धातु एकसे अधिक स्वर-विशिष्ट हो तो (२) इ ई के स्थान में य नहीं होता है। (३) यथा, दीधी-ईत दीध्यीत, निनी-इरे निन्यिरे।

१७। असमान स्वर वर्ण परे रहने से अभ्यस्त धातु के पूर्व्व भागस्थित इ ई के स्थान में इय् और उ ऊ के स्थान में उव् होता है। यथा, इ आय-इयाय, उ-ओषः उवोष।

१८। च्, छ्, ज्, श्, ष्, ह्, व्, इन सब अक्षरोंके परे दन्त्य स रहने से, दोनों मिल कर क्ष होता है। यथा वच् स्यति वक्ष्यति, प्रछ्-स्यति प्रक्ष्यति, यज्-स्यति यक्ष्यति।

---

(१) गुण और वृद्धि की सम्भावना रहने से नहीं होता।

(२) अभ्यस्त कर के एक से अधिक स्वर विशिष्ट होने पर होता है।

(३) इकार और ईकार संयुक्त वर्णों में मिला रहने से इय् होता है।

१६। छ् अथवा तालव्य श-कार के परे त रहने से दोनों मिलकर ष्ट होता है, थ रहने से ष्ठ होता है। यथा,प्रछ्—ता प्रष्टा; दृश्-ता द्रष्टा।

२०। छ् तालव्य श्,मूर्द्धन्य ष् इन तीनों के परे रहने से छ्, ष्,श्, के स्थान में ड् होता है और ध् के स्थान में ढ् होता है। यथा, अप्रछ्-ध्वम् अप्रड्ढ्वम्। अवेश्—ध्वम् अवेड्ढ्वम्, अवेष् ध्वम् अवेड्ढ्वम्।

२१। त् अथवा थ् परे रहने से च् और ज् के स्थान में क् होता है; और ध् परे रहने से ग् होता है। यथा, मोच्-ता मोक्ता; योज-ता योक्ता।

२२। सृज्, सृज्, यज् इन तीन धातुओं के जकार के परे त् रहे तो दोनों मिल कर ष्ट होता है, थ रहने से ष्ठ होता है और यदि ध् रहे तो ज् के स्थान में ड् और ध के स्थान में ढ् होता है। यथा यज्-ता यष्टा; अस्रज्-थाः असृष्ठाः।

२३। त्, थ्, ध् परे रहने से ह्-कार का लोप होता है, और त् थ् ध् के स्थान में ढ् होता है। लुप्त ह्-कार का पूर्व्व स्थित ह्रस्व (१) स्वर दीर्घ होता है (२) यथा, गुह-तः गूढः, लिह्-तः लीढ़ः, अलिह्-ध्वम् अलीढ्वम्।

२४। दह्, दिह्, दुह आदि के ह्-कार के परे त, थ् अथवा ध् रहे तो दोनों मिलकर ग्ध होता है। यथा, दह्-तम् दग्धम्, दिह-तम् दिग्धम्, दुह्-तम् दुग्धम्, अदिह्-थाः अदग्धाः (३)।

२५। मुह् आदि के ह-कार के परे त्, थ् अथवा ध् रहने से दोनों मिलकर ग्ध होता है; अथवा ह-कार का लोप होता है और त्, थ्, ध्

(१) ऋकार भिन्न।

(२) सह् और वह् धातु के लुप्त ह-कार के पूर्ववर्ती आ-कार का ओ-कार होता है।

(३) नह् धातु के हकार के परे त, थ और ध रहने से दोनों मिलकर द्ध हो जाता है। यथा, नह्-तम् नद्धम्।

के स्थान में ढ् होता है और लुप्त ह-कार का पूर्वस्थित ह्रस्व का दीर्घ होता है। यथा, मुह्-तः मुग्धः, मूढः।

२६। विभक्ति का स् अथवा ध् परे रहने से अथवा विभक्ति का लोप होने से दह्, बुध्-प्रभृति-धातुओं के आदि स्थित तृतीय वर्ण के स्थान में स्ववर्ग का चतुर्थ वर्ण होता है। यथा, दह्-स्यति धक्ष्यति; अबुध् साताम् अभुत्साताम्।

२७। विभक्ति का ध् परे रहने से दन्त्य स् के स्थान में द् होता है, अथवा स-कार का लोप होता है। यथा-असेविस-ध्वम्, असेविद्-ध्वम्, असेविध्वम्।

२८। अ आ भिन्न स्वर के परवर्त्ती, लिट्, लुङ्, आशिर्लिङ् इन तीन विभक्तियों के ध् के स्थान में ढ् होता है। यथा, लिट्, चकृ-ध्वे चकृढ्वे। लुङ्, अकृस् ध्वम् अकृढ्वम्, अकृध्वम्; आशिर्लिङ् कृषीध्वम्, कृषीढ्वाम्। य्, र्, ल्, व् ह् इन पांच व्यञ्जन वर्णों में मिले हुए इट् के रवर्ती होने पर विकल्प से होता है। यथा लिट्, शिशयि ध्वे, शिशयिढ्वे, शिशयिध्वे; लुङ्, अशयिस्-ध्वम् अशयिढ्वम्, अशयिध्वम्; आशिर्लिङ्, शयिषीध्वम् शयिषीढ्वम्, शयिषीध्वम्।

२९। ध-कार के परे त, थ्, अवा ध् रहे तो दोनों मिलकर द्ध होता है। यथा सिध्-तम् सिद्धम्; विध्-तम् विद्धम्।

३०। भकार के परे त्, थ् अथवा ध् रहने से दोनों मिलकर ब्ध होता है। यथा, आरभ्-तम् आरब्धम्, लभ्-तम् लब्धम्।

३१। त्, थ् अथवा दन्त्य स् परे रहने से द् के स्थान में त् होता है यथा, वेद्-ता वेत्ता, विद्—थ वित्थ, छेद्-स्यति छेत्स्यति।

३२। दन्त्य स् परे रहने से ध् के स्थान में त्—और भ् के स्थान में प् होता है। यथा, सेध्—स्यति सेत्स्यति, लभ्--स्यते लप्स्यते।

३३। लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् भिन्न विभक्तियों का स् परे रहने

से; धातुओं के अन्तस्थित स् के स्थान में त् होता है। यथा, अवास्-सीत् अवात्सीत्, वस्-स्यति वत्स्यति।

३४। पद के अन्तस्थित र् और दन्त्य स् के स्थान में विसर्ग होता है। यथा, भवतस् भवतः, भवेयुस् भवेयुः।

३५। पद के अन्त में स्थित वर्ग के तृतीय और चतुर्थ वर्ण के स्थान में स्ववर्ग का प्रथम वर्ण होता है। यथा, अभूद्, अभूत्, अभवद् अभवत्।

३६। पद के अन्त में स्थित च और ज के स्थान में क होता है।(१)

३७। पद के अन्तस्थित छ्, तालव्य श्, मूर्द्धन्य ष् और ह् के स्थान में ट् और ड् होता है।

३८। दकारादि धातुओं के पद अन्तस्थित ह के स्थान में क् होता है।

३९। एक वर्गीय तीन वर्ण एकत्र होने से मध्यवर्ण का लोप होता है। यथा, रुन्ध्-धि रुन्धि।

४०। लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् के अतिरिक्त विभक्तियों में एकारान्त, ऐकारान्त और ओकारान्त धातु आकारान्त होते हैं। यथा धे-धास्यति, गे-गाता, सो-साता।

---

## कर्तृवाच्य

### ( Active Voice )

कर्तृवाच्य में धातु तीन प्रकार के हैं, परस्मैपदी, आत्मनेपदी और उभयपदी। परस्मैपदी धातु के उत्तर परस्मैपद की विभक्ति, आत्मनेपदी

---

(१) पदके अन्तस्थित मृज् धातु के ज के स्थान में ट होता है।

धातु के उत्तर आत्मनेपद की विभक्ति और उभयपदी धातु के उत्तर दोनों पदों की विभक्तियां होती हैं।

धातु में उत्तमपुरुष की विभक्ति का योग होने से अस्मद् की क्रिया; मध्यमपुरुष की विभक्ति का योग होने से युष्मद् की क्रिया और प्रथम-पुरुष की विभक्ति का योग होने से अस्मद् युष्मद् भिन्न सब ही क्रिया समझी जाती हैं।

कर्तृवाच्य के कर्तृपद में विभक्ति का जो वचन रहता है, क्रियापद में भी विभक्ति का वही वचन होता है, अर्थात् कर्तृपद में एकवचन की विभक्ति रहने से क्रियापद में भी एकवचन की विभक्ति होती है, कर्तृपद में द्विवचन की विभक्ति रहने से क्रियापद में भी द्विवचन की विभक्ति होती है और कर्तृपद में बहुवचन की विभक्ति रहने से क्रियापद में भी बहुवचन की विभक्ति होती है।

लट्, लोट्, लङ् और विधिलिङ् इन्हीं चार विभक्तियों में गणभेद से धातु के रूप की भिन्नता है; इसी लिये इन चार विभक्तियों में एक एक गण के धातु के रूप पृथक् पृथक् प्रदर्शित होते हैं। इनको छोड़ और विभक्तियों में गण भेद से रूपभेद नहीं है। इसीलिये एक एक विभक्ति में सब गण के धातुओं के रूप दिखाये जायंगे।

## लट्, लोट्, लङ् और विधिलिङ्

### तुदादि (Sixth Conjugation).

४१। **तुदादिभ्यः शः**। लट्, लोट्, लङ् और विधिलिङ् इन चार विभक्तियों में तुदादिगणीय धातुओं के उत्तर अ होता है। अकार अन्त्य वर्ण में युक्त होता है। यथा, सृज्+अ+ति = सृजति।

## १—स्पृश् धातु (परस्मैपदी) छूना (To Touch)

### लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्पृशति | स्पृशसि | स्पृशामि |
| द्विवचन | स्पृशतः | स्पृशथः | स्पृशावः |
| बहुवचन | स्पृशन्ति | स्पशथ | स्पृशामः |

### लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्पृशतु | स्पृश | स्पृशानि |
| द्विवचन | स्पृशताम् | स्पृशतम् | स्पृशाव |
| बहुवचन | स्पृशन्तु | स्पृशत | स्पृशाम |

### लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अस्पृशत् | अस्पृशः | अस्पृशम् |
| द्विवचन | अस्पृशताम् | अस्पृशतम् | अस्पृशाव |
| बहुवचन | अस्पृशन् | अस्पृशत | अस्पृशाम |

### विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्पृशेत् | स्पृशेः | स्पृशेयम् |
| द्विवचन | स्पृशेताम् | स्पृशेतम् | स्पृशेव |
| बहुवचन | स्पृशेयुः | स्पृशेत | स्पृशेम |

### परस्मैपदी धातु

उज्झ to avoid, to abandon. उञ्छ् to clean. त्रुट् to cut. मृश् to touch, to shake लिख् to write. विश् to enter, with नि to sit down, with परि to place before, with सन् and नि to be near, with सम् and आ to introduce. सृज् to create, with उत् or वि to leave, with सम् to unite. स्पृश् with उप to tread upon. स्फुर् to open स्फुट to throb इन सब धातुओं के रूप 'स्पृश्' के समान होते हैं।

## २—विज् धातु (आत्मनेपदी) डरना, चलना

( To fear, to go ).

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | विजते | विजसे | विजे |
| द्विवचन | विजेते | विजेथे | विजावहे |
| बहुवचन | विजन्ते | विजध्वे | विजामहे |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | विजताम् | विजस्व | विजै |
| द्विवचन | विजेताम् | विजेथाम् | विजावहै |
| बहुवचन | विजन्ताम् | विजध्वम् | विजामहै |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अविजत | अविजथाः | अविजे |
| द्विवचन | अविजेताम् | अविजेथाम् | अविजावहि |
| बहुवचन | अविजन्त | अविजध्वम् | अविजामहि |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | विजेत | विजेथाः | विजेय |
| द्विवचन | विजेयाताम् | विजेयाथाम् | विजेवहि |
| बहुवचन | विजेरन् | विजेध्वम् | विजेमहि |

## ३—तुद्-धातु (उभयपदी) पीड़ा देना (To oppress)

लट्—परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदति | तुदसि | तुदामि |
| द्विवचन | तुदतः | तुदथः | तुदावः |
| बहुवचन | तुदन्ति | तुदथ | तुदामः |

आत्मनेपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदते | तुदसे | तुदे |
| द्विवचन | तुदेते | तुदेथे | तुदावहे |
| बहुवचन | तुदन्ते | तुदध्वे | तुदामहे |

लोट्—परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदतु | तुद | तुदानि |
| द्विवचन | तुदताम् | तुदतम् | तुदाव |
| बहुवचन | तुदन्तु | तुदत | तुदाम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदताम् | तुदस्व | तुदै |
| द्विवचन | तुदेताम् | तुदेथाम् | तुदावहै |
| बहुवचन | तुदन्ताम् | तुदध्वम् | तुदामहै |

लङ्—परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अतुदत् | अतुदः | अतुदम् |
| द्विवचन | अतुदताम् | अतुदतम् | अतुदाव |
| बहुवचन | अतुदन् | अतुदत | अतुदाम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अतुदत | अतुदथाः | अतुदे |
| द्विवचन | अतुदेताम् | अतुदेथाम् | अतुदाव |
| बहुवचन | अतुदन्त | अतुदध्वम् | अतुदामहि हि |

विधिलिङ्—परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदेत् | तुदेः | तुदेयम् |
| द्विवचन | तुदेताम् | तुदेतम् | तुदेव |

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| बहुवचन | तुदेयु | तुदेत | तुदेम |

आत्मनेपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तुदेत | तुदेथाः | तुदेय |
| द्विवचन | तुदेयाताम् | तुदेयाथाम् | तुदेवहि |
| बहुवचन | तुदेरन् | तुदेध्वम् | तुदेमहि |

कृष् to plough, क्षिप् to throw, तुद् to oppress, दिश् to grant, with आ to order, with उत् to proclaim, with उप् to advice, with निर् to speak aloud, with वि and निर् to declare, with सम् to communicate नुद् to throw, to send to put, to incite, with प्र to direct, with अप् to remove, with निर् to confess, with वि to be happy, मिल् to join. इन सब धातुओं के रूप 'विज्' और 'तुद्' धातु के समान होते हैं।

## इष्, प्रच्छ, मस्ज्, भ्रस्ज् धातु

४२। लट् आदि चार विभक्तियों में इष् धातु के स्थान में इच्छ, प्रच्छ धातु के स्थान में पृच्छ, मस्ज् धातु के स्थान में मज्ज् और भ्रस्ज धातु के स्थान में भृज्ज् होता है।

## ४—इष्-( परस्मैपद ) इच्छा करना (To wish)

लट् ( वर्त्तमान काल )

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | इच्छति | इच्छसि | इच्छामि |
| द्विवचन | इच्छतः | इच्छथः | इच्छावः |
| बहुवचन | इच्छन्ति | इच्छथ | इच्छामः |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ऐच्छत् | ऐच्छः | ऐच्छम् |
| द्विवचन | ऐच्छताम् | ऐच्छतम् | ऐच्छाव |
| बहुवचन | ऐच्छन् | ऐच्छत | ऐच्छाम |

## ५—प्रच्छ्-धातु ( परस्मैपदी ) पूछना (To Ask)

लट् वर्त्तमान काल

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | पृच्छति | पृच्छसि | पृच्छामि |
| द्विवचन | पृच्छतः | पृच्छथः | पृच्छावः |
| बहुवचन | पृच्छन्ति | पृच्छथ | पृच्छामः |

## ६—मस्ज्-धातु(परस्मैपदी) शुद्ध करना

(To bath) स्नानादिसे शुद्ध होना।

लट् वर्तमान काल

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | मज्जति | मज्जसि | मज्जामि |
| द्विवचन | मज्जतः | मज्जथः | मज्जावः |
| बहुवचन | मज्जन्ति | मज्जथ | मज्जामः |

## ७—भ्रस्ज्-धातु (उभयपदी) भूंजना (To fry)

लट्—परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | भृज्जति | भृज्जसि | भृज्जामि |
| द्विवचन | भृज्जतः | भृज्जथः | भृज्जावः |
| बहुवचन | भृज्जन्ति | भृज्जथ | भृज्जामः |

ह्रस्व ऋकारान्त धातु

४३। ऋदन्तनामृतो रियः लट् आदि चार विभक्तियोंमें ह्रस्व ऋकारान्त धातु के अन्तस्थित ऋ के स्थान में रिय् होता है।

## ८—मृ धातु (आत्मनेपदी) मरना (To die)

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | म्रियते | म्रियसे | म्रिये |

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| द्विवचन | म्रियेते | म्रियेथे | म्रियावहे |
| बहुवचन | म्रियन्ते | म्रियध्वे | म्रियामहे |

ॠकारान्त धातु

४४। ॠत इद्धातोः। लट् आदि चार विभक्तियों में दीर्घ ॠकारान्त धातु के अन्तस्थित ॠ के स्थान में इर् होता है।

## ९—कॄ धातु (परस्मैपदी) फैलाना

( To scatter about )

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | किरति | किरसि | किरामि |
| द्विवचन | किरतः | किरथः | किरावः |
| बहुवचन | किरन्ति | किरथ | किरामः |

मुचादि

४५। लट् आदि चार विभक्तियों में मुच् धातु के स्थान में मुञ्च, सिच् धातु के स्थान में सिञ्च, लिप् धातु के स्थान में लिम्प, लुप् धातु के स्थान में लुम्प, कृत धातु के स्थान में कृन्त् और विद् धातु के स्थान में विन्द् होता है।

## १० मुच् धातु ( उभयपदी ) छोड़ना (To leave)

लट्—परस्मैपद

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | मुञ्चति | मुञ्चसि | मुञ्चामि |
| द्विवचन | मुञ्चतः | मुञ्चथः | मुञ्चावः |
| बहुवचन | मुञ्चन्ति | मुञ्चथ | मुञ्चामः |

भ्वादि

४६। शप् भ्वादेश्चतुर्षु लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ्, इन चार

विभक्तियों में भ्वादिगणीय धातुओं के उत्तर अ होता है; अ अन्त्य वर्ण में युक्त होता है ।

## ११—वद्-धातु ( परस्मैपदी ) बोलना (To say)

लट् वर्त्तमान काल

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | वदति | वदसि | वदामि |
| द्विवचन | वदतः | वदथः | वदावः |
| बहुवचन | वदन्ति | वदथ | वदामः |

लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | वदतु | वद | वदानि |
| द्विवचन | वदताम् | वदतम् | वदाव |
| बहुवचन | वदन्तु | वदत | वदाम |

लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | अवदत् | अवदः | अवदम् |
| द्विवचन | अवदताम् | अवदतम् | अवदाव |
| बहुवचन | अवदन् | अवदत | अवदाम |

विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | वदेत | वदेः | वदेयम् |
| द्विवचन | वदेताम् | वदेतम् | वदेव |
| बहुवचन | वदेयुः | वदेत | वदेम |

## परस्मैपदी धातु

अक् to go, अत् to pervade, अञ्च् to go, to beg, to worship, अट् to ramble, to wander, अत् to go अर्च् to worship, अर्ज to earn, अर्ह् to worship, to deserve, अव् to protect, इर्ष्य to envy, ऊष् to burn

कर्ण् to sound, कांक्ष to wish, to desire, कूज् to coo, to hum, कुण्ठ् to be blunded, क्रन्द् to cry, क्रीड् to play क्षर् to flow क्षल् to wash, खाद् to eat, गद् to say, गर्ज् to roar, गै to sing, ग्लै to be weary, चर् to walk, with अति & आ to transgress, with अभि to betray, with अनु to attend, with आ to practise a duty, with उप to worship, with परि to serve, with वि & अभि to go astary, with सम् to ride upon, with सम् & आ to perform, चर्च् to discuss; चर्व् to eat, to chew, चल् to walk, to move, चुम्ब् to kiss, जप् to mutter, जल्प् to rumour, जीव् to live, ज्वर् to be hot with fever, ज्वल् to burn, to glow, टल् to be confused, तक्ष् to cut, to wound, तप् to shine, with अनु to repent, with परि or सम् to beat or inflict pain, तर्ज् to threaten, त्यज् to abandon, त्रस to trouble, दल् to burst open, दह् to burn, to pain. धे to suck, ध्यै to think, ध्वन् to sound, नट् to dance, to act, नट् to sound, नन्द् to be pleased, with अभि to wish for, with आ to be happy, with प्रति to be thankful, नम् to salute, नर्द् to sound, निन्द् to censure, पठ् to read, पण् to praise, पत् to fall, with अति prefixed to excel, with अभि or अव to descend, with आ to come, with उत् to ascend, with नि to get or fall down, with वि to turn back, with सम् & उत् to fly, फल् to result, फल्ल to open, to blow, भण् to speak, भूष् to adorn, भ्रम् to walk, to roam, मण्ड् to decorate, मथ् to churn, मील् to close, to twinkle, मुण्ड् to shave, to grind मूर्च्छ् to faint, म्लै to grow weary, रक्ष् to protect लप to talk, with अनु to talk like, with अप to deny, with आ to address, with प्र to talk incoherently, with वि to lament, with सम् to converse, लस् to shine, लुण्ठ् to rob, to plunder, वद् with अनु to speak similary, with अप to reprove, with परि to speak against, with प्रति to reply, वम् to vomit वस् to dwell, with अधि to occupy, with उप to fast, with नि to dwell, with प्र to dwell abroad, वाञ्छ् to wish, to desire, व्रज to go, शंस् to praise, with प्र to praise, स्खल् to fall down, स्वन् to sound, हस् to laugh, इन धातुओं के रूप वद् के समान होंगे।

## १२ सेव्-धातु आत्मनेपदी (सेवा करना)

( To nourish, To serve. )

### लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सेवते | सेवसे | सेवे |
| द्विवचन | सेवते | सेवेथे | सेवावहे |
| बहुवचन | सेवन्ते | सेवध्वे | सेवामहे |

### लोट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सेवताम् | सेवस्व | सेवे |
| द्विवचन | सेवेताम् | सेवेथाम् | सेवावहै |
| बहुवचन | सेवन्ताम् | सेवध्वम् | सेवामहै |

### लङ्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | असेवत | असेवथाः | असेवे |
| द्विवचन | असेवेताम् | असेवेथाम् | असेवावहि |
| बहुवचन | असेवन्त | असेवध्वम् | असेवामहि |

### विधिलिङ्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सेवेत | सेवेथाः | सेवेय |
| द्विवचन | सेवेयाताम् | सेवेयाथाम् | सेवेवहि |
| बहुवचन | सेवेरन् | सेवेध्वम् | सेवेमहि |

## आत्मनेपदी धातु

अय् to go, with प्रति to believe, with प्र or परा to fly ईक्ष् to see, with अप to expect, with अभि to gaze at, with अव to inspect, with निर् to see, with परि to examine, with प्रति to expect, with प्र to see,

with सम् to compare, to select, with उत् to look at, with उप् to abandon; to neglect, ईह् to aim at, धुज् to shake, एध् to grow, to prosper, कम्प् to shake, to tremble, काश् to shine, क्षम् to bear, to endure, गाह् to bathe, ग्रन्थ् to be crooked, ग्रस् to swallow, घट् to happen, चर् with उत् to transgress, चेष्ट् to strive, to try, जृम्भ to yawn. ढौक् to go, with उप् to approach, तप् with उत् or वि to warm, त्रप् to be ashamed, त्रै to protect, त्वर् to hurry, दद् to give, दध् to hold, दय् to pity, to protect, दीक्ष् to dedicate oneself to, ध्वंश् to perish, to fall down, प्याय् to grow; to swell, प्रथ् to become famous, बाध् to oppress, to torment, भाष् to speak with परि to explain with सम् to converse with अप to censsure, भास् to shine, भिक्ष् to beg भ्रंश् to fall down भ्राज् to shine म्लास् to shine यत् to attempt रभ् to begin, with आ to begin, रम् to play, with उप् or वि to rest, with उप् to stop, लक्ष् to perceive लभ् to get, to gain, लम्ब् to hang down, with अव to hold, with वि delay लोक् to see, with अव to see, लोच् to see, to discuss वद् with वि to dispute, वन्द् to salute, वेप् to tremble, वेष्ट to surround, व्यथ् to be sorry, शङ्क् to doubt, to be afraid, शंस् with आ to hope शिक्ष् to learn, श्लाघ् to praise सह् to bear, to suffer स्तम्भ to support, स्पन्द् to throbe, स्पर्द्ध् to challenge, स्यन्द् to flow out, to run, ह्रेष् to neigh ह्लाद् te be glad, इन धातुओं के रूप 'सेव्' के समान होंगे।

## १३ धाव्-धातु (उभयपदी) दौड़ना, (To run)

### लट्-परस्मैपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | धावति | धावसि | धावामि |
| द्विवचन | धावतः | धावथः | धावावः |
| बहुवचन | धावन्ति | धावथ | धावामः |

आत्मनेपद

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | धावते | धावसे | धावे |
| द्विवचन | धावेते | धावेथे | धावावहे |
| बहुवचन | धावन्ते | धावध्वे | धावामहे |

४७। गुणोऽन्त्यस्य। लट् आदि चार विभक्तियों में भ्वादि-गणीय धातु के अन्त्यस्वर का गुण होता है।

## १४ जि धातु (परस्मैपदी) जीतना

( To conquer )

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | जयति | जयसि | जयामि |
| द्विवचन | जयतः | जयथः | जयावः |
| बहुवचन | जयन्ति | जयथ | जयामः |

## १५ भू धातु ( परस्मैपदी ) होना (To be)

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | भवति | भवसि | भवामि |
| द्विवचन | भवतः | भवथः | भवावः |
| बहुवचन | भवन्ति | भवथ | भवामः |

## १६-स्मृ-धातु (परस्मैपदी) याद करना

( To remember )

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्मरति | स्मरसि | स्मरामि |

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| द्विवचन | स्मरतः | स्मरथः | स्मरावः |
| बहुवचन | स्मरन्ति | स्मरथ | स्मरामः |

## परस्मैपदी धातु

क्षि to waste away; तॄ to cross, with अव to descend, with आ to cross by a boat, with उत् to cross over, with दुर् to cross with difficulty, with निर् to obtain salvation, with वि to give away, with सम् to swim over, द्रु to melt, to rush, नी with अनु to entreat, with अप to take away, with अभि to indicate by signs, with आ to bring, with उत् to raise up, with निर् to ascertain, with परि to marry, with वि to be humble, with प्र to write with वि and अप to remove, with सम् and आ to assemble, with उप to invest with sacred thread, श्वि to swell, to increase सृ to move, with अनु to follow, with अप to go back, with अभि to attend; with उप to approach; with निर् to go forth; with प्र to proceed. स्रु to flow; to go हृ with अनु to imitate; with अप to remove; with अभि and आ to reason; with उत् and आ to say to illustrate; with उप to bring to; with उप and सम् to withhold with निर् and आ to fast; with परि to leave, with प्र to strike; with प्रति (प्रती) to keep watch; with वि to sport; with वि and आ to say; with वि and अव to transact business; with सम् to kill with सम् and आ to collect इन धातुओं के रूप या 'भू' 'स्मृ' के समान होंगे।

**४८ उपधा लघोश्च।** लट् आदि चार विभक्तियों में भ्वादिगणीय धातु के उपधा लघु स्वरका गुण होता है।

## १७-सिध्-धातु (परस्मैपदी) गमन करना

( To go )

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सेधति | सेधसि | सेधामि |
| द्विवचन | सेधतः | सेधथः | सेधावः |
| बहुवचन | सेधन्ति | सेधथ | सेधामः |

## १८-शुच्-धातु (परस्मैपदी) शोक करना

(To regret, to mourn for)

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | शोचति | शोचशि | शोचामि |
| द्विवचन | शोचतः | शोचथः | शोचावः |
| बहुवचन | शोचन्ति | शोचथ | शोचामः |

## १९-वृत्-धातु (आत्मनेपदी) वर्तमान रहना

( To exist )

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | वर्त्तते | वर्त्तसे | वर्त्ते |
| द्विवचन | वर्त्तेते | वर्त्तेथे | वर्त्तावहे |
| बहुवचन | वर्त्तन्ते | वर्त्तध्वे | वर्त्तामहे |

## परस्मैपदी धातु

उष to burn; कृष् to plough; to draw, with अप to draw; down with अव to draw out; with आ to attack, with उत् to raise

with सम् to draw together. with सम् and नि to cry, to lament, with आ to censure; with उप to reproach, with उत् to cry aloud घुष् to proclaim; to sound घृष् to rob चित् to understand, च्युत् to drop down पुष् to nourish भृष् to bear; to sprinkle वृष् to rain सृप to go, to creed. इनके रूप "सिध या शुच" के समान होंगे।

## आत्मनेपदी धातु

ऋज to go; to acquire क्षुभ् to disturb, द्युत to shine, भृज्ज to fry; to patch मृदु to be glad; to rejoice, रुच to be pleasd, वृध् to grow, शुभ् to shine, स्फुट् to split open इनके रूप 'वृत' के समान होंगे।

सन्ज्-स्वनज, दनश् धातु

४६। सनूज् स्वनूज दनूशां न लोपः लट् आदि चार विभक्तियोंमें सनूज्, स्वनूज् और दनूश् धातुका लोप हो जाता है।

## २०---शनूज् धातु (परस्मैपदी) संग करना

( To accompany )

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सजति | सजसि | सजामि |
| द्विवचन | सजतः | सजथः | सजावः |
| बहुवचन | सजन्ति | सजथ | सजामः |

## २१---सनूज्-धातु (आत्नेपदी) आलिंगन करन

( To embrace )

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | स्वजते | स्वजसे | स्वजे |
| द्विवचन | स्वजेते | स्वजेथे | स्वजावहे |
| बहुवचन | स्वजन्ते | स्वजध्वे | स्वजामहे |

## २२–दन्श्-धातु (परस्मैपदी) दांतसे काटना

(यह जानवरोंके दांतसे काटनेके व्यवहारमें आता है)

( To bite )

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | दशति | दशसि | दशामि |
| द्विवचन | दशतः | दशथः | दशावः |
| बहुवचन | दशन्ति | दशथ | दशामः |

गम्, दृश्, क्रम्, सद्, ष्ठिव्, धातु ।

५० । लट् आदि चार विभक्तियोंमें गम् धातुके स्थानमें गच्छ, दृश् धातुके स्थानमें पश्य, क्रम धातुके स्थानमें क्राम्, सद् धातुके स्थानमें सीद् और ष्ठिव् धातुके स्थानमें ष्ठीव् होता है ।

## २३–गम्-धातु (परस्मैपदी) जाना

( To go )

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | गच्छति | गच्छसि | गच्छामि |
| द्विवचन | गच्छतः | गच्छथः | गच्छावः |
| बहुवचन | गच्छन्ति | गच्छथ | गच्छामः |

## २४ दृश्-धातु ( परस्मैपदी ) देखना (To see)

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | पश्यति | पश्यसि | पश्यामि |
| द्विवचन | पश्यतः | पश्यथः | पश्यावः |
| बहुवचन | पश्यन्ति | पश्यथ | पश्यामः |

## २५ क्रम-धातु ( परस्मैपदी ) चलना (To walk)

लट्

| | प्रथमपुरुष | मध्यमपुरुष | उत्तमपुरुष |
|---|---|---|---|
| एकवचन | क्रामति | क्रामसि | क्रामामि |
| द्विवचन | क्रामतः | क्रामथः | क्रामावः |
| बहुवचन | क्रामन्ति | क्रामथ | क्रामामः |

## २६ सद् धातु ( परस्मैपदी ) दुख पाना

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | सीदति | सीदसि | सीदामि |
| द्विवचन | सीदति | सीदथः | सीदावः |
| बहुवचन | सीदन्ति | सीदथ | सीदामः |

## २७ ष्ठिव धातु (परस्मैपदी) थूकना (To spit)

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | ष्ठीवति | ष्ठीवसि | ष्ठीवामि |
| द्विवचन | ष्ठीवतः | ष्ठीवथः | ष्ठीवावः |
| बहुवचन | ष्ठीवन्ति | ष्ठीवथ | ष्ठीवामः |

स्था, दाण, पा, घ्रा, ध्मा, म्ना, धातु

५१। लट् आदि चार विभक्तियों में स्था धातु के स्थान में तिष्ठ्, दाण्, ( दा ) धातु के स्थान में यच्छ, पा धातु के स्थान में पिव् घ्रा धातु के स्थान में जिघ्र, ध्मा धातु के स्थान में धम् और म्ना धातु के स्थान में मन् होता है।

## २८ स्था धातु (परस्मैपदी) ठहरना (To stay)

लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| एकवचन | तिष्ठति | तिष्ठसि | तिष्ठामि |

## ण्यत् ( य )

१२। ऋहलोर्ण्यत् कर्मवाच्य और भाववाच्य में ऋकारान्त और व्यञ्जन वर्णान्त धातुओं के उत्तर ण्यत् होता है। ण्यत् प्रत्यय होने पर ऋकारान्त धातुओं के ऋ के स्थान में अर् होता है। ण और त् इत् होता है य रहता है। ऋकारान्त—कृ-कार्य्य ( what is fit to be done ), धृ-धार्य्य, सृ-सार्य्य, स्मृ-स्मार्य्य, हृ-हार्य्य। व्यञ्जन वर्णान्त—वच्-वाच्य, सिच्-सेच्य, त्यज्-त्याज्य, यज्-याज्य, युज्-योज्य, भुज्-भोज्य, बुध्-बोध्य; छिद्-छेद्य, भिद्-भेद्य, विद्-वेद्य, मन्-मान्य, भक्ष्-भक्ष्य, श्वस्-श्वास्य, हस्-हास्य, वह्-वाह्य।

१३। चजोः कु: घिण्यतोः—ण्यत् परे रहने से पच्, रुज आदि धातुओं के च् के स्थान में क् और ज् के स्थान में ग् होता है। यथा, पच्-पाक्य, रुज्-रोग्य।

१४। वचो शब्द संज्ञायाम; भोज्यं भक्ष्ये, प्रयोज्यू नियोज्यौ शक्यार्थे।

अर्थ विशेष में ण्यत् प्रत्यय परे रहने से वच् प्रभुज, युज् आदि धातुओं के च् के स्थान में क् और ज् के स्थान में ग् होता है। यथा, वच शब्दार्थ में वाक्य, भुज-भोग अर्थ में भोग्य, युज् अर्ह अर्थ में योग्य, निपूर्वक युज् कर्तृवाच्य में ण्यत् ( प्रभु अर्थ में ) न्नियोग्य ( A Lord or master )।

## यत् ( य )

१५। अचोयत्-कर्मवाच्य और भाववाच्य में स्वरान्त धातु

के उत्तर भविष्यत् काल में यत् होता है त् इत् होता है य रहता है। यथा, चि-चेय, (what is fit or ought to be collected) जि-जेय, नी-नेय, श्रु-श्रव्य, भू भव्य ।

१६। ईद यति—यत् परे धातु के अन्तस्थित आकार के स्थान में एकार होता है। यथा, दा-देय, गा-गेय, पा-पेय, स्था-स्थेय, मा-मेय, हा-हेय, धा-धेय ।

१७। परोदुपधात् शकिसहोश्च—कर्मवाच्य और भाववा में शक, सह्, और पवर्गान्त धातुओं के उत्तर यत् होता है। यथा, शक्-शक्य, सह्-सह्य, शप्-शप्य, रभ्-रभ्य, लभ्-लभ्य, गम्-गम्य, नम्-नम्य, रम्-रम्य ।

१८। * कर्मवाच्य और भाववाच्य में उपसर्गहीन गद्-मद् यम् और चर धातुओं के उत्तर यत् होता है, यथा, गद् गद्य, मद् मद्य, यम्-यम्य, चर् चर्य्य। उपसर्ग पूर्वक रहने से यत होता है। यथा, नि गद् निगाद्य, प्रमद् प्रमाद्य, नि-यम् नियाम्य, वि चर् विचार्य्य ।

## क्यप् ( Noun )

१९। एतिस्तु शास्‌वृदृजुषः क्यप् ह्रस्वस्यपिति कृति, तुक्—कर्मवाच्य और भाववाच्य में इ, दृ, भृ, कृ, जुष्, शास् और स्तु धातुओं के उत्तर क्यप् होता है। क् प् इत् होता है, म रहता है। यथा, इ-इत्य, दृ-दृत्य, भृ-भृत्य, ( Servant ) जुष्, जुष्य, स्तु स्तुत्य। कृ धातु का विकल्प से होता है। यथा कृत्य। पक्षान्तर

---

* गद्‌मद् चरयमश्चानुपसर्गे—

मेंण्यत् यथा कार्य्य शास् धातु के आकार के स्थान में इकार होता है। यथा, शिष्य ( Pupil, Scholar )

क्यप् प्रत्ययों में ह्रस्वस्वरान्तधातुके उत्तर त् जोड़ा जाता है।

२०। **वदः सुपि क्यप् च।** कर्मवाच्य और भाववाच्य में सुवन्त पद के परवर्ती वद् धातु के उतर क्यप् और यत् होता है और जब क्यप् होता है, तब व के स्थान में उ होता है। यथा ब्रह्मोद्य, ब्रम्हवद्य ( Knowldge of Brahama ), मृषा शब्द के परवर्ती होने से केवल क्यप् होता है। यथा, मृषोद्य ( Falsehood )

२१। **भुवोभावे**—भाववाच्य में सुवन्त पद के परवर्ती भू धातु के उत्तर क्यप् होता है। यथा, ब्रह्मभूय, ( Identification with Brahma ) देवभूयः।

२२। **हनस्तु च।** भाववाच्य में सुवन्तपदके परवर्ती हन् धातु के उत्तर क्यप् होता है और न् के स्थान में त् होता है (हन् × क्यप् = हत्य ) और ( वह शब्द ) स्त्रीलिंग होता है। यथा, स्त्रीहत्या, गोहत्या, ब्रह्महत्या, पितृहत्या ( Parricide. )

## केलिम

२३। **केलिमर् उपसंख्यानम्**—कर्म्मकर्तृवाच्य में, धातु के उत्तर केलिम होता है, और केलिम प्रत्यय से बने हुए शब्दों में संज्ञा की तरह क इत् एलिम रहता है और व्यवहृत होता है। [१] यथा, भिद्-भिदेलिम पच्-पचेलिम, छिद्-छिदेलिम।

१. कभी-कभीक्रिया में भी व्यवहार किये जाते हैं।

२४। कृत्य प्रत्यय करने से जो शब्द बनते हैं उनका जब क्रिया की तरह प्रयोग किया जाता है तब, वे भाववाच्य में क्लीव [ अर्थात् नपुंसक ] लिंग की प्रथमा के एक वचनान्त होते हैं और कर्मवाच्य में कर्म के विशेषण होते हैं, इसलिये कर्म के जो लिंग, वचन और विभक्ति रहती है वही उस [ शब्द ] में भी होता है। यथा, भाववाच्य में, मया स्थातव्यम्, त्वया स्नातव्यम्, शिशुना शयितव्यम्। कर्मवाच्य में, त्वया वृक्षः सेचनीयः, वृक्षौ सेचनीयौ, वृक्षाः सेचनीयाः, मया नदी द्रष्टव्या, नद्यौ द्रष्टव्ये, नद्यो द्रष्टव्याः, तेन पुष्पं चेयम, पुष्पे चेये, पुष्पाणि चेयानि, इत्यादि।

२५। कृत्यप्रत्यय से बने हुए सब शब्द जब विशेषण होते हैं तब उनमें विशेष्य के लिंग विभक्ति और वचन प्राप्त होते हैं। यथा गन्तव्यो ग्रामः, गन्तव्यं ग्रामम्, गन्तव्येन ग्रामेण, गन्तव्याय ग्रामाय, गन्तव्यात् ग्रामात्, गन्तव्यस्य ग्रामस्य, गन्तव्ये ग्रामे, दृश्यां नदीं, दृश्यां नदीम्, दृश्यया नद्या इत्यादि।

२६। कृत्यप्रत्यय सब भविष्यत् कालमें औचित्य और अनुज्ञा अर्थ में होते हैं। यथा, भविष्यत् काल में—मया गन्तव्यम्, ( मैं जाऊँगा ) त्वया कार्य्यम्, (तुम करोगे,) तेन शयनीयम, (वह सोवेगा)। औचित्य अर्थ में—असत् सङ्ग परिहर्तव्यः, ( असत् का सङ्ग परित्याग करना उचित है, ) दीनेभ्यो धनं देयम्, (दीन व्यक्ति को धन देना उचित है, )पर-निन्दा न कर्तव्या ( दूसरे की निन्दा करनी उचित नहीं, ) अनुज्ञा अर्थ में—त्वया

अध्ययनीयम्, ( तुम अध्ययन करो ) त्वया इह भोक्तव्यम् (तुम यहाँ भोजन करना, ) त्वया प्रातस्तत्रगन्तव्यम्, ( तुम सवेरे वहाँ जाना) ।

## शतृ और शानच्

### ( Present Participle. )

२७। **शतृशा न चावप्रथमा—सामानाधिकारेण—**कर्तृ-वाच्यमें परस्मैपदी धातु के उत्तर वर्तमान काल में शतृ प्रत्यय होता है। श् ऋ इत् होता है। अत् रहता है। शतृ प्रत्यय से बने शब्द विशेषण होते हैं।

२८। लट् की अन्तिम विभक्ति में जिस धातु के जो कार्य्य होते हैं शतृ प्रत्यय होने पर भी वे सब कार्य्य होते हैं।* यथा भ्वादिगणीय—धाव्-धावत् ( running ), वद् वदत्, रस्-रसत् भू भवत्, जि-जयत्, कृष्-कर्षत, शुच्-शोचत्, ग्लै-ग्लायत्, ध्यै-ध्यायत्, गै-गायत्, तॄ-तरत्, तप्-तपत्, नम्-नमत् चल्-चलत्, फल्-फलत्, पत्-पतत्, स्था-तिष्ठत्, पा-पित्, घ्रा-जिघ्रत्, गम्-गच्छत् दृश-पश्यत्, सद्-सीदत्, क्रम-क्रामत्, सञ्ज-सजत् दंश्-दशत्। दिवादिगणीय–दिव्-दीव्यत्, सिव्-सीव्यत्, नश्-नश्यत्, जॄ-जीर्य्यत्, व्यध्-विध्यत्, शम्-शाम्यत् भ्रम-भ्राम्यत, नृत् नृत्यत्, शिलष्-शिलष्यत

* लट् लकार के प्रथम पुरुष बहु वचन में जो रूप होते हैं उनमें से इ और त हटा देने से जो रूप बच जाता है वही शतृ प्रत्यय का रूप है। शतृ प्रत्यय से बना हुआ शब्द विशेषण होता है।

पुष्-पुष्यत्, मुह्-मुह्यत्। तुदादिगणीय—सृज्-सृजत्, इष्—इच्छत्, प्रच्छ-पृच्छत्, मस्ज्-मज्जत्; मुच्-मुञ्चत्, सिञ्च-सिञ्चत्, कॄ-किरत्, स्पृश्-स्पृशत्, मृश्-मृशत। क्रयादिगणीय—अश्-अश्नत्, ज्ञा-जानत्। स्वादिगणीय—सु-सुन्वत्, श्रु-शृण्वत्, आप्-आप्नुवत्, चि-चिन्वत्। रुधादिगणीय—हिन्स-हिंसत्, छिद्-छिन्दत्, भिद्-भिन्दत्। अदादिगणीय—अद्-अदत्, रुद्-रुदत्, हन्-घ्नत्, इण-यत्, या-यात्, अस्-सत्, स्वप्-स्वपत्, श्वस्-श्वसत्, शास्-शासत्, रु-रुवत्। ह्वादिगणीय—हु-जुह्वत्, भी-बिभ्यत्, हा-जहत्। णिजन्त-कारि-कारयत्, स्मारि-स्मारयत्, स्थापि स्थापयत्, पालि-पालयत्, जनि-जनयत्, सनन्त-चिकीर्षत्, जिघृक्ष-जिघृक्षत्।

२९। अदादिगणीय—विद् धातु से परे शतृ के स्थान में विकल्प से वस् होता है, यथा-विद्वस्, विदत् ( Knowing ).

३०। कर्तृवाच्य में आत्मनेपदी धातु के उत्तर वर्त्तमान काल में शानच् होता है, श् च् इत् होता है आन् रहता है।

३१। धातु के उत्तर शानच् प्रत्यय होने पर लट् के आते ( अन्ते ) विभक्ति के सब कार्य्य होते हैं।

३२। आने मुक्—भ्वादि, दिवादि और तुदादि गणीय धातुओं के उत्तर शानच् के स्थान में मान होता है। यथा, भ्वादिगणीय-सेव्-सेवमान, वृत्-वर्त्तमान, वृध बर्द्धमान, व्यथ्-व्यथमान,

---

* इनमें से ई और त् निकाल देने से जो बचता है वही शतृ प्रत्यय का रूप है।

सह्-सहमान । दिवादिगणीय—जन्-जायमान, दीप्-दीप्यमान, पद्-पद्यमान, बुध्-बुध्यमान, विद्-विद्यमान । तुदादिगणीय—मृ-म्रियमाण, दृ-द्रियमाण, धृ-धृयमाण । अदादिगणीय—शी-शयान अधि-इ-अधीयान । तनादिगणीय—मन्, मन्वान । ह्वादिगणीय—मा-मिमान ( Measuring )

३३ । अदादिगणीय आस् धातु के शानच् के स्थान में ईन् होता है । यथा-आस्-आसीन ( Sitting )

३४ । कर्तृवाच्य में उभयपदी धातुओं के उत्तर वर्तमान काल में शतृ और शानच् दोनों होते हैं । यथा, भ्वादिगणीय—श्रि-श्रयत्, श्रयमाण; नी-नयत्-नयमान; हृ-हरत् हरमाण; राज्-राजत्, राजमान; भज्-भजत्, भजमान; यज्-यजत्, यजमान; वह् वहत्, वहमान; अदादिगणीय—द्विष्-द्विषत्, द्विषाण; दिह्-दिहत्, दिहान; दुह्-दुहत्, दुहान; स्तु-स्तुवत् स्तुवान्; ब्रू-ब्रूवत्, ब्रूवाण । ह्वादिगणीय—ददा-ददत्, ददान्; धा-दधत्, दधान; भृ-विभ्रत, विभ्राण; रुधादिगणीय—रुन्ध-रुन्धत्, रुन्धान । तुदादिगणीय—तन्-तन्वत्, तन्वान; कृ, कुर्वत् कुर्वाण ( Doing ) । क्र्यादिगणीय—क्री-क्रीणत्, क्रीणान; ( Parchasing ) ग्रह-गृह्णत्, गृह्णान ( Taking )

३५ । कर्म्मवाच्य में धातु के उत्तर वर्तमान काल में शानच् होता है ।

३६ । कर्म्मवाच्य के शानच् के स्थान में मान होता है । यथा, कृ-क्रियमाण, वच्-उच्यमान, दा-दीयमान, पा-पीयमान;

ग्रह्-गृह्यमाण, सेव्-सेव्यमान, वह्-उह्यमान, दृश्-दृश्यमान, कृष्-कृष्यमाण, सृज्-सृज्यमाण, ज्ञा ज्ञायमान ।

३७ । शतृ और शानच् प्रत्यय द्वारा जो शब्द सिद्ध होते हैं वे सब विशेषण होते हैं, इस लिये विशेष्य पद के लिङ्ग विभक्ति और वचन प्राप्त होते हैं । यथा पश्यन् पुरुषः, पश्यन्तं पुरुषम्, पश्यता पुरुषेण, गच्छन्ती स्त्री, गच्छन्तीं स्त्रियम्, गच्छन्त्या स्त्रिया, पतत् फलम्, पतता फलेन, पततः फलस्य इत्यादि ।

## क्वसु और कानच्

### ( Past Participle )

३८ । **लिटः कानज्वा क्वसुश्च** । अतीत [ भूत ] काल में धातुओं के उत्तर परस्मैपद में क्वसु होता है । क, उ इत् होता है और वस् रहता है ।

३९ । लिट् के उत्तम पुरुष के द्विवचन में जो सब कार्य्य होते हैं क्वसु होने पर भी धातु के इट् भिन्न वे ही सब कार्य्य होते हैं । यथा, श्रु शुश्रुवस ( having heard ) विद् विविद्वस् मृद्-ममृद्वस् स्तु-तुष्टवस्, भू-बभूवस् कृ-चकृवस् ।

४० । **वस्वेकाजाद्घसाम्**—क्वसु होने से घस्, इन् और आकारान्त धातु के उत्तर इट् होता है । यथा घस्-जक्षिवस्, इन्-इयिवस्, स्था- तस्थिवस् दा-ददिवस्, पा-पपिवस् ।

४१ । अभ्यस्त कार्य होने पर जो सब धातु एक स्वरविशिष्ट रहते हैं क्वसु प्रत्यय होने पर उन सब धातुओं के उत्तर इट्

होता है यथा, पच्-पेचिवस्, सद्-सेदिवस्, अद्-आदिवस्, पत्-पेतिवस्, वच्-ऊचिवस्, वस्-उषिवस्, यज् ईजिवस्

४२। विभाषागमृ हन् विद्ध विशाम दृशोरच। क्वसु प्रत्यय होने पर गम्, हन्, विश्, दिश् और विन्द् धातु के उत्तर विकल्प से इट् होता है। यथा, गम्-जग्मिवस्; जगन्वस्; हन्-जघ्नि-वस्, जघन्वस्; विश्- विविशिवस्, विविश्वस्; दृश- ददृशिवस्, ददृश्वस्; विन्द्-विविदिवस् विविद्वस्।

४३। अतीत काल में लकारके उत्तर आत्मनेपद में कानच् होता है क्, च्, इत् होता है और आन रहता है।

४४। कानच् होने पर लिट् धातु के आते विभक्ति के सब कार्य होते हैं। यथा, युध्-युयुधान, रुच्-रुरुचान, वन्द्-ववन्दान, शिक्ष, शिशिक्षाण, व्यथ-विव्यथान, सह्-सेहान, कृ-चक्राण, वच्-ऊचान।

४५। क्वसु और कानच् प्रत्यय द्वारा जो सब शब्द सिद्ध होते हैं वे सब विशेषण होते हैं, इस लिए ( उनमें ) विशेष्य के लिङ्ग, विभक्ति और वचन प्राप्त होते हैं। यथा शुश्रुवान् पुरुषः, शुश्रुवांस पुरुषम्, शुश्रूषा पुरुषेण, विविदुषी कन्या, विविदुर्षी कन्याम्, विवदुष्या कन्यया; पेतिवः पत्रम्, पेतुषा पत्रेण इत्यादि।

## स्यत् और स्यमान

### Future, Past Participle.

४३। भविष्यत् काल में परस्मैपदी धातु के उत्तर कर्तृ-वाच्य में स्यत होता है। ऋ इत्, स्यत् रहता है।

४७। लृट् विभक्ति में गुण इट् आदि जो सब कार्य्य होते हैं वेही सब कार्य स्यत् प्रत्यय होने पर भी होते हैं। यथा, भू-भविष्यत्; गम्-गमिष्यत्; श्रु-श्रोष्यत् जि-जेष्यत्; या-यास्यत्, स्था-स्थास्यत्, पा-पास्यत्, दृश्-द्रक्ष्यत्, हन्-हनिष्यत्, मृ-मरिष्यत्, पत्-पतिष्यत्, कारि-कारयिष्यत्, दर्शि-दर्शयिष्यत्, योजि-योजयिष्यत्।

४८। भविष्यत् काल में आत्मनेपदी धातु के परे कर्तृ-वाच्य में स्यमान होता है। स्यमान परे रहने से भी लट् विभक्ति के सब कार्य होते हैं। यथा सेव्-सेविष्यमाण, वृत्-वर्तिष्यमाण, व्यथ्-व्यथिष्यमाण, जन्-जनिष्यमाण, पद्-पत्स्यमाण, सह्-सहिष्यमाण।

४९। भविष्यत् काल में उभयपदी धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में स्यत् और स्यमान दोनों होते हैं। यथा, स्तु-स्तोष्यत् स्तोष्यमाण; दा-दास्यत्, दास्यमान; धा-धास्यद्-धास्यमान्; ग्रह-ग्रहीष्यत् ग्रहीष्यमाण; कृ-करिष्यत्, करिष्यमाण।

५०। भविष्यत् काल में धातु के उत्तर कर्म्मवाच्य में 'स्यमान होता है। यथा, ज्ञा-ज्ञायिष्यमाण, ज्ञास्यमान; श्रु-श्राविष्यमाण, श्रोष्यमाण; कृ-करिष्यमाण, करिष्यमाण; दृश् दर्शिष्यमाण, द्रक्ष्य-

माण; दह्-धक्ष्यमाण, वच्-वक्ष्यमाण ।

५१ । स्यतृ और स्यमान प्रत्यय द्वारा जो शब्द सिद्ध होते हैं वे विशेषण होते हैं । इस लिये [ उनमें ] विशेष्य लिङ्ग विभक्ति और वचन होते हैं । यथा, गमिष्यन् पुरुषः, गमिष्यन्तौ पुरुषौ, गमिष्यन्तः पुरुषाः, गमिष्यन्तं पुरुषम्, गमिष्यता पुरुषेण, जनिष्यमाणा कन्या जनिष्यमाणां कन्याम्, जनिष्यमाणया कन्यया: ; पतिष्यत् पत्रम्, पतिष्यता पत्रेण, पतिष्यतः पत्रस्य इत्यादि । करिष्यमाणंकर्म्म, करिष्यमाणे कर्म्मणि, करिष्यमाणानि कर्म्माणि, करिष्यमाणेन कर्म्मणा, करिष्यमाणात् कर्म्मणः करिष्यमाणे कर्म्मणि । वक्ष्यमाणं वचनम्, वक्ष्यमाणेन वचनेन, वक्ष्यमाणात् वचनात्, वक्ष्यमाणस्य वचनस्य, वक्ष्य माणेषु, वचनेषु इत्यादि ।

## तुमुन् - Adverb

५२ । **तुमन् णमुलौ क्रियायां क्रियार्थाम् । सामान कर्तृकेषु तुमन्**—यदि दो क्रियाओं में एक कर्ता हो तो दोनों क्रियाओं के मध्य में निमित्त अर्थ बोधक धातु के परे तुमुन् होता है । उ न् इत्, तुम् रहता है ।

५३ । लुट् विभक्ति में धातु के परे जो सब कार्य्य होते हैं वे सब कार्य तुमुन होने पर भी होते हैं । यथा ; दृश-द्रष्टुम् याति, भुज्-भोक्तुमभिलषति, अधीङ्-अध्येतुमिच्छति, पत्-पतितुम्, भू-भवितुम् ; शी-शयितुम, बुध-बोद्धुम्, कृ-कर्तुम्, ग्रह्-ग्रहीतुम्,

दा-दातुम्, स्था-स्थातुम्, ज्ञा-ज्ञातुम्, जि-जेतुम्, यज्-यष्टुम्, सृज्-स्रष्टुम्, वह-वोढुम्, श्रु-श्रोतुम्, स्तु-स्तवितुम, स्तोतुम्, सह्-सहितुम्, सोढुम्, क्रम् क्रमितुम्, खद्-खदितुम, पत्-पतितुम्, फल्-फलितुम्, गम्-गन्तुम्, हन्-हन्तुम्, तृ-तरितुम्, तरीतुम्, सेव्-सेवितुम्, वृत्-वर्तितुम्, भ्रम्, भ्रमितुम्, विद्-वेदितुम्; रुद्-रोदितुम, शास्-शासितुम् नृत्-नर्तितुम्, करि-कारयितुम्, स्थापि-स्थापयितुम्, मोचि-मोचयितुम्।

५४। **पर्य्याप्तिवचनेनष्वलमर्थेषु**—समार्थार्थक शब्द के योग में धातु के परे तुमुन् होता है। यथा, बोद्धुं समर्थः, भोक्तुं पटुः, वक्तुंनिपुणः, कारयितुं कुशलः योजयितुं प्रवीणः।

५५। **काल समयवेलासुतुमुन्**—कालवाचक शब्द के योग में धातु के उत्तर तुमुन् होता है। यथा; गन्तुं—समयोऽयम्, अध्येतुं कालोऽयम्, शयितुं वेलेयम्।

## णमुल्

५६। **आभीक्ष्णये णमुल्च पौनः** पुन्य अर्थ बोध होने से पूर्व-कालिक क्रियावाचक धातु के उत्तर णमुल् होता है। ण उल् इत्, अम् रहता है। यथाः-स्मृ-स्मारम्, श्रु-श्रावम्, स्तु-स्तावम्, नम् नामम्, ग्रह-ग्राहम्, भुज्-भोजम्, भिद्-भेदम्, क्षिप् क्षेपम्, मृश् मर्शम्, स्पृश्-स्पर्शम्, हस्-हासम्, गाह्-गाहम्, सेव्-सेवम्।

५७। णमुल् प्रत्यय परे रहने से हन् धातु के स्थान में घात् होता है। यथा, घातम्।

५८। णमुल् प्रत्यय से बने पद का प्रयोग के समय द्वित्व प्राप्त होता है। यथा, स्मारं स्मारम् Having repeatedly remembered ग्राहं ग्राहम्, घातं घातम्।

५९। अन्यथा एवम्, कथम् और इत्थम् शब्द के परवर्ती कृ धातु के उत्तर णमुल् होता है। यहाँ, अन्यथा कारम् Differently एवं कारम्, कथं कारम् in this manner इत्थं कारम्।

६०। **कर्म्मणि दृशिविदो साकल्ये**:—साकल्य अर्थबोध होने से कर्मपद से परे दृश् और विद् धातु के उत्तर णमुल होता है। यथा, दरिद्रदर्शंददाति, सर्वान् दरिद्रान् दृष्टा ददातीत्यर्थ, दरिद्रवेदम्, विप्र वेदम्।

६१। **यावति विन्दजिवोः**—यावत् शब्द के परवर्ती जीव् धातु के उत्तर णमुल होता है यथा, यावज्जीवमधीते। (Studies to the last moment of one's life)

६२। **चर्म्मोदिरयोः पूरेः**—उदर (१) शब्द के परवर्ती पूरी धातु के उत्तर णमुल् होता है। यथा, उदरपूरं भुङ्क्ते, उदरं पूरयित्वा भुङ्क्ते इत्यर्थः।

६३। **निर्मूल समूलयोः कषः। समूलाकृतजीवेषुहन् कृञ् ग्रहः**—समूल (१) शब्द के परवर्ती कष और हन् धातु के उत्तर णमुल होता है। यथा समूलकासं कषति हन् धातु के हकार के

(१) कर्म्मवाचक।

स्थान में घ् और न् के स्थान में त् होता है समूल घातं हन्ति (Kills totally) (२)।

६४। जीव शब्द के परवर्ती ग्रह् धातु के उत्तर णमुल् होता है। यथा, जीव ग्राहं गृह्णाति (captures him alive)

६५। हस्तेवर्ति 'ग्रहोः—हस्तवाचक (३) शब्द के परवर्ती ग्रह् धातु के उत्तर णमुल् होता है। यथा-हस्तग्राहं गृह्णाति,—हस्तेन गृह्णातीत्यर्थः, पाणिग्राहम्, करग्राहम्। (Takes one by the hand)

६६। स्वेपुषः—स्ववाचक (३) शब्द के परवर्ती पुष् धातु के उत्तर णमुल् होता है। यथा, स्वपोषंपुष्णाति, स्वेन पुष्णातीत्यर्थः। धनपोषम्, अन्नपोषम्, मातृपोषम्, स्वधनेन, स्वान्नेन, स्वमात्रा, पुष्णातीत्यर्थः।

६७। उद्ध्र्वे शुषिशुषिपूरोः—कर्तृ विशेषण ऊर्द्ध्व शब्द के परवर्ती शुष् धातु के उत्तर णमुल् होता है। यथा, उर्द्ध्वशोषं शुष्यति तरुः, तरुरुर्द्ध्वएव तिष्ठन् शुष्यतीत्यर्थः।

६८। उपमानेकर्म्मणिच—उपमानवाचक कर्तृपद तथा

---

१ क्रिया विशेषण वाचक। (१६पृष्ट के समूल का नोट)

२ यहाँ से जिस धातु के परे णमुल् विहित होगा। उस धातु का फिर प्रयोग करना होगा। इस लिये सब उदाहरणों में फिर उन्हीं धातुओं का प्रयोग देखा जायगा।

३ करणबोधक।

कर्म्मपद के परवर्ती धातु के उत्तर णमुल् होता है। यथा, विद्युत् प्रणाशं प्रणष्टः विद्युदिव क्षणेनैव विनष्ट इत्यर्थः, शलभनाशं नश्यति, शलभइव अविमृश्यकारी पुरुषो नश्यतीत्यर्थः (पितृवेदवेत्ति गुरुम्, गुरु, पितरमिवजानातीत्यर्थः) पुत्रदर्शं पश्यति शिष्यम् शिष्यं पुत्रमिवस्नेहेनपश्यतीत्यर्थः।

## ल्यप् ( Adverb )

६९। **समासेऽनञ् पूर्वोक्तो ल्यप्**—नञ् भिन्न अव्यय-पद के साथ समास होने से पूर्व्वकालिक क्रियावाचक धातु के उत्तर ल्यप् होता है। ल् प् इत् ( Drop ) होता है य रहता है। यथा, आ-घ्रा-आघ्राय, आ दा-आदाय, वि-धा-विधाय, अपि-धा-अपिधाय, प्र-स्था-प्रस्थाय, वि-हा-विहाय, वि-आ-ख्या व्याख्याय, वि-ज्ञा-विज्ञाय, आ-लिङ्ग-आलिङ्गय, सम्-त्यज्-सन्त्यज्य, वि-भज्-विभज्य, प्रनि प्रत्-प्रणिपत्य; प्र-आप्-प्राप्य; प्र-कम्प्-प्रकंप्य, आ-रभ् आरभ्य; नि-शम्-निशाम्य; वि-श्रम्-विश्रम्य, आ सेव्-आसेव्य, शम्-रक्ष संरक्ष्य; उत्-अस्-उदस्य, अभि-अस्-अभ्यस्य, नि-श्वस् निश्वस्य; वि-हस् विहस्य, वि-गर्ह्-विगर्ह्य।

७०। ल्यप् प्रत्यय के परे धातु के अन्त्यस्वर का और उपधा लघुस्वर का गुण नहीं होता। * यथा;. वि-जि-विजित्य, सम्-चि-सञ्चित्य, अधि-ई-अधीत्य, प्र-इ-प्रेत्य, आ-श्रि-आश्रित्य, सम्-श्रि-

---

* ह्रस्व स्वरान्त धातुओं के परे तु जोड़ा जाता है। तु में उ का लोप होता है और त रहता है।

संश्रित्य, वि-स्मि-विस्मित्य, आ-नी आनीय, वि-नी-विनीय, सम-श्रु-संश्रुत्य, सम्-स्तु-संस्तुत्य, उत् प्लु, उत्प्लुत्य, वि-धू-विधूय, सम्-भू सम्भूय, प्र-सू प्रसूय, आ-दृ-आदृत्य, वि-धृ-विधृत्य, आ-वृ-आवृत्य, प्र ह्व-प्रहृत्य, सम्-सृ-संसृत्य, सम् स्मृ-संस्मृत्य, प्र-कृ-प्रकृत्य, द्विधा-कृ-द्विधाकृत्य, नाना-कृ-नानाकृत्य, आ-लिख्-आलिख्य, उत्-मुच्-उन्मुच्य, सम्-भुज्-सम्भुज्य, नि-युज्-नियुज्य, वि सृ-विसृत्य, आ-छिद् आछिद्य, वि-भिद्-विभिद्य, नि-रुध्-निरुध्य, सम्-क्षिप्-संक्षिप्य, प्र-कुप्-प्रकुप्य, विलुप्-विलुप्य, वि-सृप्-विसृप्य, प्र-विश्-प्रविश्य, सम्-स्पृश्-संस्पृश्य- आ-कृष्-आकृष्य, निर्-पिष-निष्पिष्य, वि-शिष्- विशिष्य, आ-श्लिष् आश्लिष्य, सम्-दिह् सन्दिह्य, आ-रुह्-आरुह्य वि-सह्-विसह्य, वि-गाह् विगाह्य, अव-गाह्-अवगाह्य।

७१। ह्रस्वस्य पितिकृति तुक्—ल्यप् प्रत्यय परे रहने से हन् मन् तन् आदि धातुओं के न के स्थान में त् होता है। यथा, आ-हन्-आहत्य, सम्-मन् सम्मत्य, वि-तन्-वितत्य।

७२। वाल्यपि—ल्यप् परे रहने से यम्, रम, गम् आदि धातुओं के म् के स्थान में विकल्प से त् होता है। यथा, सम्-यम् संयत्य, संयम्य, वि-रम्-विरम्य, विरत्य, प्र-नम्-प्रणम्य प्रणत्य, आ गम्-आगम्य, आगत्य।

७३। ल्यप् परे रहने से सन् ज् आदि धातुओं के उपधा नकार का लोप होता है। यथा, आ-सन् ज् आसज्य, प्र शंस्-

प्रशस्य, सम्-दन्श्-संदश्य, वि-स्रन्स्-विस्रस्य, प्र-भ्रन्श-प्रभ्रश्य, प्र-मन्थ्-प्रमथ्य।

७४। ल्यप् परे रहने से शी के स्थान में शय, प्रच्छ के स्थान में पृच्छ और ग्रह् के स्थान में गृह् होता है। यथा, अधि-शी-अधिशय्य, आ-प्रच्छ-आपृच्छय, सम् ग्रह संगृह्य, वि-ग्रह्-विगृह्य नि-ग्रह्-निग्रह्य।

७५। क्षिपः—ल्यप् परे रहने से ह्वे धातु के स्थान में हू और क्षि धातु के स्थान क्षी होता है। यथा, आ-ह्वे-आहूय, प्र-क्षि-प्रक्षीय।

७६। ल्यप् परे रहने से स्वप्, वच्, वप्, वस्, वह् और वद् धातु के अकार सहित व के स्थान में उ होता है। यथा, सम्-स्वप्-संसुप्य, प्र-वच्-प्रोच्य, सम्-वच्-समुच्य, अधि वस् अध्युष्य, प्र-वह्-प्रोह्य, अनु-वद्-अनुद्य।

७७। ल्यप् परे रहने से धातु के दीर्घ ॠ के स्थान में ईर होता है। यथा, वि-कॄ-विकीर्य्य, उत् गॄ-उद्गीर्य्य वि-तॄ-वितीर्य्य, वि दॄ-वि दीर्य्य, वि-शॄ-विशीर्य्य, विस्तॄ-विस्तीर्य्य।

७८। ल्यप् परे रहने से णिच् का लोप होता है। यथा-नि मीलि-निमील्य, वि-चारि-विचार्य्य, सम्-प्र-धारि-सम्प्रधार्य्य् सम्-स्थापि-संस्थाप्य, प्र-काशि प्रकाश्य, वि-नाशि विनाश्य, आ-श्वासि-आश्वास्य, उत्-सारि-उत्सार्य्य, अधि-आपि अध्याप्य, सम्-अर्पि-समर्प्य, वि-दारि-विदार्य्य, आ-लोचि आलोच्य, सम्-पीडि-सम्पीड्य,

निर्-पीडि-निष्पीड्य, आ-छादि-आच्छाद्य, आ-स्वादि-आस्वाद्य, आ-राधि-आराध्य।

७९। ल्यपि लघुपूर्व्वात्—णिच् का पूर्ववर्ती स्वर यदि लघु हो तो ल्यप् परे रहने से णिच् के स्थान में अय् होता है। यथा-वि-गणि विगणय्य, वि-रचि विरचय्य, प्र-नमि-प्रणमय्य, वि-रमि-विरमय्य, सम्-घटि-संघटय्य, वि-रहि-विरहय्य।

८०। विभाषायाः—ल्यप् परे रहने से, आप् धातु के णिच् के स्थान में अय् होता है और पक्षान्तर में णिच् का लोप भी होता है। यथा, प्र-आपि-प्रापय्य, प्राप्य, सम्-आपि-समापय्य, समाप्य।

८१। तुमुन्, णमुल् और ल्यप् प्रत्यय से बने शब्द अव्यय होते हैं, इस लिये इनके उत्तर विभक्ति नहीं रहती। ये असमापिका क्रिया हैं। इस लिये इसको असमापिका क्रिया या पूर्व्वकालिक क्रिया कहते हैं।

# निष्ठा

## Past Participle.

## ( क्त क्तवतु )

८२। क्त क्तवतू निष्ठा—धातु के उत्तर अतीतकाल में क्त और क्तवतु प्रत्यय होते हैं क उ इत्, त और तवत् रहता है; इन दोनों प्रत्ययों का नाम निष्ठा है।

८३। तिङन्त प्रकरण में जो सब धातु अनिट् नाम से निर्दिष्ट हैं, निष्ठाप्रत्यय परे रहने से उन धातुओं के उत्तर इट् नहीं होता। यथा, ख्या-ख्यातः, (famous,) ख्यातवान्। ज्ञा-ज्ञातः ज्ञातवान्, ध्या-ध्यातः, ध्यातवान्, या-यातः, यातवान्, स्ना स्नातः स्नातवान्, इ-इतः इतवान्; चि-चितः चितवान्, जि-जितः जितवान, स्मि-स्मितः स्मितवान्; क्री-क्रीतः क्रीतवान्, नी-नीतः नीतवान्, प्री-प्रीतः प्रीतवान्, भी-भीतः भीतवान्; द्रु-द्रुतः द्रुतवान्; धू-धूतःधूतवान्, श्रु-श्रुतः श्रुतवान्, स्तु-स्तुतः स्तुवान्, स्नु-स्नुतः स्नुतवान्, हु हुतः हुतवान्, कृ कृतः कृतवान्, दृ दृतः दृतवान्, धृ-धृतः धृतवान्, भृ भृतः भृतवान्, मृ-मृतः मृतवान्, स्तृ-स्तृतः स्तृतवान्, स्तृ-स्तृतः स्तृतवान्, स्मृ-स्मृतः स्मृतवान्, हृ-हृतः हृतवान्।

८४। तिङन्त प्रकरण में साधारण नियमों से जो सब कार्य्य होते हैं वे सब निष्ठा प्रत्यय परे रहने से भी यथा, सम्भव होते हैं (१) यथा, शक्-शक्तः शक्तवान्; मुच्-मुक्तः मुक्तवान्; रिच्-रिक्तः रिक्तवान्; सिच्-सिक्तः सिक्तवान्; त्यज्-त्यक्तः त्यक्तवान्; भज्-भक्तः भक्तवान्; भुज्-(२) भुक्तः भुक्तवान्; युज्-युक्तः युक्तवान्; सृज्-सृष्टः सृष्टवान्; क्रुध् क्रुद्धः क्रुद्धवान्; बुध्-बुद्धः बुद्धवान्; युध्-युद्धः युद्धवान्; राध्-राद्धः राद्धवान्;

(१) क्त्वा और क्तिन् प्रत्यय के स्थान में भी यही नियम है।

(२) रुधादिगणीय भोजनार्थक।

रुध्-रुद्धः रुद्धवान्; शुध्-शुद्धः शुद्धवान्; सिद्ध-(१) सिद्धः सिद्धवान्; आप्-आप्तः आप्तवान्; क्षिप्-क्षिप्तः क्षिप्तवान्; तप्-तप्तः तप्तवान्; तृप्-तृप्तः तृप्तवान्; दृप्-दृप्तः, दृप्तवान्; लिप्-लिप्तः लिप्तवान्; लुप्-लुप्तः लुप्तवान्; शप्-शप्तः शप्तवान्; रभ्-(२) रब्धः रब्धवान्; लभ् लब्धः लब्धवान्; दिश्-दिष्टः दिष्टवान्; दृश्-दृष्टः दृष्टवान्; विश विष्टः विष्टवान्; स्पृश्-स्पृष्ट', स्पृष्टवान्, कृष-कृष्टः कृष्टवान्; तुष् तुष्टः तुष्टवान्; दुष्-दुष्टः-दुष्टवान्; पिष्-पिष्टः पिष्टवान्; पुष्-पुष्टः पुष्टवान्; मृष्-मृष्टः मृष्टवान्, शिष्-शिष्टः शिष्टवान्; श्लिष्-श्लिष्टः श्लिष्टवान्; दह्-दग्धः दग्धवान्; दिह्-दिग्धः दिग्धवान्; नह्-नद्धः नद्धवान्; रुह्-रूढ़ः रूढ़वान्; लीह्-लीढ़ः लीढ़वान्।

८५। तिङन्त प्रकरण में जिन सब धातुओं के उत्तर इट् होता है, निष्ठा प्रत्यय के परे होने से उन्हीं सब धातुओं के उत्तर इट् होता है। यथा, लिख्-लिखितः लिखितवान्; लिङ्ग-लिङ्गितः लिङ्गितवान्; लङ्घ-लङ्घितः लङ्घितवान्; श्लाघ्-श्लाघितः श्लाघितवान्; अर्च्-अर्चितः अर्चितवान्; चर्च्-चर्चितः चर्चितवान्

---

(१) दिवादिगणीय सिद्धार्थ।

(२) जिन धातुओं के अन्त में भ् रहता है क्त प्रत्यय करने से त स्थान में ध और भ के स्थान मे व होता है जिन धातुओं के अन्त में च् एवं ज् रहता है क्त प्रत्यय करने से च् के स्थान में क और ज के स्थान में ग होता है। जैसे—भुज्--भुग्नः भज्--भग्नः मुच्--मुक्तः। रिच्-रिक्तः।

याच्-याचितः याचितवान्; वञ्च्-वञ्चितः वञ्चितवान्; तर्ज्-तर्जितः तर्जितवान्; राज्-राजितः राजितवान्; उज्झ्-उज्झितः उज्झितवान्; घट्-घटितः घटितवान् चेष्ट्-चेष्टितः; चेष्टितवान्; त्रुट्-त्रुटितः त्रुटितवान्; वेष्ट्-वेष्टितः वेष्टितवान्; स्फुट्-स्फुटितः स्फुटितवान्; कुण्ठ्-कुण्ठितः कुण्ठितवान्; पठ्-पठितः पठितवान्; लुण्ठ्-लुण्ठितः लुण्ठितवान्; क्रीड् क्रीडितः क्रीडितवान्; पिण्ड्-पिण्डितः पिण्डितवान्; मुण्ड्-मुण्डितः मुण्डितवान्; लोड्-लोडितः लोडितवान्; घूर्ण्-घूर्णितः घूर्णितवान्; पण्-पणितः पणितवान्; पत्-पतितः पतितवान्; प्रथ्-प्रथितः प्रथितवान्; व्यथ्-व्यथितः व्यथितवान्; क्रन्द्-क्रन्दितः क्रन्दितवान्; नर्द्-नर्दितः नर्दितवान्; निन्द्-निन्दितः निन्दित वान्; नन्द्-नन्दितः नन्दितवान्; मुद् मुदितः मुदितवान्; रुद्-रुदितः रुदितवान्; विद्-विदितः विदितवान् बाध्-बाधितः बाधितवान्; स्पर्द्ध्-स्पर्द्धितः स्पर्द्धितवान्; कुप्-कुपितः कुपितवान्; कम्प्-कम्पितः कम्पितवान्; जल्प्-जल्पितः जल्पितवान्; गुम्फ्; गुम्फितः गुम्फितवान्; चुम्ब्-चुम्बितः चुम्बितवान्; लम्ब्-लम्बितः लम्बितवान्; क्षुभ्-क्षुभितः क्षुभितवान्; जृम्भ्-जृम्भितः जृम्भितवान्; स्तिम्-स्तिमितः स्तिमितवान्; श्रय्-श्रयितः श्रयितवान्; त्सर्-त्सरितः त्सरितवान्; चर्-चरितः चरितवान्; त्वर्-त्वरितः त्वरितवान्; स्फुर्-स्फुरितः स्फुरितवान्; गल्-गलितः गलितवान्; चल्-चलितः चलितवान्; ज्वल्-ज्वलितः ज्वलितवान्; दल्-दलितः दलितवान्; मिल्-

मिलितः मिलितवान् ; मील-मीलितः मीलितवान् ; वेल्ल-वेल्लितः वेल्लितवान्; शल्-शलितः शलितवान् ; शील्-शीलितः शीलितवान्; स्खल-स्खलितः स्खलितवान्; खर्व्व्-खर्व्वितः, खर्व्वित वान्; गर्व्व्-गर्व्वितः गर्व्वितवान्; जीव्-जीवितः जीवितवान्; धाव् धावितः धावितवान् · सेव्-सेवितः सेवितवान्; अश् (१) अशितः अशितवान्; काश्-काशितः काशितवान्; ईक्ष्-ईक्षितः, ईक्षितवान् ; काङ्क्ष्-काङ्क्षितः काङ्क्षितवान्; तृष्-तृषितः तृषितवान्; भिक्ष्-भिक्षितः भिक्षितवान्; रक्ष्-रक्षितः रक्षितवान्; लक्ष्-लक्षितः लक्षितवान्; शिक्ष् शिक्षितः शिक्षितवान्; भर्त्स्-भर्त्सितः भर्त्सितवान्; रस्-रसितः रसितवान्; लस्-लसितः, लसितवान्; श्वस् श्वसितः श्वसितवान्; शंस्-शंसितः शंसितवान्; हस्-हसितः हसितवान्; हिंस्-हिंसितः हिंसितवान्; ईह्-ईहितः ईहितवान्; ऊह्-ऊहितः ऊहितवान्; गर्ह्-गर्हियः गर्हितवान्; रह्-रहितः रहितवान्।

८६। निष्ठा प्रत्यय के योग में इट् परे रहने से णिच् का लोप होता है। यथा, कारि-कारितः कारितवान्; (२) क्षालि-क्षालितः क्षालितवान्; पालि पालितः पालितवान्; अर्पि-अर्पितः अर्पितवान्; स्थापि-स्थापितः स्थापितवान्; श्रावि-श्रावितः श्रावितवान्; रोपि-रोपितः रोपितवान्; जनि-जनितः जनितवान्।

---

१ क्र्यादिगणीय भोजनार्थक।

२ Caused to be made.

८७। निष्ठा शीङ्स्विदिमिदिक्ष्विदिधृष'—निष्ठा प्रत्यय परे रहने से शी धातु के स्थान में शय् होता है। यथा, शयितः, शयितवान्।

८८। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से श्रि, उकारान्त, ऊकारान्त और वृ धातु के उत्तर इट् नहीं होता। यथा, श्रि-श्रितः श्रितवान्; यु-युतः युतवान्; रु-रुतः रुतवान्; नु-नुतः नुतवान्; स्नु-स्नुतः स्नुतवान्; धू-धूतः धूतवान्; पू-पूतः पूतवान्; भू-भूतः भूतवान्; सू-(१) सूतः सूतवान्; वृ-वृतः वृतवान्।

८९। गण पाठ के समय जो सब धातु ईकार संयुक्त रहते हैं निष्ठा प्रत्यय के परे उन सब धातुओं के उत्तर इट् नहीं होता। यथा, दीप-दीप्तः दीप्तवान्; त्रस्-त्रस्तः त्रस्तवान्; पृच् पृक्तः पृक्तवान्।

९०। दूसरे प्रकरणों में जिन सब धातुओं के उत्तर विकल्प से इट् विधान है निष्ठा प्रत्यय के परे उनके उत्तर इट् नहीं होता। यथा, इष्-इष्टः इष्टवान्, गुप्-गुप्तः गुप्तवान्. दृप-दृप्तः दृप्तवान्; लुप्-लुप्तः लुप्तवान्; अस्-[२] अस्तः अस्तवान्; गस्-गस्तः गस्तवान्; वृष्-वृष्टः वृष्टवान्; घृष् घृष्टःघृष्टवान; मृज्-मृष्टः मृष्टवान्: गाह्-गाढः गाढ़वान्;गुह्-गूढ़ः गूढ़वान्; स्निह्-स्निग्धः; स्निग्धवान्; मुह्-मुग्धः मुग्धवान्; मूढ़ मूढ़ः मूढ़वान्; सह्-सोढ़ः सोढ़वान्।

---

१ अदादिगणीय।

२ दिवादिगणीय क्षेपणार्थक।

९१। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से दिव्-ष्ठिव् और सिव धातु के व के स्थान में ऊकार होता है (१) यथा, दिव्-द्यूतः द्यूत वान्; ष्ठिव्-ष्ठियूतः ष्ठ्यूतवान; सिव्-स्यूतः स्यूतवान्।

९२। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से क्रम् आदि धातु के अ के स्थान में आ होता है (२) यथा, क्रम्-क्रान्तः क्रान्तवान्; क्लम्-क्लान्तः क्लान्तवान्; क्षम्-क्षान्तः क्षान्तवान्; चम्-चान्तः चान्तवान्; तम-तान्तः तान्तवान्, दम-दान्तः- दान्त-वान्; वम् वान्तः वान्तवान्; शम्-शान्तः, शान्तवान्; श्रम्-श्रान्तः, श्रान्तवान्।

९३। **अनुदात्तोपदेशवनति तनोत्यादी नामनुनासिकलोपो झलिक्ङिति**। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से गम्, नम्, यम्, रम्, क्षण, तन्, मन् और हन् धातुओं के अन्त्यतवर्ण का लोपहोता है। यथा, गम्-गत गतवान्; नम्-नतः नतवान्; यम्-यतः यतवान्; मन मतः मतवान्; हन्-हतः हतवान्।

९४। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, खन्, जन्, और सन् धातु के स्थान में क्रम से खा, जा, सा होता है। यथा खन-खातः खातवान्; जन्-जातः जातवान्; सन्-सातः सातवान्।

९५। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, दन्श् आदि धातुओं के उपधा नकार का लोप होता है। यथा दन्श् दष्टः दष्टवान्;

---

(१) क्तिन प्रत्यय के स्थान में भी यही नियम है। क्त्वा के स्थान में इट् होने से नहीं होता।

(२) क्तिन् प्रत्यय के स्थान में भी यही नियम है। क्त्वा के स्थान में इट होने से नहीं होता।

रन्ज्-रक्तः रक्तवान्; सञ्ज् सक्तः सक्तवान्; बन्ध-बद्धः बद्धवान्; स्तम्भ-स्तब्धः स्तब्धवान्; भ्रंश भ्रष्टः भ्रष्टवान्; स्रुम्भ स्रब्ध-स्रब्धवान्; ध्वन्स-ध्वस्तः ध्वस्तवान्; स्रन्स-स्रस्तः स्रस्तवान्; शन्स-शस्तः शस्तवान्; ग्रन्थ ग्रथितः ग्रथितवान्; मन्थ-मथितः मथितवान्।

९६। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से दकारान्त धातु के द् और उसके परवर्ती निष्ठा के त के स्थान में न होता है। यथा क्लिद्-क्लिन्नः क्लिन्नवान्; क्षुद्-क्षुण्णः क्षुण्णवान्; खिद्-खिन्नः खिन्नवान्; छिद्-छिन्नः छिन्नवान्; भिद्-भिन्नः भिन्नवान्; पद्-पन्नः, पन्नवान्; सद्-सन्नः सन्नवान्। मद् का धातु का नहीं होता। यथा, मत्तः, मत्तवान्।

९७। ओदितश्च-ल्वादिभ्यः—गणपाठ के समय जो सब धातु उकार संयुक्त रहते हैं, उनके उत्तर निष्ठा प्रत्यय के त्त का न हो जाता है यथा रुज्-रुग्णः, रुग्णवान्; विज्-विग्नः, विग्नवान्; भुज्- (१) भुग्नः भुग्नवान्; भञ्ज्-भग्नः, भुग्नवान्; मस्जज् धातु के स का लोप होता है। मग्नः, मग्नवान्; दू-दूनः दूनवान; सू- (२) सूनः, सूनवान्; लू-लूनः लूनवान; दी-दीनः दीनवान; डी-डीनः डीनवान्। क्षि धातु का इकार दीर्घ होता है। क्षीणः क्षीणवान्।

९८। रदाभ्यां निष्ठातो नः पूर्वस्य च दः। र पूर्व में

(१) तुदादिगणीय वक्राणार्थक।

(२) दिवादिगणीय।

रहने से निष्ठा के त के स्थान में न होता है। यथा, गूर्-गूर्णः, गूर्णवान; पूर्-पूर्णः, पूर्णवान्; चूर्-चूर्णः चूर्णवान्।

९९। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से दीर्घ ॠकारान्त धातु के ॠ के स्थान में ईर् होता है। यथा, कॄ-कीर्णः कीर्णवान्; गॄ-गीर्णः गीर्णवान्; जॄ-जीर्णः जीर्णवान्; तॄ-तीर्णः तीर्णवान्; दॄ-दीर्णः दीर्णवान्, शॄ-शीर्णः शीर्णवान्, स्तॄ-स्तीर्णः स्तीर्णवान्।

१००। **संयोगादेरातो धातोर्यण्वतः**—ग्ला, म्ला, द्रा, और स्त्या धातु के निष्ठा सम्बन्धी त के स्थान में न होता है। यथा, ग्ला-ग्लानः ग्लानवान्; म्ला म्लानः म्लानवान्, द्रा-द्राणः द्राण-वान्, स्त्या-स्त्यानः स्त्यानवान्।

१०१। **नुदविदोन्दत्राघ्राह्रीभ्योऽन्यतरस्याम्**—ह्री, घ्रा, त्रा, नुद् और विन्द् ( विद् ) धातु के निष्ठा का त और उसका पूर्ववर्ती द् विकल्प से न होता है। यथा, ह्री-ह्रीणः ह्रीतः, ह्रीणवान्, ह्रीतवान्; घ्रा घ्राणः, घ्रातः, घ्राणवान् घ्रातवान्; त्रा-त्राणः, त्रातः, त्राणवा , त्रातवान्; नुद्-नुन्नः, नुत्तः, नुन्नवान, नुतवान्; विन्द्, विन्नः, वित्तः, विन्नवान्, वित्तवान्।

१०२। **क्लिशःक्त्वानिष्ठयोः रुष्यमत्वरसंघुषास्वनाम्—हृषेर्लोमसु**। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, क्लिश्, जप, वम्, हृष्, मुष्, रुष्, सपूर्वक घुष् और वि आ पूर्वक श्वस् धातु के उत्तर विकल्प से इट् होता है। यथा, क्लिश्-क्लिष्टः, क्लिशितः क्लिष्टवान्, क्लिशितवान्; जप्-जप्तः, जपितः, जप्तवान्, जपितवान्;

वम्-वान्तः, वमितः, वान्तवान्, वमितवान्; हृष्-हृष्टः, हृषितः, हृष्टवान्, हृषितवान्; मुष-मुष्टः, मुषितः, मुष्टवान्, मुषितवान्; रुष्-रुष्टः, रुषितः, रुष्टवान्, रुषितवान्; घुष्-( संपूर्वक ) संघुष्टः, सघुषितः, संघुष्टवान्, सघुषितवान् ; श्वस्- [ वि और आपूर्वक ] विश्वस्तः, विश्वसितः ; विश्वस्तवान्, विश्वसितवान्; आ-श्वस् श्वस्तः, आश्वसितः, आश्वस्तवान्। आश्वसितवान्।

१०३। **वा दान्तशान्तपूर्णदस्तस्पष्टच्छन्नज्ञप्ताः**—निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, छादि और ज्ञपि के स्थान में विकल्प से से छद् और ज्ञप् होता है और इट् नहीं होता। यथा, छादि-छन्नः, छादितः, छन्नवान्, छादितवान् :; ज्ञपि-ज्ञप्तः, ज्ञपितः, ज्ञप्तवान्, ज्ञपितवान्।

१०४। **स्फाय स्फी निष्ठायाम् प्यायः पी**—निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, स्फाय् धातु के स्थान में स्फी और स्फा और प्याय् धातु के स्थान में पी और प्या होता है। यथा, स्फीतः, स्फात-Swollen, स्फीतवान्, स्फातवान्; पीनः, प्यानः, पीनवान, प्यानवान्।

१०५। **द्यतिस्यतिमास्थामिति किति**—निष्ठा क्त्वा, क्तिन प्रत्यय परे रहने से मा, सा, (सो) और स्था धातु के आकार के स्थान इकार होता है ( १ ) यथा; मा मितः, मितवान्; दा-दितः दितवान्; सो-सितः, सितवान्, स्था-स्थितः, स्थितवान्।

---

( १ ) क्त्वा और क्तिन् प्रत्यय के स्थान में भी यही नियम है।

शाच्छोरन्यतरस्याम—शोधतु का विकल्प से होता है। यथा, शित: शात:,शितवान्,शातवान्;छित:,छात:,छितवान्;छातवान्।

१०६। दो दद् घो: द्धातेर्हि:—निष्ठा प्रत्यय परे रहने से दा धातु के स्थान में दत् और धा धातु के स्थान में हि होता है (१)। यथा, दा-दत्त:, दत्तवान्, धा-हित: हितवान्।

१०७। अच उपसर्गात्त:—स्वरान्त उपसर्ग के परवर्ती दा धातु के स्थान में दत् और त् होता है। यथा, आदत्त:, आत्त:, आदत्तवान्, आत्तवान्।

१०८। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, यज् और व्यध् धातु के य और अ के स्थान में इ होता है। यथा, यज्-इष्ट:, इष्टवान्; व्यध्-विद्ध:, विद्धवान्।

१०९। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, प्रच्छ् और भ्रस्ज धातु के र और अ के स्थान में ऋ होता है (१)। यथा, ग्रह्-गृहीत:, गृहीतवान्, प्रच्छ, पृष्ट:, पृष्टवान्। भ्रस्ज् धातु के स का लोप हो जाता है। भृष्ट:, भृष्टवान्।

११०। निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, श्वि और ह्वे धातु के स्थान में शू और हू होता है। (२) यथा, श्वि-शून:, शूनवान्; ह्वे-हूत: हूतवान्।

---

(१) इट् का इ दीर्घ होता है; क्त्वा के स्थान में भी यही नियम है।

(२) क्त्वा और क्तिन् प्रत्यय के स्थान में भी यही नियम है।

१११ । वसतिक्षुधोरिट् । निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, क्षुध् और वस् धातु के उत्तर इट् होता है । यथा, क्षु-क्षुधितः, क्षुधितवान् ।

११२ । निष्ठा प्रत्यय परे रहने से, वस्, वच; वद्, वप् वह और स्वप् धातु के वकार और अकार के स्थान में उ होता है [ १ ] । यथा, वस्-उषितः, उषितवान्; वच्-उक्तः, उक्तवान्; वद्-उदितः-उदितवान्, वप्-उप्तः, उप्तवान; वह्-ऊढ़ः, ऊढ़वान; स्वप्-सुप्तः, सुप्तवान ।

११३ । निष्ठा प्रत्यय परे रहने से गा गे ( २ ) पा ( ३ ) और हा धातु के आ के स्थान में ई होता है [ ४ ] यथा, गा गीतः गीतवान्; पा-पीतः, पीतवान्; हा-हीनः हीनवान् ।

११४ । शुषः कः । पचोवः । क्षायो मः—निष्ठा सहित क्षै; पच् और शुष् धातु के स्थान में क्रम से क्षाम; पक्व और शुष्क होता है । यथा, क्षै-क्षामः क्षामवान्; पच्-पक्वः, पक्वान्; शुष्-शुष्कः, शुष्कवान् ।

११५ । कर्तृवाच्य में क्तवतु प्रत्यय होता है, इसी लिये इस से

---

( १ ) क्त्वा और क्तिन् प्रत्यय के स्थल में भी यही नियम है ।

( २ ) दिवादिगणीय गानार्थक ।

( ३ ) भ्वादिगणीय पानार्थक ।

( ४ ) क्त्वा और क्तिन् प्रत्यय के स्थल में भी यही नियम है । प्रायः जिन धातुओं के अन्त में च हो क्त प्रत्यय करने से च् के स्थान में क् होता है यथा पच्-पक्वः ।

बना हुआ शब्द कर्त्ता का विशेषण होता है, अतएव (उस में) कर्त्ता के लिङ्ग वचन और विभक्ति को प्राप्त होती है। यथा सः पुस्तकं पठितवान्, तौ पुस्तकं पठितवन्तौ, ते पुस्तकं पठितवन्तः, सा चन्द्रं दृष्टवती, ते चन्द्रं दृष्टवत्यौ, ताश्चन्द्रं दृष्टवत्यः। वृक्षात् फलानि पतितवन्ति।

११६। सकर्मक धातु के उत्तर कर्मवाच्य में क्त होता है। इस लिये कर्मवाच्य में क्त प्रत्यय से बना शब्द कर्म का विशेषण होता है, और कर्म को लिङ्ग विभक्ति और वचन (उसमें) को प्राप्त होता है। यथा, कुम्भकारेण घटः कृतः, घटौ कृतौ, घटाः कृताः। मित्रेण पत्री लिखिता, पत्र्यौ लिखिते, पत्र्यः लिखिताः; मालिना पुष्पं चितम्, पुष्पे चिते, पुष्पाणि चितानि। (Plucked)

११७। अकर्मक धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में भी क्त होता है इसलिये कर्तृवाच्य के क्त से बना शब्द कर्ता का विशेषण होता है यथा, स जागरितः, सा भीता, जलं शुष्कम्, शिशुः शयितः वृद्धो मृतः।

११८। गमनार्थक धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में भी क्त होता है। यथा, स ग्रामं गतः, गृहं प्रस्थितः, स विद्यालयं प्रयातः।

११९। शी, स्था, अस्, वस्, श्लिष् और रुह् इन सब धातुओं के साथ उपसर्ग के योग से सकर्मक होने पर इनके उत्तर कर्तृवाच्य में भी क्त होता है। और इनसे बने शब्द विशेषण होते हैं। यथाः—स गृहमधिशयितः, स शय्यामधिष्ठितः, मुनिराश्रम-

मध्यासितः, सः ग्राममध्युषितः, पिता पुत्रमाश्लिष्टतः, वानरो वृक्षमारूढः।

१२०। जब क्तवतु और क्त प्रत्यय से बने शब्द समापिका क्रिया की भाँति युक्त न होकर केवल विशेषण स्वरूप प्रयुक्त होते हैं तब [ उनमें ] विशेषण का लिङ्ग विभक्ति और वचन प्राप्त होता है। यथाः—अधीतवान् छात्रः, अधीतवन्त छात्रम्। अधीतवता छात्रेण, अधीतवते छात्राय इत्यादि। भीतः शिशुः, भीत शिशुम्, भीतेन शिशुना इत्यादि।

१२१। सब धातुओं के उत्तर भाववाच्य में क्त होता है। भाववाच्य के ( प्रत्यय ) से बना हुआ शब्द जब समापिका क्रिया की नाईं व्यवहृत होता है तब सदा नपुंसकलिङ्ग प्रथमा का एक वचनान्त होता है। यथा तेन कृतम्, ताभ्यां कृतम्, तैः कृतम्, त्वया कृतम्, युवाभ्यां कृतम्, अस्माभिः कृतम्, मया कृतम्, आवाभ्यां कृतम्, अस्माभिः कृतम्, शिशुना रुदितम्, तेन भुक्तम्, मया ज्ञातम्, त्वया दृष्टम्, कन्या हसितम्। और जब विशेष्य शब्द की नाईं व्यवहृत होता है तब उसका रूप अकारान्त क्लीवलिङ्ग शब्द के समान होता है। यथा, गतम्, गते, गतानि; कृतम्, कृते, कृतानि; रुदितम्, रुदिते, रुदितानि।

मतिबुद्धिपूजार्थेभ्यश्च—मति, बुद्धि और पूजा अर्थ वाले धातु के उत्तर वर्तमान काल में क्त होता है। यथा राज्ञां मतः, इष्टः बुद्धि पूजितः।

## क्त्वा ( क्त्वाच् )

१२२। समान कर्तृकयोः पूर्वकाले—जब दो क्रियाओं का एक कर्ता होता है तब पूर्वकालिक क्रिया बोधक धातु के उत्तर क्त्वा प्रत्यय होता है। क इत और त्वा रहता है।

१२३। निष्ठा प्रत्यय के परे जिस नियम से इट् होता है क्त्वा प्रत्यय के परे भी उसी नियम से इट् होता है। यथा, ज्ञ ज्ञात्वा, ( Knowing ) ध्यै-ध्यात्वा, स्ना-स्नात्वा, पा-पीत्वा, स्था-स्थित्वा, दा-दत्वा, धा-हित्वा, चि-चित्वा, जि-जित्वा, श्रि श्रित्वा, क्री-क्रीत्वा, नी-नीत्वा, श्रु-श्रुत्वा, हु-हुत्वा, भू-भूत्वा, कृ कृत्वा, धृ-धृत्वा, स्मृ-स्मृत्वा, मुच्-मुक्त्वा, सिक् सिक्त्वा, त्यज्-त्यक्त्वा, भुज्-भुक्त्वा, सृज्-सृष्ट्वा, छिद्-छित्वा, भिद्-भित्वा, बुध्-बुध्वा, क्षिप्-क्षिप्त्वा, तप्-तप्त्वा, लभ्-लब्ध्वा, दृश-दृष्ट्वा, स्पृश्-स्पृष्ट्वा, दह्-दग्ध्वा, याच्-याचित्वा, गर्ज्-गर्जित्वा, पठ्-पठित्वा, क्रीड्-क्रीडित्वा, पत्-पतित्वा, व्यथ् व्यथित्वा, सेव् सेवित्वा, भिक्ष्-भिक्षित्वा, व्यध्-विद्ध्वा, यज्-इष्ट्वा, ग्रह्-गृहीत्वा, प्रच्छ्-पृष्ट्वा, प्रवस्-उषित्वा, स्वप्-सुप्त्वा, गम्-गत्वा, नम्-नत्वा, मन्-मत्वा हन्-हत्वा, बन्ध-बध्वा, स्तन्भ-स्तब्ध्वा।

---

क्त्वा प्रत्यय से बने हुए शब्दों का रूपान्तर नहीं होता वे अव्यय की भाँति होते हैं। और कई एक आकारान्त धातुओं के क्त्वा प्रत्यय करने पर आ के स्थान में ई होता है।

१२४। क्त्वा प्रत्यय के परे इट् होने से, धातु के अन्त्य स्वर और उपधा लघु स्वर का गुण होता है। यथा, शी-शयित्वा, अर्पि-अर्पयित्वा, कारि-कारयित्वा, स्थापि-स्थापयित्वा, आपि-आपयित्वा, वृत्-वर्त्तित्वा, नृत्-नर्तित्वा।

१२५। **मृडमृद बुधकुप क्लिशवदवसः क्त्वा**—मृड्, मृद्, रुद्, विद्, मुष् और क्लिश् धातु का गुण नहीं होता है। यथा, मृडित्वा, मृदित्वा, रुदित्वा, मुषित्वा।

१२६। **तृषिमृषिकृशेः काश्यपस्य**—मिल्, लिख्, स्तिम्, कुप्, त्रुट्, क्षुध्, द्युत, रुध्, स्फुट्, कृश्, तृष्, और मृष्, धातुओं का विकल्प से गुण होता है। यथा; मिल्-मिलित्वा, मेलित्वा; लिख्-लिखित्वा, लेखित्वा; स्तिम्-स्तिमित्वा, स्तेमित्वा; कुप्-कुपित्वा, कोपित्वा; क्षुध्-क्षुधित्वा, क्षोधित्वा; त्रुट्-त्रुटित्वा, त्रोटित्वा; द्युत्-द्युतित्वा, द्योतित्वा; रुच्-रुचित्वा, रोचित्वा; स्टफु-स्फुटित्वा, स्फोटित्वा; कृश्-कृशित्वा, कर्शित्वा; तृष्-तृषित्वा, तर्षित्वा; मृष्-मृषित्वा, मर्षित्वा।

१२७। **नोपधात् थफान्ताद्वा। जान्तनशां विभाषा**—क्त्वा प्रत्यय होने से जान्त, शान्त, और फान्त धातु के उपधा नकार का विकल्प से लोप होता है। यथा, भञ्ज-भक्त्वा, भङ्क्त्वा; रञ्ज रक्त्वा, रङ्क्त्वा; ग्रन्थ् ग्रथित्वा, ग्रन्थित्वा; मन्थ्-मथित्वा, मन्थित्वा; गुम्फ्-गुफित्वा, गुम्फित्वा। (१)

(१) जान्त धातु अनिट् नहीं होता—यथा, अन्ज अञ्जित्वा।

१२८। **वञ्चिलुञ्च्यृतश्च**—क्त्वा प्रत्यय परे रहने से, वन्च् और लुन्च् धातु का न विकल्प से लोप होता है। यथा, वन्च् वचित्वा, वञ्चित्वा; लुन्च्-लुचित्वा, लुञ्चित्वा।

१२९। क्त्वा प्रत्यय होने से पू और क्लिश् धातु के उत्तर में विकल्प से इट् होता है। यथा, पू-पवित्वा, पूत्वा; क्लिश्-क्लिशित्वा, क्लिष्ट्वा।

१३०। **उदितोवा क्रमश्चक्त्वि**—गणपाठ में जो सब धातु उकारयुक्त रहते हैं क्त्वा प्रत्यय होने पर उन (धातुओं) के उत्तर विकल्प से इट् होता है। यथा, क्रम् क्रमित्वा, क्रान्त्वा ; क्षम्-क्षमित्वा, क्षान्त्वा, भ्रम्-भ्रमित्वा, भ्रान्त्वा; शम्-शमित्वा, शान्त्वा; दिव्-देवित्वा, द्यूत्वा, सिव्-सेवित्वा, स्यूत्वा; इष्-एषित्वा, इष्ट्वा।

१३१। **जहान्तेश्चक्त्विवा**—क्त्वा प्रत्यय होने से त्यागार्थक हा धातु के स्थान में हि होता है। यथा, हित्वा।

१३२। **अलं खल्वोः प्रतिषेधयोः प्राचां क्त्वा**—निषेध अर्थ बोध होने से अलं और खलु शब्द के योग में धातु के उत्तर क्त होता है। यथा, अलं गत्वा, अलं स्थित्वा; अलं दृष्ट्वा, अलं स्पष्टवा, अल श्रुत्वा; खलु कत्वा, खलु कृत्वा ; खलु भुक्त्वा, खलु क्षिप्त्वा।

१३३। क्त्वा प्रत्यय से बना हुआ शब्द अव्यय और असमापिका क्रिया होता है।

## क्तिन् ( क्ति )।

१३४। स्त्रियां क्तिन्—भाववाच्य में धातु के उत्तर क्तिन् होता है क और न इत् अर्थात् लोप हो जाता है और ति रहता है। क्तिन् प्रत्यय से बने शब्द स्त्री लिङ्ग होते हैं। यथा, ख्या-ख्यातिः, गै-गीतिः , मा-मितिः, स्था-स्थितिः, इ-इतिः, चि-चितिः,नी-नीतिः, प्री-प्रीतिः, भी-भीतिः, च्यु-च्युतिः, द्रु-द्रुतिः, नु-नुतिः, श्रु-श्रुतिः, स्तु-स्तुतिः, स्रु-स्रुतिः, कृ-कृतिः, धृ-धृतिः, भृ-भृतिः, मृ-मृतिः, वृ-वृतिः, सृ-सृतिः, स्मृ-स्मृतिः, शक्-शक्तिः, मुच्-मुक्तिः, वच्-उक्तिः, भज्-भक्तिः, भुज्-भुक्तिः, यज्-इष्टिः, युज्-युक्तिः, सृज्-सृष्टिः, कृत्-कृत्तिः, वृत्-वृत्तिः, छिद्-छित्तिः, पद्-पत्तिः, ( Foot-soldier ) भिद्-भित्तिः, विद्-वित्तिः, Discussion सद्-सत्तिः, ऋध्-ऋद्धिः, बुध्-बुद्धिः, वृध-वृद्धिः, शुध्-शुद्धिः, सिधि-सिद्धिः, क्षण्-क्षतिः, तन्-ततिः, ( line) मन्-मतिः, आप्-आप्तिः, गुप्-गुप्तिः, तप्-तप्तिः, दीप-दीप्तिः, स्वप्-सुप्तिः, लभ्-लब्धिः, कम्-कान्तिः, क्लम्-क्लान्तिः, क्षम्-क्षान्तिः Forbearance, गम् गतिः, नम्-नतिः, भ्रम्-भ्रान्तिः, रम्-रतिः, शम-शान्तिः, श्रम्-श्रान्तिः, दृश्-दृष्टिः, कृप्-कृष्टिः, तुष्-तुष्टिः, पुष्-पुष्टिः, वृष्-वृष्टिः, रुह्-रूढ़िः।

१३५। ग्ला, म्ला, हा आदि धातुओ के उत्तर ति के स्थान में नि होता है। यथा, ग्लानिः, म्लानिः हानिः ( loss )।

## णक् ( ण्वुल् )

१३६। ण्वुल् तृचौ। धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में णक् होता

है, ण्-इत् अक रहता है। यथा, नी-नायकः, श्रु-श्रावकः, पू-पावकः, कृ-कारकः, तृ-तारकः, स्मृ-स्मारकः, नश्-नाशकः, पच्-पाचकः, पठ्-पाठकः, रिच्-रेचकः, सिच्-सेचकः, मुच्-मोचकः, क्षिप्-क्षेपकः, रुध्-रोधकः, शुष्-शोषकः, दा-दायकः, गा-गायकः, जनि-जनकः, पालि-पालकः, योजि-योजकः।

१३७। निमित्त अर्थ बोध होने से भविष्यत् काल में धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में ण्वक् होता है। यथा, भुज्-भोज को व्रजति (भोजन करने के निमित्त जाता है), पच्-पाचकोव्रजति (पाक करने के निमित्त जाता है)।

## षक्

१३८। शिल्पकर्म बोध होने से नृत्, खन् और रन्ज् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में षक् होता है, ष इत् होता है और अक् रहता है। यथा, नृत्-नर्तकः खन्-खनकः। रन्ज्-धातु का न लोप हो जाता है रजकः ( Washerman )।

## ण्नट् और थक्

१३९। शिल्पकारी बोध होने से गा धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में ण्नट् और थक् होता है, ण् और ट् इत्, अन् रहता है। यथा, गायनः, गायकः।

## तृच्

१४०। ण्वुलतृचौ—धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में तृच् होता

है, च् इत् तृ रहता है [१] यथा, दा-दाता, पा-पाता, मा-माता, जि-जेता, नि-नेता, श्रु-श्रोता, कृ-कर्त्ता, हृ-हर्ता, क्षि-क्षेप्ता, सच्-सेक्ता, विद्-वेत्ता, बुध्-बोद्धा, (Intelligent) युध्-योद्धा, रुध-रोद्धा, गम्-गन्ता, हन्-हन्ता (Killer)

१४१। लुट् विभक्ति में जिन सब धातुओं के उत्तर जिस नियम से इट् होता है तृच् प्रत्यय के परे भी इन सब धातुओं के उत्तर उसी नियम से इट् होता है। यथा—भू-भविता, वद्-वदिता, फल्-फलिता, चल्-चलिता, दिव्-देविता, नुद्-नोदिता, नृत्-नर्त्तिता, दीप्-दीपता, सेव्-सेविता, कारि-कारयिता, स्थापि-स्थापयिता, जनि-जनियता, सू-सविता, सोता; स्तु-स्तविता, स्तोता, इष्-एशिता एष्टा; शुच्-शोचिता शोक्ता; रुष्-रोषिता-रोष्टा।

अण् ( षण् )

१४२। कर्म्मण्यण—कर्म्मवाचक पद के परवर्त्ती धातु के उत्तर कर्तृ-वाच्य में अण् होता है, ण इत् होता है और अ रहता है यथा, कुम्भंकरोति इति कुम्भकारः। तन्तून् वयति तन्तु-वायः, (weaver) तन्त्र वयति तन्त्रवायः, शास्त्राणि करोति शास्त्रकारः, सूत्रकारः, सूत्रधारः, मालाकारः, भाष्यकारः, कर्म-कारः, वारिवाहः (cloud)

अट्

१४३। दिवा आदि कर्मवाचक पद के परवर्ती कृ धातु के उत्तर

(१) शील, धर्म और सम्यक करण अर्थ में भी तृच् होता है।

कर्त्तृवाच्य में अट् होता है, ट् इत्, अ रहता है। यथा, दिवाकरः, विभाकरः, निशाकरः, प्रभाकरः, भास्करः। अन्तकरः, किङ्करः, लिपिकरः, बलिकरः, भक्तिकरः, अहस्करः, चित्रकरः ( A painter ) कर्मकरः [ १ ] ( A hired labourer )

१४४। हेतु और अनुकूल अर्थ बोध होने से, कर्मवाचक पद के परवर्ती कृ धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अट् होता है ट् इत् अ रहता है। यथा, हेतु अर्थ में—शोककरः, बन्धु नाशः, बन्धुनाश शोक का हेतु है, अर्थकरः, यशस्करः, विद्या-लाभः, विद्यालाभ अर्थ और यश का हेतु है; क्लेशकरः, क्षोभ-करः, रोगकरः। अनुकूल अर्थ में—बलकरम्, पुष्टिकरम् अन्नम्; अन्न बल और पुष्ट के विषय में अनुकूल है। हितकरः, प्रीतिंकरः, मंगलकरः ( Auspicious )।

१४५। पुरः, अग्र, अग्रे, अग्रतः, इन कई शब्दों के परवर्ती सृ धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अट् होता है, ट् इत् अ रहता है। यथा, पुरः सरः, अग्रसरः अग्रेसरः, अग्रतःसरः ( going in front, Taking the lead ).

१४६। चरेष्टः—अधिकरण वाचक पद के परवर्ती चर् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अट् होता है ट् इत्, अ रहता है। यथा, जले चरति जलचरः, वारिणि चरति वारिचरः( Aquatic ) स्थले चरति स्थलचरः, भुवि चरति भूचरः, वने चरति वनचरः,

---

( १ ) भृत्य अर्थ बोध होने से अन्यत्र अण् होता है।

निशायां चरति निशाचरः, पार्श्वे चरति पार्श्वचरः, खे चरति खेचरः। रात्रि शब्द का रूप विकल्प से द्वितीया के एकवचनान्तवत् होता है। यथा, रात्रौ चरति रात्रिचरः, रात्रिञ्चरः [ १ ] ( A night rover )।

१४७। कर्म्मवाचक पद के परवर्ती के धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अट् होता है, ट् इत्, अ रहता है। यथा, साम गायति सामगः ( A Brahman chanting Sama-Veda )।

१४८। कर्म्मवाचक पद के परवर्ती हन् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अट् होता है, ट् इत्, अ रहता है और हन् के स्थान में घ्न होता है। यथा, शत्रुं हन्ति शत्रुघ्नः, पापं हन्ति पापघ्नः, पित्तं हन्ति पित्तघ्नः, वातं हन्ति वातघ्नः, कृत हन्ति कृतघ्नः, मित्रं हन्ति मित्रघ्नः, गां हन्ति गोघ्नः, पशून् हन्ति पशुघ्नः, त्रिदोषं हन्ति त्रिदोषघ्नः।

## अ [ अच् ]

१४९। नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्य चः—पच् आदि धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ होता है। यथा, पच्-पचः (Cook) चल्-चलः, ( Going, Moving ) सृप्-सर्पः, दिव्-देवः, चर्-चरः, धृ-धरः ( Holding )।

१५०। हरतेरनुद्यमनेऽच—कर्म्मवाचक पद के परवर्ती हृ

---

( १ ) कभी २ अधिकरणवाचक पद विभक्त्यन्त होता है। यथा, वनेचरः, खेचरः इत्यादि।

धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ होता है। यथा, अंशं हरति अंशहर (Sharer) भागं हरति भागहरः, रोगहरः, शोकहरः, दुःखहरः, क्लेशहरः (१)।

१५१। कर्म्मवाचक पद के परवर्ती अर्ह् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ होता है। यथा, पूजाम् अर्हति पूजार्हः, तद् अर्हति तदर्हः, सत्कारम् अर्हति, सत्कारार्हः, निन्दाम् अर्हति निन्दार्हः (Reproachable)।

१५२। **अधिकरणेशेते**—अधिकरणवाचक पद के परवर्ती शी धातु के उत्तर कर्तृवाच्य मे अ होता है। यथा, शिलायां शेते शिलाशयः, भूमौ शेते भूमिशयः, शय्यां शेते शय्याशयः (Lying on or Confined to a bed)।

१५३। पार्श्व आदि शब्द के परवर्ती शी धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ होता है। यथा, पार्श्वेन शेते पार्श्वशयः, पृष्ठेन शेते, पृष्ठशयः (Sleeping on the back) उदरेण शेते उदरशयः उत्तानः, शेते उत्तानशयः, अवमूर्द्धा शेते अवमूर्द्धशयः।

१५४। **आतोऽनुपसर्गेकः**—कर्म्मवाचक पद के परवर्ती आकारान्त धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ (क) होता है और धातु का आकार लोप हो जाता है। यथा, अन्नं ददाति अन्नदः, भूमिं ददाति भूमिदः, करं ददाति करदः, धन ददाति धनदः, जलं

[१] भारवहन अर्थ में नहीं होता। यथा, भारं हरति भारहारः, A burden-Bearer इस स्थान में अण् हुआ।

ददाति जलदः, वारिं ददाति वारिदः, तनुं त्रायते तनुत्रम्; (१) धर्म्मं जानाति धर्म्मज्ञः, रसं जानाति रसज्ञः, सर्व्वं जानाति सर्व्वज्ञः, नृन् पाति नृपः, भुवं पाति भूपः, भूमिं पाति भूमिपः, मधु पिबति मधुपः (२)

१५५। सुपिस्थः—सुवन्त पद व उपसर्ग के परवर्त्ती स्था धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ होता है और धातु का आकार लोप हो जाता है यथा, गृहे तिष्ठति गृहस्थः, मध्ये तिष्ठति मध्यस्थः (Anumpire) वने तिष्ठति वनस्थः, प्रकृतौ तिष्ठति प्रकृतिस्थः, सुस्थः, स्वस्थः, दुःस्थः, सस्थः, उत्थः, निष्ठः (Skilledin)

१५६। सप्तम्यां जनेर्डः। उपसर्गे च संज्ञायाम्—उपसर्ग वा सुवन्त पद के परवर्ती जन् धातु के उत्तर कर्तृव्याच्य में अ होता है और धातु के आकार और नकार का लोप होता है। यथा, सरसि जायते सरोजम्, मनसि जायते मनोजः (३) अप्सु जायते अब्जम्, अंगात् जायते अङ्गजः, जले जायते जलजम्, पङ्कात जायते पङ्क-जम्, स्वेदात् जायते स्वेदजः, अण्डात् जायते अण्डजः,

---

[१] त्रा धातु में अपादान के उत्तर भी होता है, यथा, आतपात् त्रायते आतपत्रम्।

[२] उपसर्ग के परवर्ती आकारान्त धातु के उत्तर भी होता है यथा, विज्ञः, प्रदः, प्रतिपः, व्याघ्रः, प्रभः, निभः (Like, Similar)

[३] कभी कभी पूर्वपद विभक्ति यन्त होता है। यथा, सरसिजम्, मनसिजः।

जरायोर्जायते जरायुजः, सह जायते सहजः, अनु जायते अनुजः, अग्रे जायते अग्रजः, द्विः जायते द्विजः, आत्मनो जायते आत्मजः ( A son ) प्रजायन्ते प्रजाः।

१५७। अन्तात्यन्ताध्वदूरपारसर्व्वानन्तेषुडः—सुबन्त पद के परवर्ती गम् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ होता है और धातु के अकार और मकार का लोप होता है। यथा, अन्तं गच्छति अन्तगः, अध्वानं गच्छति अध्वगः, दूरं गच्छति दूरगः, पारं गच्छति पारगः, सर्व्व गच्छति सर्व्वगः, सर्व्वत्र गच्छति सर्व्वत्रगः, गृहं गच्छति गृहगः, ग्रामात् गच्छति ग्रामगः, तल्पं गच्छति तल्पगः, खे गच्छति खगः ( Moving inthe air )।

१५८। गमश्च—पत्, भुज्, त्वरा सरस् और विहायस् शब्द के परवर्ती गम् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ होता है और निम्नलिखित समस्त पद निपातन में सिद्ध होते हैं। यथा पतेनपक्षेण गच्छति पतगः पतङ्गः, पतङ्गमः, भुजं वक्रं गच्छति भुजगः, भुजङ्गः, भुजङ्गमः, त्वरया गच्छति तुरगः, तुरंगः, तुरङ्गमः, उरसा गच्छति उरगः, उरङ्ग, उरङ्गमः; ( Snake ) विहायसा गच्छति विहगः, विहङ्गः विहङ्गमः, ( Bird )।

१५९। अपेक्लेशतमसोः—क्लेश, शोक और तमस् शब्द के परवर्त्ती अप् पूर्वक हन् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अ होता है और धातु का अकार और नकार का लोप होता है। यथा, क्लेशम् अपहन्ति क्लेशापहः, शोकम् अपहन्ति शोकापहः, तमः अपहन्ति तमोपहः।

## अङ् ( क )

१६० । इगुपधज्ञाप्रीकिरः—जिन धातुओं के उपधा स्थल में इ, उ और ऋ रहता है उनके उत्तर कर्तृवाच्य में अङ् होता है, ङ् इत् अ रहता है यथा, विद् विदः बुध् बुधः, तुद् तुदः नृत् नृतः ।

१६१ । प्री, कृ और गृ धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अङ् होता है। ई के स्थान में इय् और ऋ के स्थान में इर् होता है। यथा, प्री प्रियः, कृ किरः, गृ गिरः ।

१६२ । दुखः कपधश्च—सुवन्त पद के परवर्ती दुह् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में अङ् होता है। दुहँ के हँ के स्थान में घ् होता है। यथा, धातु कामं दोग्धि कामदुहा धेनुः ।

## णिन् ( * णिनि )

१६३ । नन्दिग्रहिपचादिभ्योल्युणिन्य चः—धातु के उत्तर कर्तृववाच्य में णिन् होता है, ण इत् इन् रहता है यथा, मन्त्र मन्त्री, वद्-वादी. प्रतिवादी, परिवादी, वस्-वासी, प्रवासी, अधिवासी, राध-अपराधी; चर्-व्यभिचारी, सञ्चारी, स्था-स्थायी, सृ-संसारी, द्विष्-द्वेषी, विद्वेषी, रुध-रोधी, विरोधी प्रतिरोधी; द्रुह्-द्रोही, विद्रोही; दिव्-परिदेवी, कृ-अधिकारी, मथ्-प्रमाथी, लष्-अभिलाषी ।

* ग्रहादि धातुओं के उत्तर ही णिनि प्रत्यय होता है।

१६४। सुप्य जातौणिनिस्ताच्छील्ये। व्रतेबहुलमाभीच्एये—उपसर्ग और सुबन्त पद के परवर्ती धातु के उत्तर व्रत, शील और पौनः पुन्य अर्थ में णिन् होता है यथा व्रत अर्थ में—स्थण्डिले शेते स्थण्डिलशायी, अश्राद्धभोजी। शील अर्थ में उष्णं भुङ्क्ते उष्णभोजी; अनुयाति अनुयायी, अनुजीवति अनुजीवी, सोमं पिबति सोमपायी, अग्रे याति अग्रयायी, साधु करोति साधुकारी, प्र माद्यति प्रमादी, सत्यं वदति सत्यवादी, प्रियं वदति प्रियवादी, वि कत्थते विकत्थी, मनो हरति मनोहारी, वि करोति विकारी, वि वदते विवादी, उत् सहते उत्साही, हृदयं गृह्णाति हृदयग्राही, कणान् वहति कणवाही, पण्डित मन्यते पण्डितमानी, सुभगं मन्यते सुभगमानी, अनु गच्छति अनुगामी, सह गच्छति सहगामी। पौनः पुन्य (बारम्बार) अर्थ में—पुनः पुनः मिथ्या वदति मिथ्यावादी; पुनः पुनः पापं करोति पापकारी, पुनः पुनः कलहं करोति कलहकारी, पुनः पुनः मित्राय द्रुह्यति मित्रद्रोही।

१६५। करणे यजः—करणवाचक पद के परवर्ती युज् धातु के उत्तर के कर्तृवाच्य भूतकाल में णिन् होता है। यथा, सोमेन इष्टवान् सोमयाजी, अग्निष्टोमेन इष्टवान् अग्निष्टोमयाजी।

१६६। कर्म्मणि हनः—कर्म्मवाचक पद के परवर्ती हन् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य भूतकाल में णिन् होता है; और हन् धातु के ह के स्थान में घ और न के स्थान में त होता है यथा,

पितरं जघान पितृघाती; ( A patricide ) पितृव्यं जघान पितृव्यघाती; पुत्रं जघान पुत्रघाती, मित्रं जघान मित्रघाती।

१६७। भविष्यत् काल बोध होने से भू, या, स्था, गम्, बुध्, युध् और रुध् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में णिन् होता है। यथा; भू भावी, या यायी, स्था-स्थायी, प्रास्थायी; गम्-गामी What will be आगामी, युध-प्रतियोधी, बुध प्रतिबोधी, रुध्-प्रतिरोधी।

## घिनुण्

१६८। युज्, त्यज्, भज्, रन्ज्, विपूर्वक विच् और सं पूर्वक पृच् और सृच् धातु के उत्तर शील अर्थ में कर्तृवाच्य में घिनण् होता है, उ घ् ण् इत् होता है और इन् रहता है। यथा, युज्-योगी, वियोगी, प्रतियोगी, त्यज्-त्यागी, परित्यागी; भज्-भागी, विभागी। रन्ज् धातु का न लोप हो जाता है। रागी, विरागी ( Indifferent to worldly attachments ) अनरागी; वि-विच् विवेकी ( Discreet ) सम्पृच् सम्पर्की संसृज्; संसर्गी।

## इन्

१६९। इन् कर्मणीनी विक्रियः—निन्दा बोध होने से कम वाचक पद के परवर्ती वि पूर्वक क्री धातु के उत्तर कर्तृवाच्य भूतकाल में इन होता है। यथा, मासं विक्रीतवान मांस विक्रियी, ( Who sold Flesh ) सुतविक्रयी, तैलविक्रयी, घृतविक्रयी, शुक्रविक्रयी, सोमविक्रयी।

१७० । शमित्यष्टाभ्यो घिनुण्—शम् आदि धतुओं के उत्तर शील अर्थ कर्तृवाच्य में इन् होता है। यथा, शम् शमी ; श्रम् श्रमी, परिश्रमी ; दम् दमी, क्लम् क्लमी, भ्रम भ्रमी, क्षि क्षयी, प्रसू-प्रसवी ।

खङ्

१७१ । विध्वरुषोस्तुदः—विधु और अरुस् शब्द के परवर्ती तुद् धातु के तथा पर और ललाट् शब्द के परवर्ती तप् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में खङ् होता है। ख ङ् इत् होता है और अ रहता है। यथा, विधुं तुदति विधुन्तुदः। अरुस् शब्द के स् के स्थान में म् होता है। यथा, अरुस्तुदति अरुन्तुदः ( Wounding the vital parts ) परं तपति परन्तपः (An enemy) (१) ललाटं तपति ललाटन्तपः ।

१७२ । असूर्य्यललाटयोर्दृशितपोः । उग्रम्पश्येरम्मदपाणिन्धमाश्च—असूर्य्य और उग्र शब्द के परवर्ती दृष धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में खङ् होता और दृश् के स्थान में पश्य होता है। यथा असूर्य्यम्पश्यः, उग्रम्पश्य ( Fierce looking ) ।

१७३ । प्रियवशे वदः खच् । वभ्रमेलिहः—प्रिय और वश शब्द के परवर्ती वद् धातु के और अभ्र शब्द के परवर्ती लिह् धातु

( १ ) पर शब्द के परवर्ती तापि धातु के उत्तर 'खङ्' होता है और आकार के स्थान में अकार होता है। यथा, परं तापयति परन्तपः ।

के उत्तर कर्तृवाच्य में खङ् होता है। यथा, प्रियंवदः, वशम्वदः, अभ्रंलिहः। ( Touching the cloud )।

१७४। वाचंयमपुरन्दरौ च—व्रत अर्थ में वाच् शब्द में परवर्ती यम् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में खङ् होता है। यथा, वाचंयमः, ( Perfectly silent ) ( मौनव्रती )।

१७५। सर्व्वकूलाभ्रकरीषेषु कषः—सर्व्व, कूल, अभ्र और करीष शब्द के परवर्ती कष् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में खङ् होता है। यथा, सर्व्वङ्कषः, कूलङ्कषः, अभ्रंकषः, करीषङ्कषः।

१७६। उदिकूलेरुजिवहोः—कूल शब्द के परवर्ती उत् पूर्वक रुज् और वह् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में खङ् होता है। यथा, कूलमुद्रुजः ( Breaking down the bank ), कूलमुद्वहः।

## ख

१७७। संज्ञायाम् भृवृतजिधारिसहितपिदमः—संज्ञा बोध होने से 'विश्व' शब्द के परवर्ती भृ पति और स्वयम् शब्द के परवर्ती वृ, सर्व्व शब्द के परवर्ती सह् , और वसु शब्द के परवर्त्ती धृ धातुओं के उत्तर कर्तृवाच्य में ख होता है, ख इत् ( लोप ) हो जाता है और अ रहता है। यथा; विश्वम्भरो विष्णुः, विश्वम्भरा पृथिवी, पतिंवरा स्वयम्वरा कन्या, सर्व्वसहा पृथिवी। वसु शब्द के उत्तर न् होता है वसुन्धरा (Containing riches), पृथिवी।

## खट्

१७८। मेघर्तिभयेषु कृञ. क्षेमप्रियमद्रे हण् च—भय, प्रिय और क्षेम शब्द के परवर्ती कृ धातु के कर्तृवाच्य मे खट् होता है। ख् ट् इत् ( लोप ) होता है और अ रहता है। यथा, भयङ्करः, प्रियङ्करः, क्षेमङ्करः। ( Propitious )

१७९। नासिकास्तनयोर्ध्माधेटोः—स्तन शब्द के परवर्त्ती धे धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में खट् होता है। यथा, स्तनन्धयः शिशुः, स्तनन्धयी ( Sucking the breast ) कन्या।

## खि

१८०। आत्मनोदरकुक्षिषुइति चान्द्रा—आत्मन् कुक्षि और उदर शब्द के परवर्त्ती भृ धातु के उत्तर खि होता है; ख इत् होता है और इ रहता है। यथा, कुक्षिम्भरिः उदरम्भरिः ( Feeding one's own belly. ) आत्मम्भरिः ( Selfish )।

## खय

१८१। मन आत्माने खयश्च—आत्ममनन अर्थ में कर्म्म-वाचक पद के परवर्त्ती मन् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में खय होता है, ख् इत् य रहता है। यथा, आत्मनं पण्डितं मन्यते पण्डितम्मन्यः, कृतार्थम्मन्यः, सुभगमन्यः, धन्यम्मन्यः।

## इ

१८२। स्तम्बशकृतोरिन्—शकृत् और स्तम्भ शब्द के पर-वर्त्ती कृ धातु के उत्तर कर्त्तृवाक्य में इ होता है। यथा, शकृत्-

करिः स्तम्बकरिः ।

१८३। फलेग्रहिरात्मम्भरिश्च—इ प्रत्यय होने से फलेग्रहि और आत्मम्भरि ये दोनों पद निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, फलानि गृह्णाति फलेग्रहिः, ( Fruitful ) आत्मानं बिभर्ति आत्मम्भरिः ।

## खनट्

१८४। आढ्यसुभगस्थूलपलितनग्नान्धप्रियेषुच्व्यर्थेष्वच्वौ कृञः करणे ख्युन्—अभूतद्भाव बोध होने से प्रिय आदि शब्द के परवर्ती कृ धातु के उत्तर करणवाच्य में खनट् होता है ; ख् और ट् इत्, अन् रहता है। यथा, अप्रियः प्रियः क्रियतेऽनेन प्रियङ्करणम्, पलितंकरणम्, नग्नंकरणम्, अन्धंकरणम्, स्थूलंकरणम्, सुभगंकरणम् ( Bespeaking fortune ) आढ्यंकरणम् ।

## खिष्णु और खुकञ्

१८५। कर्त्तरिभुवः खिष्णुच्खुकञौ—'अभूतद्भाव' अर्थ में प्रिय आदि शब्द के परवर्ती भू धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में खिष्णु और खुकञ् होता है, खिष्णु का ख् इत्, इष्णु रहता है। खुकञ् का खु का ञ् इत् उक् रहता है। यथा, अप्रियः प्रियो भवति प्रियम्भविष्णुः ( Endearing oneself ) आढ्यम्भविष्णुः, सुभगम्भविष्णुः, प्रियम्भावुकः, आढ्यम्भावुकः, सुभगम्भावुकः ।

## णि

१८६। भजोणिः—सुबन्त पद के परवर्ती भज् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में णि होता है और सब का इत् होता है कुछ भी नहीं रहता। यथा, अंश भजते अन्शभाक् दुःखं भजते दुःखभाक्।

## क्विप्

१८७। सत्सद्विषद्रुहदुह-युजविदभिदछिदजिनीराजाम् उपसर्गेपि क्विप्—धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में क्विप् होता है और सब इत् हो जाता है। यथा, सद् सभासद्, परिषद्, सु-पुत्रसः वीरसूः, प्रसूः, द्विष्-धर्मद्विट्, मित्रद्विट्, विद्-शास्त्रविद्, धर्म्मविद्, ब्रह्मविद्, भिद्-गोत्रभिद्, मर्म्मभिद्, छिद् पक्षः च्छिद्, मर्मच्छिद्, जि-शत्रुजित, इन्द्रजित्; नी सनानीः, अग्रणीः राज् विराट्, स्वराट्, सम्राट्, स्पृश्-जलस्पृक् (१)।

१८८। सुकर्म्मपापमन्त्रपुण्येषुकृञः—सु, कर्म्मन्, पाप, मन्त्र और पुण्य शब्द के परवर्त्ती कृ धातु के उत्तर कर्तृवाच्य भूतकाल में क्विप् होता है। यथा, सु कृतवान् सुकृत्कर्म्म कृतवान्, कर्मकृत, पापकृत् मन्त्रकृत्, पुण्यकृत्।

१८९। ब्रह्मभ्रूण वृत्रेषु क्विप्—भ्रूण, ब्रह्म और वृत्र शब्द के परवर्ती हन् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य भूतकाल में क्विप् होता

---

(१) उदक् शब्द के उत्तर नहीं होता। उदक् स्पृशः, इस जगह अङ् हुआ।

है। यथा, भ्रूणं जघान, भ्रूणहा, वृत्रहा।

१९०। सोमेसुञः अग्नौचः—अग्नि शब्द के परवर्ती चि और सोम शब्द के परवर्त्ती सु धातु के उत्तर कर्तृवाच्य भूतकाल में क्विप् होता है यथा, अग्निं चितवान् अग्निचित, सोमम सूतवान् सोमसुत्। ( A soma Distiller )

## क्विप् और षङ्

१९१। त्यदादिषुदृशोनालोचनेकञ्च—उपमानवाचक तद् यत्, एतद्, भवत्, अस्मद्, युष्मद्, अदस्, इदम्, अन्य और समान शब्द के परवर्त्ती दृश् धातु के उत्तर कर्म्मवाच्य में क्विप् और षङ् होता है, क्विप् का सब इत् होता है, षङ् का षृङ् इत् होता है और अ रहता है।

१९२। क्विप् और षङ् प्रत्ययान्त दृश् धातु परे रहने से तद्, यद्, एतद्, अस्मद् और युष्मद् शब्द का द् लोप हो जाता है और उसके पूर्ववर्त्ती अ के स्थान में आ होता है। यथा, स इव दृश्यते तादृक् तादृशः, यादृक्, यादृशः, एतादृक्, एतादृशः, अस्मादृक्, अस्मादृशः, युष्मादृक्, युष्मादृशः ( १ )।

१९३। क्विप् और षङ् प्रत्ययान्त दृश् धातु परे रहने से अदस् के स्थान में अमू, इदम् के स्थान में ई, किम् के स्थान में

( १ ) अस्मद् और युष्मद् शब्द के स्थान में एकवचन में मद् और त्वद् होने पर भी होता है। यथा मादृक् मादृशः त्वादृक् त्वादृशः ( Like you )

की, भवत् के स्थान में भवा, समान के स्थान में स और अन्य शब्द के स्थान में अन्या होता है। यथा, असौ इव दृश्यते अमूदृक अमूदृशः, अयमिव दृश्यते ईदृक्, ईदृशः, क इव दृश्यते कीदृक् कीदृशः, भवानिव दृश्यते भवादृक्, भवादृशः, समान इव दृश्यते सदृक् सदृशः, अन्य व दृश्यते अन्यादृक् अन्यादृशः।

## क्वनिप्

१९४। दृशेः क्वनिपः—कर्म्मवाच्य पद के परवर्ती दृश् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य भूतकाल में क्वनिप् होता है, इ क् और प् इत्, वन् रहता है। यथा, पार दृष्टवान् पारदृश्वा ( One that has seen the other side of the thing ).

## इष्णु

१९५। अनलङ्कृञ्, निराकृञ्प्रजनोत्पचोत्पतोन्मद्‌रुच्यपत्रवृतुवृधुसहचर ष्णुच्। भुवश्च—शील, धर्म्म और सम्यक् करण अर्थ में सह् आदि ( १ ) धातुओं के उत्तर कर्तृवाच्य में इष्णु होता है। यथा, सह सहिष्णुः, रुच् रोचिष्णुः, वृध् वर्द्धिष्णुः अलङ्कृ, अलङ्करिष्णुः, निराकृ निराकरिष्णुः, प्रजन् प्रजनिष्णुः, उत्पच् उत्पचिष्णुः, उत्पत् उत्पतिष्णुः, उन्मद् उन्मदिष्णुः अप त्रप् अपत्रपिष्णुः, वृत् वर्तिष्णुः, चर् चरिष्णुः, प्रभू प्रभविष्णुः ( Powerful )

---

( १ ) सह्, रुच्, वृध्, अलङ्कृ निराकृ प्रजन, उत्पच्, उत्पत्, उन्मद, अपत्रप्, वृत्, चर् प्रभ।

## स्नुक्

१९६। ग्लाजिस्थै-श्चस्नुक्—शीलादि अर्थ में जि, भू, स्था और ग्ला धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में स्नुक् होता है, क् इत् स्नु रहता है। यथा, जिष्णुः, ( Victorious ) भूष्णुः, स्थास्नुः, ग्लास्नु ( Languid )

## क्नु

१९७। त्रसिगृधिधृषिक्षिपेः क्नुः—शीलादि अर्थ में त्रस्, गृध् धृष् और क्षिप् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में क्नु होता है। क् इत् होता है और नु रहता है। यथा, त्रस्नुः, गृध्नुः, धृष्णुः, क्षिप्नुः ( Throwing )।

## उकञ्

१९८। लषपतपदस्थाभूवृषहनकमगमशॄभ्य उकञ्—शीलादि अर्थ में कम् आदि ( १ ) धातुओं के उत्तर कर्तृवाच्य में उकञ् होता है, ञ् इत् उक् रहता है। यथा, कम् कामुकः, लष् लाषुकः, पत् पातुकः, पद् पादुकः, स्था स्थायुकः, भू भावुकः, वृष् वाषुकः, गम् गामुकः, शॄ शारुकः; हन् के स्थान में घात होता है, घातुकः ( Killing )

## आलु

१९९। स्पृहिगृहिपतिदयिनिद्रातन्द्राश्रद्धाभ्य आलुच्—

( १ ) कम्, लष्, पत्, स्था, भू, वृष्, हन्, गम्, शॄ।

शीलादि अर्थ में दय् आदि (१) धातुओं के उत्तर कर्तृवाच्य में आलु होता है। यथा, दय् दयालुः, निद्रा निद्रालु, तन्द्रा तन्द्रालुः, शी शयालु (Sleepy) गृहि गृहयालुः, स्पृहि स्पृहयालुः, पति पतयालुः (Falling)।

## घुर्

२००। भञ्जभासमिदो घुरच—शीलादि अर्थ में भञ्; भास् और मिद् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में घुर् होता है; घ् इत् होता है और उर रहता है। यथा, भङ्गुरः (Brittle) भासुरः मेदुरः (Soft, smooth)

## क्वरप्

२०१। इण्नश्जिसर्त्तिभ्यः क्वरप्—शीलादि अर्थ में, नश्, इ, जि, सृ, और गम् धातु के उत्तर कर्तृवाच्य में क्वरप् होता है क् ष् प् इत्, वर रहता है। यथा, नश्वरः, इत्वरः, जित्वरः, सृत्वरः, । गम् धातु के म् के स्थान में त् होता है यथा गत्वरः (Transitory)

## र

२०२। नमिकम्पिपस्म्यजसकमहिंसदीपोरः—शीलादि अर्थ में नम् आदि (२) धातुओं के उत्तर कर्तृवाच्य में र होता

---

(१) दय् नि और तन् पूर्व्वज द्रा, अव पूर्व्वक धा, शी, गृहि, स्पृहि पति।

(२) नम्, कम्, हिन्स, कम्प् स्मि, अजस्, दीप्।

है। यथा, नम् नम्रः ( Yielding ) हिंस् हिंस्रः, स्मि स्मेरः, कम्प् कम्प्रः, अजस् अजस्रः, दीप् दीप्रः ( Shining. )

उ

२०३। सनाशंसभिक्ष उः। विन्दुरिच्छुः—शीलादि अर्थ में आ पूर्वक शंस्, इष्, भिक्ष्, और सनन्त धातुओं के उत्तर कर्तृवाच्य में उ होता है। यथा, आशंसुः ( desirous )। इष् के स्थान में इच्छ होता है, इच्छुः, भिक्षुः, जिज्ञासुः, पिपासुः, बुभुक्षुः, चिकीर्षुः; विवक्षुः, जिघृक्षुः ( Wishing to take ) जिघांसुः, तितीर्षुः ईप्सुः, दित्सुः, लिप्सुः, जिगीषुः ( Wishing to Conquer )

वर

२०४। स्थेशभासपिसकसो वरच्। यश्च यङः—शीलादि अर्थ में स्थान आदि (१) धातुओं के उत्तर कर्तृवाच्य में वर होता है। यथा; स्था स्थावरः, ईश् ईश्वरः, भास् भास्वरः। यंङ का लोप हो जाता है। यायाय यायवर ( Vagrant, house )

ऊक

२०५। जागुरूकः। यजजपदशां यङः—शीलादि अर्थ में जागृधातु और यङन्त यज्, जप्, वद् और दन्श् धातु के उत्तर ऊक होता है। यङ् का लोप हो जाता है। यथा, जागरूकः, यायजूकः ( One who performs sacrifices frequently ), जञ्जपूकः, वावदूकः ( Talkative ) दन्दशूकः।

---

(१) स्था, ईश्, भास्, पिस्, कस्, प्रमद्, यङ्न्तया। पाणिनि ने प्र-पूर्वक मद्-धातु का उल्लेख नहीं किया है।

## इत्नु

२०६। शीलादि अर्थ में स्तनि, मदि, दूषि, गदि, और हृदि धातु के उत्तर इत्नु होता है। यथा, स्तनयित्नुः, ( cloud ) मदयित्नु ( A mad man ), दूषयित्नुः ( vitiating ), गदयित्नुः ( talkative ), हृदयित्नुः।

## क्मर

२०७। सृघस्यद क्मरच्-शीलादि अर्थ में घस्; अद्, और सृ धातु के उत्तर क्मर होता है, क् इत् मर रहता है यथा घस्मरः ( Voracious ), अद्मरः, सृमरः ( Moving. )

## कुर

२०८। विदिभिदिच्छिदेः कुरच्-शीलादि अर्थ में छिद्, भिद् और विद् धातु के उत्तर कुर होता है, क् इत् होता है और उर रहता है। यथा, छिदुरः, भिदुरः, विदुरः। (Knowing)

## त्र

२०९। दाम्नीशसयुजस्तुतुदसिसिचमिहपतदशनह करणे-करण अर्थ मे नी आदि [ १ ] धातुओं के उत्तर कर्तृवाच्य में त्र होता है। यथा, नयति अनेन नेत्रम्, द्युति अनेन दात्रम् शसति अनेन शस्त्रम्, स्तौति अनेन स्तोत्रम्, पतति अनेन पत्रम् दशति अनया दंष्ट्रा। ( Gawt )

## इत्र

२१०। अर्त्तिलूधूसूखनसहचर इत्र —करणवाच्य में पू

---

( १ ) नी, दा, स्तु, यद्र यतुद् सि, सिच्, निह्, पत्, दन्श नह्

आदि ( १ ) धातु के उत्तर इत्र होता है यथा, पूयते अनेन पवित्रम्; चर् चरित्रम् वह् वहित्रम्, खन् खनित्रम्।

### इ ( कि )

२११। उपसर्गेघ्वोः किः—उपसर्ग और अन्तर शब्द के परवर्ती धा धातु के उत्तर भाववाच्य में इ होता है और ( उस ) धातु के अकारका लोप हो जाता है। यथा, विधिः, निधिः, सन्धिः, ( Joints ) आधिः अन्तर्द्धि ( Disappearance )।

२१२। कर्म्मण्यधिकरणे च—कर्मवाचक पद के परवर्त्ती धातु के उत्तर अधिकरण-वाच्य में कि होता है और धा धातु का आकार लोप हो जाता है। यथा; जलानि धीयन्तेऽस्मिन् जलधिः, वारिधि, पयोधिः; जलनिधिः, वारिनिधिः; पयोनिधिः।

### त्रिम

२१३। ड्वितः क्त्रि—गणपाठ काल में जो सब धातु डु के साथ मिले रहते हैं। उनके उत्तर तन्निर्वृत्त अर्थ में त्रिमक् होता है और क् इत होता है और त्रिम् रहता है। यथा, कृ क्रियया निवृत्तम् कृत्रिमम् ( Artificial ) दा के स्थान में दत् होता है। दानेन निर्वृत्तम् दत्रिमम् ( Received by gift ) पच् पाकेन निर्वृत्तम् पक्त्रिमम् ( Cooked )

### अथु

२१४। ट्वितोऽथुच्—गणपाठ काल में जो धातु टु संयुक्त रहते हैं। उनके उत्तर भाववाच्य में अथु होता है। यथा वेप् वेपथुः वम् वमथुः, श्वि श्वयथुः ( Sweling. )।

---

[ १ ] पु, चर्, वह्, खन्, लु, अ, सू, धू, सह्।

## अनि

२१५। आक्रोशे नञ्यनिः—नञ के परवर्त्ती धातु के उत्तर भाववाच्य आक्रोश अर्थ में अनि होता है। अनि प्रत्यय निष्पन्न शब्द स्त्री लिङ्ग होता है यथा जीव् अजीवनिः, ( Death ) जन् अजननिः ( Cessation ofexistence )

## अन् *

२१६। ल्युट् च। भाववाच्य में धातु के उत्तर अन् होता है और यह अन् प्रत्ययान्त शब्द क्लीवलिङ्ग होता है। यथा, गम् गमनम्, भुज् भोजनम्, शी शयनम्, वम् वमनम्, आरुह् आरोहणम्, ईक्ष् ईक्षणम्, चल् चलनम्, पत् पतनम्, त्वर् त्वरणम्, स्खल स्खलनम्, रक्ष् रक्षणम्, भक्ष् भक्षणम्, गर्ज्ज गर्ज्जनम्, लङ्घ लङ्घनम्, स्पन्द् स्पन्दनम्, तर्प् तर्पणम्, मन् मननम्, अधि इ अध्ययनम्, वञ्च वञ्चनम्, खण्ड खण्डनम्, पा पानम्, दा दानम्, गा गानम्, घ्रा घ्राणम्, ज्ञा ज्ञानम्, विधा विधानम्, आधा आधानम्, ( Taking ) मा मानम्, स्ना स्नानम्, चि चयनम्, श्रि श्रयणम्, श्रु श्रवणम्, कृ करणम्, भृ भरणम्, मृ मरणम्, वृ वरणम्, स्मृ स्मरणम्, हृ हरणम्, दृश् दर्शनम्, स्पृश् स्पर्शनम्, सिच् सेचनम्, रञ्ज रञ्जनम्, नर्त नर्त्तनम्, मन्थ् मन्थनम्, रुद् रोदनम् ( Crying )।

२१७। नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः—नन्दि आदि धातुओ के उत्तर कर्तृवाच्य में अन् होता है। यथा, नन्दि नन्दनः, मदि मदनः, साधि साधनः, वद्धि वर्द्धनः, शोभि शोभनः, सह्

---

* अन् प्रत्ययान्त शब्द प्रायः नपुंसक लिङ्ग होता है।

सहनः, तप् तपनः ( The sun ) दम् दमनः, रमि रमणः, सूदि सूदनः, भीषि भीषणः, नाशि नाशनः।

२१८। **क्रुधमण्डनार्थेभ्यश्च**—क्रोधार्थ और भूषार्थ धातु के उत्तर कर्तृवाच्य शीलादि अर्थ में अन् होता है। यथा, क्रुध् क्रोधनः, रुष् रोषणः, कुप् कोपनः, अमृष् अमर्षणः, मण्डि मण्डनः अलङ्क अलङ्करणः ( Beautifying )।

२१९। **जु चङ्क्रम्य दन्द्रम्य सृ गृधि ज्वल शुच् लष्-पत्-पदः**—शीलादि अर्थ में ज्वल् प्रभृति धातुओं के उत्तर कर्तृवाच्य में अन् होता है। यथा, ज्वल् ज्वलनः, ( Fire ) शुच शोचनः, वृध् वर्द्धनः, चल् चलनः, दह् दहनः।

## अनट्

२२०। करण और अधिकरण अर्थ में धातुओं के उत्तर अनट् होता है, ट् इत् अन रहता है। यथा, करण अर्थ में नीयते अनेन नयनम्, लोच्यते अनेन लोचनम्, चर्य्यते अनेन चरणम्, क्रियते अनेन करणम्, साध्यते अनेन साधनम्, भूष्यते अनेन भूषणम्, मण्ड्यते अनेन मण्डनम्, यायते अनेन यानम्, वाह्यते अनेन वाहनम्, अधिरुह्यते अनया अधिरोहणी (Ladder) अधिकरण अर्थ में—शय्यते अस्मिन् शयनम्, ( Bed ) भूयते अस्मिन् भवनम्, ( House ) स्थीयते अस्मिन् स्थानम् ( Place )।

## घञ् *

२२१। **भावे अकर्त्तरिच कारके संज्ञायाम्**—भाववाच्य में और कर्तृभिन्न करणवाच्य में धातु के उत्तर घञ् होता है, घ् ञ्

* घञ प्रत्ययान्त शब्द प्रायः पुलिङ्ग होते हैं।

इत् अ रहता है। यथा, पच् पाकः, त्यज् , त्यागः, नश्ः, नाश्ः, शुच् शोकः, भुज् भोगः, रुज् रोगः, वस् वासः, पत् पातः, वद् वादः, शप् शापः, तप् तापः, दह् दाहः, श्रु श्रावः, लभ् लाभः, लष् लाषः, पठ् पाठः, युज् योगः, हस् हासः, वह् वाहः, स्वद् स्वादः, सद् सादः, मद् मादः, हृ हारः, लस् लासः, यज् यागः, भज् भागः, रञ्ज धातु का न लोप होता है। रागः, भञ्ज् भंग, सञ्ज् संग ( Companion Ship )

## अ अल्

२२२। भाववाच्य और कर्तृभिन्न कारक वाच्य में धातु के उत्तर अ रहता है। यथा, जि जयः, क्षि क्षयः, स्मि स्मयः, ली लयः, नी नयः, द्रु द्रवः, रु रवः, स्रु स्रव , स्तु स्तवः, भू भवः, भी भयम् , वृष्-वर्षम् , जप् जपः, श्रि श्रवः, चि चयः, ग्रह्-ग्रहः, मद् मदः, मुद् मोदः शिलष् श्लेषः, रुष् रोषः, मुह् मोहः, द्रु द्रोहः, क्रुध् क्रोधः, कुप् कोपः, क्षुभ् क्षोभः, तुष् तोषः (Satisfaction ) बुध् बोधः, खिद् खेदः, मृश् मर्शः, स्पृश् स्पृशः ( Touch ) भ्रन्श् भ्रंशः, भिद् भेदः, हृष् हर्षः। (Joy)

## खल्

२२३। ईषद्दुः सुषुकृच्छ्राकृच्छ्रार्थेषु खल्—सु, दुर् और ईषत् शब्द के परवर्ती धातुओं के उत्तर कर्मवाच्य और भाववाच्य में खल् होता है। ख् ल् इत्, अ रहता है। यथा, कृ-सुकरः, दुष्करः, ईषद्दुष्करः, गम्-सुगमः, दुर्गमः, ईषद्गमः, वह्-सुवहः, दुर्वहः, ईषद्वहः, त्यज्-सुत्यजः, दुस्त्यजः, ईषत्त्यजः, लभ्-सुलभः, दुर्लभः, ईषल्लभः।

## खल और अन ( युच् )

२२४। आतो युच् भाषायां शासियुधिदृशिधृषिमृषिभ्यो युज्वाच्यः—सु, दुर् और ईषत् शब्द के परवर्ती आस् युध् दृश् धृष् और मृष् धातु के उत्तर कर्मवाच्य में खल् और अन् होता है। यथा, शास् सुशासः, सुशासनः, दुःशासः दुशासनः, युध् सुयोधः सुयोधनः, दुर्योधः दुर्योधनः, दृश् सुदर्शः सुदर्शनः, दुर्दर्शनः, धृष् सुधर्षः सुधर्षणः, दुर्धर्षः दुधर्षणः, मृष सुमर्षः सुमर्षणः दुर्मर्षः दुर्मर्षणः।

## अ

२२५। अ-अप्रत्ययात्—प्रत्ययान्त धातु और नाम धातु के उत्तर भाववाच्य मे अ होता है और अ प्रत्ययनिष्पन्न शब्द स्त्रीलिङ्ग होता है। यथा, सनन्त-जिज्ञासा, पिपासा, चिकीर्षा, जिगीषा, लिप्सा, जिघांसा, चिकित्सा, मीमांसा, जुगुप्सा; नामधातु तपस्या वरिवस्या ( Worship ); अशनाया ( Hunger ), पुत्रकाम्या, कण्डूया ( Itching)

२२६। (१) गुरुस्वरविशिष्ट व्यञ्जनान्त धातु के उत्तर भाववाच्य में अ होता है। अ प्रत्ययनिष्पन्न शब्द स्त्रीलिङ्ग होता है। यथा, भिक्ष् भिक्षा, सेव् सेवा, काङ्क्ष् आकाङ्क्षा, परि ईक्ष परीक्षा, दीक्ष दीक्षा, निन्द् निन्दा, खेल् खेला ( Play ), रक्ष् रक्षा, शङ्क शङ्का, अर्च अर्चा, मूर्च्छ मूर्छा, लज्ज् लज्जा, व्रीड् व्रीडा, क्रीड् क्रीडा, मन्थ मन्था, वाध् वाधा, कम्प् अनुकम्पा, ईर्ष्य ईर्ष्या, हिन्स् हिंसा, असूय असूया, वाञ्छ वाञ्छा, ईह् ईहा, शन्स् आशंसा, प्रशंसा।

---

( १ ) गुरोश्चहलः।

२२७। चिन्ति पूजि, कथि, चचर्च्चि, स्पृहि, दोलि, पीड़ि और शोभि धातु के उत्तर भाववाच्य में अ होता है। अ प्रत्यय निष्पन्न शब्द स्त्रीलिङ्ग होता है। यथा; पूजा, ( Worship ) कथा, चर्चा; स्पृहा, दोला, पीड़ा. ( Disease ) शोभा।

२२८। जो सब धातु गणपाठ काल में यकार संसृष्ट रहते हैं उनके उत्तर भाववाच्य में अ होता है। अप्रत्यय निष्पन्न शब्द स्त्रीलिङ्ग हो ता है। यथा; त्रपा ( Shame ), व्यथा, जरा, त्वरा पञ्चा, मृज् धातु का गुण नही होता ; मृजा ( Purification )

२२९। भिद् धातुओं के उत्तर भाववाच्य में अ होता है गुण नहीं होता। और अ प्रत्यय निष्पन्न शब्द स्त्रीलिङ्ग होता है। यथा, भिदा, ( Separation ) कृपा, तृषा, त्तमा, दया।

२३०। अ प्रत्यय होने से इष् के स्थान में इच्छ और प्रच्छ धातु के स्थान में पृच्छ होता है। यथा, इष् इच्छा, प्रच्छ पृच्छा ( Questioning )

२३१। **आनश्चोपसर्गे**—उपसर्ग. के परवर्ती आकार धातु के उत्तर भाववाच्य में अ होता है। अ प्रत्यय निष्पन्न शब्द स्त्रीलिङ्ग होता है। यथा, भा-आभा, प्रभा, प्रतिभा; प्रमा-उपमा, अनुमा; प्रतिमा, धा-विधा, व्यवधा, अभिधा, सन्ध्या, उपधा, ज्ञा-अभिज्ञा, प्रज्ञा, अनुज्ञा, सज्ञा, अवज्ञा, प्रतिज्ञा, उपज्ञा, आज्ञा, ख्या, आख्या, संख्या, अभिख्या, स्था-संस्था, अवस्था, निष्ठा, प्रतिष्ठा, आस्था ( १ ) ( Ragard )।

## अन्

२३२। **रायासश्चस्थो युच्**—णिजन्त धातु के उत्तर भाववाच्य

( १ ) धा धातु के सत् और अन्तर शब्द के परवर्ती होने से भी होता है। यथा, श्रद्धा, अन्तर्द्धा।

में अन् होता है अन् प्रत्ययनिष्पन्न शब्द स्त्रीलिंग होता है। यथा, अर्चि अर्चना, कल्पि कल्पना; कारि कारणा; गणि गणना, घटि घटना; पतारि प्रतारणा; धारि धारणा; पारि पारणा; विमानि विमानना; यन्त्रि यन्त्रणा; याति यातना; वासि वासना। किसी किसी स्थान में नपुसकलिङ्ग होता है। यथा; प्रेरि प्रेरणम्; प्रीणि प्रीणनम्; तर्पि-तर्पणम्, शोध शोधिनम् ( Puaification ); साधि साधनम्; गोपि गोपनम्।

२३३। विन्द्: विद्; आस्; ईष्; ग्रन्थ; और श्रन्थ्, धातु के उत्तर भाववाच्य में अन् होता है। अन् प्रत्ययनिष्पन्न शब्द स्त्रीलिङ्ग होता है। यथा; वन्द वन्दना; विद्, वेदना; आस, आसना ईष् ईषणा; ग्रन्थ ग्रन्थना; श्रन्थ श्रन्थना ( Loosing )।

## न ( नङ् )

२३४। यज यत्; स्वप्; प्रच्छ; याच्; और तृष्, धातुओं के उत्तर भाववाच्य में न होता है। यथा, यज्ञः, यत्नः, स्वप्नः, प्रश्नः, याञ्चाः, तृष्णा ( Thirst )।

## यक्

२३५। व्रज्, चर्, मृग्, और विद् धातुओं के उत्तर भाववाच्य में यक् होता है क् इत्, य रहता है यक् प्रत्यय निष्पन्न शब्द स्त्रीलिङ्ग होता है। यथा व्रज व्रज्या, प्रव्रज्या; चर् चर्य्या, परिचर्य्या; मृग मृगया ( Hunting ) विद् विद्या।

२३६। कृ, शी और यज् धातु के उत्तर यक् होता है और निम्नलिखित समस्त पद निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा; कृ कृया कृत्या, शी शय्या; यज् इज्या।

---

Approved as a Text Book by the Vice Chanciellior of the Patna' University, Directers of Public Instruction, Bihar and Orissa, The Punjab and Central Provinces

# SANSKRIT VYAKARAN KAOMUDI,

## PART IV.

# संस्कृत-व्याकरण-कौमुदी

## चौथा भाग।

( मैट्रीकुलेशन, आई० ए०, बी० ए० के विद्यार्थियों के लिये )

अनुवादक

**शिवप्रसाद खन्ना (विशारद)**

सम्पादक

**पण्डित गोपीनाथ उपाध्याय,**

साहित्य-व्याकरणाचार्य्य।

प्रकाशक

**बर्म्मन कम्पनी (पुस्तक विभाग) मुज़फ़्फ़रपुर**

बाबू बिश्वम्भरनाथ भार्गव के प्रबन्ध से स्टैन्डर्ड प्रेस, इलाहाबाद में छपा।

नूतन परिवर्धित संस्करण

मू० १)

# सूचना।

व्याकरण कौमुदी का शेष भाग प्रकाशित होगया है। इस भाग में नूतन प्रणाली का अवलम्बन किया गया है। अनेक सज्जनों ने व्याकरण-कौमुदी में संस्कृत सूत्र देने के निमित्त विशेष अनुरोध किया है। इस अनुरोध का तात्पर्य यही है कि बङ्गला भाषा में संकलित सूत्र की अपेक्षा अल्पाक्षर ग्रथित संस्कृत सूत्र अनायास कंठस्थ किया जा सकता है तथा स्मरण रक्खा जा सकता है। उनका अनुरोध युक्ति युक्त बोध होने के कारण इस भाग में संस्कृत सूत्र दे दिये गये हैं एवं आवश्यक होने से पहिले के तीन भागों में भी क्रम से इस प्रणाली का अवलम्बन किया जायगा। सब सूत्र नूतन संकलित नहीं हैं अनेक स्थानों पर पाणिनी प्रणीत सूत्र उद्धृत किये गये हैं।

कलकत्ता<br>
संवत १९०७, पूर्वी फाल्गुन। } श्री ईश्वरचन्द्र शर्मा।

# वक्तव्य।

---

मुझे आपके कर कमलों में व्याकरण कौमुदी चतुर्थ भाग का नूतन संस्करण देते हुये अत्यन्त हर्ष होता है। इस संस्करण में यथा साध्य पहिले संस्करणके प्रेसकी भूलोंकापूर्ण रूप से संशोधन कर दिया है। बहुत सी नयी उपयोगी बातें भी बढ़ा दी गई हैं तथा कलकत्ता विश्वविद्यालय के प्रश्न भी दे दिये गये हैं और आकार भी बढ़ा दिया गया है।

यह पुस्तक भारतवर्ष के अधिकांश विद्यालयों में पाठ्य पुस्तक के रूप पढ़ाई जाती हैं तथा इसका प्रचार प्रतिदिन बढ़ता ही जाता है। इसकी उपयोगिता इसीसे सिद्ध होती है।

मुज़फ़्फ़रपुर
ता० १-१-२०

विनीत—
शिवप्रसाद खन्ना
(विशारद)।

# सूचीपत्र ।

पृष्ठ

# व्याकरणकौमुदी।

## चौथा भाग।

### विभक्तिनिर्णय।

१। संख्याकारकबोधयित्री विभक्तिः।

जिसके द्वारा संख्या और कारक का निश्चय होता है, उसे विभक्ति कहते हैं। यथा, घटः, घटौ घटाः। यहां घट, शब्द में प्रथमा विभक्ति का योग रहने से एक घट, दो घट अनेक घट, इत्यादि पदों में एकादि संख्या का बोध होता है। चन्द्रं पश्यति, यहां चन्द्र में द्वितीया विभक्ति का योग रहने से, चन्द्र शब्द से कर्म्म कारक का बोध होता है।

२। विभक्तयः सप्त।

प्रथमा, द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी, और सप्तमी, ये सात विभक्तियां हैं।

(१) प्रथमा (First Class)

३। अभिधेयमात्रे प्रथमा।

---

(१) प्रातिपदिकार्थ लिङ्ग परिमाण वचन मात्रे प्रथमा। २। ३। ४६

जहां क्रिया पद आदि न रहे, केवल अभिधेय (२) के बोध निमित्त, शब्द का प्रयोग किया जाय; वहां उस शब्द के उत्तर प्रथमा विभक्ति होती है। यथा, वृक्षः लता, पुष्पम्, गिरिः, नदी, जलम्, रामः, सीता, लक्ष्मणः एकः, द्वौ, त्रयः, द्रोणः, खारी, ग्रन्थः।

## ४। कर्त्तरि।

कर्तृकारक में प्रथमा विभक्ति होती है यथा, शिशुः क्रीड़ति, गौः शब्दायते, मेघो गर्ज्जति।

## ५। सम्बोधने च।२।३।४१।

सम्बोधन में प्रथमा विभक्ति होती है। यथा, हे पितः, हे भ्रातरौ, हे पुत्राः।

## ६। अव्यययोगे च।

इति आदि कई एक अव्यय शब्दों के योग में प्रथमा विभक्ति होती है। यथा, अयोध्या नगरे दशरथ इति ख्यातो नृपतिरासीत्। पापात्मनां सङ्गः परित्यक्तुं साम्प्रतम्; विषवृक्षोऽपि संवर्द्ध्य स्वयं छेत्तुमसाम्प्रतम्।

### द्वितीया (Second Class.)

## ७। कर्म्मणि द्वितीया।

कर्म्म कारक में द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, पुष्पं- चिनोति, अन्नं भुङ्क्ते, जलं पिवति।

---

(२) जिस शब्द से जिसका बोध हो, वही उस शब्द का अभिधेय है।

## ८ । क्रिया विशेषणे च । (१)

क्रिया के विशेषण में द्वितीया विभक्ति होती है। एक वचन में और क्लीव लिङ्ग में ही उसका प्रयोग होता है। यथा, सत्वरं धावति, द्रुतं पलायते, मृदु हसति, साधु भाषते।

## ९ । अध्वकालाभ्यामत्यन्तसंयोगे । (२)

अत्यन्त संयोग अर्थात् व्याप्ति बोध होने से अध्व वाचक और काल वाचक शब्दों के उत्तर द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, अध्ववाचकः—क्रोशं गिरिः स्थितः, योजनं भृत्येनानुगतः। कालवाचकः—दिवसमुपवसति, मासमधीते (३)। मासम् कल्याणी, मासम् गुड़धानाः। क्रोशं योजनं दिवसं मासं व्याप्येत्यर्थः। (४) अत्यन्त संयोग बोध नहीं होने से मासस्य द्विरधीते, क्रोशस्यैक देशे पर्व्वतः।

## १० । अभिपरिसर्व्वो भयैस्तसन्तैः ।

तस् प्रत्ययान्त अभि, परि, सर्व्व, उभय, इन कई शब्दों के योग में, द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, ग्राममभितः, गृहं परितः, उद्यानं सर्व्वतः, नदीमुभयतः।

## ११ । प्रत्यनुधिङ्निकषान्तरान्तरेण यावद्भिः ।

---

(१) क्रिया विशेषणं कर्म्म तदमन्तम् नपुंसकं।

क्रिया विशेषण पद कर्म्मकारक, द्वितीया का एक वचन और क्लीव लिङ्ग होता है।

(२) कालाध्वनोरत्यन्त संयोगे। २। ३। ५

प्रति, अनु, धिक्, निकषा अन्तरा (१), अन्तरेण (२), यावत्, इन कई शब्दों के योग में, द्वितीया विभक्ति होती है। यथा दीनं प्रति दया उचिता। राममनुजातो लक्ष्मणः, कृपणंधिक्, ग्रामं निकषा नदी, स त्वां मां च अन्तरा उपविष्टः (३) श्रममन्तरेण विद्या न भवति, (४) वनं यावदनु सरति (५),

## शुद्ध करो ।

स वारि पिबति। ते मृदुं हसन्ति। असौ ग्रामस्य अभितः धावन्ति। गृहस्य परितः चरन्ति शिशवः। बालकाः वाटिकायाः सर्वतः क्रीडन्ति। नदीस्य उभयतः वृक्षा सन्ति। दीनात् प्रति दया उचितः। कृष्णस्य अनुजातः बलरामः। कृपणस्यधिक्। ग्रामात् निकषा कन्याः भ्रमन्ति। श्रमस्य अन्तरेण विद्यान भवन्ति। अरण्यस्य अनुसरन्तिबाला।

## तृतीया (Third Class.)

## १२ । तृतीया करणे । (६)

करण कारक में तृतीया विभक्ति होती है। यथा, हस्तेन गृह्णाति, चक्षुषा पश्यति, कर्णेन शृणोति।

## १३ । सहार्थैः ।

---

(१) मध्य अर्थ में।

(२) बिना अर्थ में।

(३) अन्तराऽन्तरेणयुक्ते ।२।३।४ यथा :—अन्तरा त्वां मां हरिः।

(४) अन्तरेण हरिन्न सुखम्।

(५) हीने ।१।४।८६। अनु हरिं सुराः हरेर्हीना इत्यर्थः।

उपोऽधिके च ।१।४।८७। हीने उपहरिं सुराः। अर्थात् हरि से हीन।

सहार्थक शब्दों के योग में तृतीया विभक्ति होती है। यथा, रामः सीतया लक्ष्मणेन सह वनं जगाम, केनापि सार्द्धं विरोधो न कर्त्तव्यः। सहार्थ शब्द के अप्रयोग में भी तृतीया विभक्ति होती है। यथा, पिता पुत्रेण गच्छति, पुत्रेण सहेत्यर्थः।

## १४। ऊनवारणप्रयोजनार्थैश्च।

ऊनार्थ, वारणार्थ और प्रयोजनार्थ शब्दों के योग में, तृतीया विभक्ति होती है। यथा, ऊनार्थः—एकेन ऊनः, विद्यया हीनः, अहङ्कारेण शून्यः। वारणार्थ—अलं विवादेन, कलहेन-किम्। प्रयोजनार्थः—धनेन प्रयोजनम्, कोऽर्थः कलहेन।

## १५। अध्वकालाभ्यामपवर्गे।

अपवर्ग अर्थात् क्रिया-समाप्ति और फल-प्राप्ति का बोध होने से, अध्व-वाचक और काल-वाचक शब्दों के उत्तर तृतीया विभक्ति होती है। यथा, अध्व-वाचक—क्रोशेनानुवाकोऽधीतः। काल-वाचक, त्रिभिरहोभिः कृतम्, मासेन व्याकरणमधीतम्। किन्तु मासं व्याकरणमधीतं न तु स्फुरति, यहाँ अध्ययन की फल-प्राप्ति का बोध नहीं होता, इसलिये मास शब्द के उत्तर तृतीया विभक्ति नहीं हुई।

## १६। येनाङ्गेनाङ्गिनो विकारः।

जिस अङ्ग के विकृत होने से अङ्गी का विकार लक्षित होता है, उस अङ्ग वाचक शब्द के उत्तर तृतीया विभक्ति होती है। यथा, चक्षुषा काणः पादेन खञ्जः, कर्णेन बधिरः, पृष्ठेन कुब्जः।

१७ । लक्षणात् ।

जिस लक्षण अर्थात् चिह्न द्वारा कोई व्यक्ति सूचित होता है उस लक्षण बोधक शब्द के उत्तर तृतीया विभक्ति होती है। यथा, जटाभिः तापसमपश्यम्, भूषाभिः शिशुः अदृश्यत, छत्रेण छात्रं अद्राक्षम्।

१८ । प्रकृत्यादिभ्यश्च ।

स्थल विशेष में प्रकृति आदि शब्दों के उत्तर तृतीया विभक्ति होती है। यथा, प्रकृत्या चारुः, स्वभावेन सरलः, आकृत्या सुन्दरः जात्याब्राह्मणः, गोत्रेण शाण्डिल्यः, नाम्ना सोमरातः, प्रायेण दुःखिनः, वेगेन गच्छति, त्वरया धावति, यत्नेन लिखति, सुखेन स्वपिति, दुःखेन याति, क्लेशेन वदति।

शुद्ध करो।

चतुर्भ्यः दिनेभ्यः इयं शिशुः स्वकार्य्यं कुर्वन्ति ।
ते अक्ष्णात्काणः। सचरणौ खञ्जः। श्रवणात् वधिरः।
जटायै अहं तापसं अपश्यम। छत्रात् छात्रं अद्राक्षम्।
प्रकृत्येन चपलः। सस्वभावात् सरलः आकृत्यात् सुन्दरः जात्यं ब्राह्मणः।

चतुर्थी (Fourth Class.)

१९ । चतुर्थी सम्प्रदाने ।

सम्प्रदान कारक में चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, दरिद्राय दानं ददाति, भिक्षवे भिक्षां ददाति।

## २० । तादर्थ्ये ।

तादर्थ्य बोध होने से अर्थात् कोई वस्तु वा क्रिया जिसके निमित्त होती है, उसके उत्तर चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, यूपाय दारु, कुण्डलाय हिरण्यम्, अश्वाय घासः, रन्धनाय स्थाली, ज्ञानायाध्ययनम्, दानाय धनोपार्ज्जनम्, स्नानाय नदीं याति, पाकाय अग्निमाहरति। मुक्तये हरिम्भजति (क) उत्पातेन ज्ञापिते। यथा वाताय कपिला विद्युत।

## २१ । निवृत्तौ निवर्तनीयात् ।

निवृत्ति बोध होने से निवर्त्तनीय (जिसको निवारण करे) के उत्तर चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा. मशकाय धूमः, मशकनिवृत्तये इत्यर्थः; आतपाय छत्रम्, आतपनिवृत्तये इत्यर्थः; पिपासायै जलम्, पिपासा निवृत्तये इत्यर्थः; तापाय स्नानम्, ताप निवृत्तये इत्यर्थः; रोगाय औषधम्, रोग निवृत्तये इत्यर्थः; पापाय प्रायश्चित्तम्, पापनिवृत्तये इत्यर्थः।

## २२ । सम्पद्यमानात् क्लृप्यादेः । (क्लृपि सम्पद्यमाने)

क्लृपि आदि धातुओं के प्रयोग में सम्पद्यमान के उत्तर चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, भक्तिर्ज्ञानाय कल्पते, ज्ञानं सुखाय सम्पद्यते, धर्म्मः स्वर्गाय भवति, अधर्म्मो नरकाय भवति।

## २३ । हितसुखनमोभिः । ( हितयोगे च )

हित, सुख और नमस् शब्दों के योग में चतुर्थी विभक्ति

होती है। यथा, हितं पुत्राय, सुखं शिष्याय, नमो गुरवे। क्रिया के योग में विकल्प से होती है। यथा, गुरवे नमस्कृत्य, गुरुं नमस्कृत्य।

## २४। स्वस्तिस्वाहास्वधावषड्भिः। (नमः स्वस्ति स्वाहा, स्वधा अलं वषड्योगाश्च)।

स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा और वषट् शब्दों के योग में चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, स्वस्ति प्रजाभ्यः अग्नये, स्वाहा, पितृभ्यः स्वधा, इन्द्राय वषट्।

## २५। समर्थार्थैश्च।

समर्थार्थक शब्दों के योग में चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, समर्थो मल्लो मल्लाय, अलं मल्लो मल्लाय, शक्तो मल्लो मल्लाय, प्रभुर्मल्लो मल्लाय। समर्थार्थक क्रिया के योग में भी चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, प्रभवति मल्लो मल्लाय, शक्नोति मल्लो मल्लाय।

## २६। मन्यकर्म्मण्यनादरेविभाषा। (ऽप्राणिषु)

अवज्ञा बोध होने से दिवादि गणीय मन् धातु के अवज्ञा-बोधक कर्म्म में विकल्प से चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, स त्वां तृणाय मन्यते, नाहं त्वां कुक्कुराय मन्ये। पक्ष में द्वितीया। शृगालादि (१) कर्म्म में चतुर्थी विभक्ति नहीं होती। यथा, त्वामहं शृगालं मन्ये।

---

(१) शृगाल, काक शुक, नौ, अन्न।

२७। वा गत्यर्थकर्मणि चेष्टायाम्। (गत्यर्थकर्मणि द्वितीया चतुर्थ्यौ चेष्टायामनध्वनि)।

चेष्टाबोध होने से गत्यर्थक धातुओं के कर्म्म में विकल्प से चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, ग्रामाय गच्छति, व्रजाय व्रजति। पक्ष में द्वितीया। चेष्टा नहीं बोध होने से नहीं होता। यथा, मनसा मथुरां गच्छति। अध्ववाचक शब्द कर्म्म होने से नहीं होता। यथा, अध्वानं गच्छति, पन्थानं गच्छति।

(क) तुमर्थाच्च भाव वचनात्। समापिका क्रिया के पूर्ववर्ती तुम प्रत्यय से बनी हुई असमापिका क्रिया के कर्म में चतुर्थी विभक्ति होती है। जैसे फलेभ्यो याति, फलेभ्योहेतु यातीत्यर्थ।

पंचमी (Fifth class)।

२८। अपादाने पंचमी।

अपादान कारक में पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा अश्वात् पतितः, गृहाच्चलितः, जलादुत्थितः।

२९। ल्यब्लोपे कर्म्मण्यधिकरणे च।

ल्यप् प्रत्ययान्त पद के अप्रयोग में कर्म और अधिकरण में पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, प्रासादात् प्रेक्षते, प्रासादमारुह्यइत्यर्थः, आसनादवलोकयति, आसने उपविश्य इत्यर्थः।

३०। कालाध्वनोरवधेः।

काल परिमाण और अध्वपरिमाण बोध होने से अवधि-

(२) अन्यत्र कर्मणि द्वितीया चतुर्थ्यौ चेष्टामनध्वनां।

बोधक शब्द के उत्तर पञ्चमी, विभक्ति होती है । यथा, काल-परिमाण—अग्रहायणात् पञ्चमासाः, माघात् तृतीये मासि, विवाहात् सप्तमे दिने । अध्वपरिमाण-पाटलिपुत्रात् शतं क्रोशाः प्रयागात् त्रिंशत् क्रोशाः कुरुक्षेत्रात् दश योजनानि ।

३१ । निकृष्टादेकोत्कर्षे ।

दो वा अनेक में से एक का उत्कर्ष बोध होने से निकृष्ट के उत्तर पञ्चमी विभक्ति होती है । यथा, धनात् विद्या गरीयसी, चैत्रो मैत्रात् बलीयान्, माथुराः पाटलिपुत्रकेभ्यः आढ्यतराः ।

३२ । मर्य्यादाभिविध्योराङ्योगे । ( पञ्चम्याङ्-परिभिः । )

मर्य्यादा और अभिविधि बोध होने से, 'आ' इस अव्यय शब्द के योग में पञ्चमी विभक्ति होती है । यथा, मर्य्यादा—आ जन्मनः आ शैशवात्, आ समुद्रात्, आ हिमाचलात् । अभिविधि—आ वनात्, दृष्टोदेवः वनं व्याप्य इत्यर्थः । आ सकलात् ब्रह्म, सकलं व्याप्य इत्यर्थः । अप हरेः, परिहरे आ मुक्तेः संसारः ।

३३ । अन्यार्थैः ।

अन्यार्थक शब्दों के योग में पञ्चमी विभक्ति होती है । यथा, मित्रादन्यः कः परित्रातुं समर्थः; घटः पटादितरः, इदमस्माद्भिन्नम् । अन्यार्थक क्रिया के योग में भी पञ्चमी विभक्ति होती है । यथा, स्वर्णं रजताद्भिद्यते ।

३४। दिग्देशकालवाचिभिः।

दिग्वाचक, देशवाचक और काल वाचक शब्दों के योग में पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, दिग्वाचक—पूर्व्वोग्रामात्, उत्तरोगृहात्। देशवाचक-चैत्रोमैत्रात् पूर्व्वदेशे। काल वाचक-चैत्रात् पूर्व्वः फाल्गुनः, भोजनात् प्राक्, शयनात् पूर्व्वम्, उत्थानात् परतः, प्रस्थानादनन्तरम्।

३५। वहिरारात्प्रभृतिभिः।

वहिस्, आरात् और प्रभृति शब्दों के योग में पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, गृहात् वहिः, ग्रामात् वहिः (१), आरात् वनात्, आरात् उद्यानात्, जन्मनः प्रभृति, शैशवात् प्रभृति।

३६। आ आहिभ्याञ्च।

आ और आहि प्रत्ययान्त शब्दों के योग में पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, उद्यानादुत्तरागृहम्, गृहादुत्तराहि सरः हिमालयात् दक्षिणा भारतवर्षम् प्रयागात् दक्षिणाहि विन्ध्यः।

३७ ऋतेयोगे द्वितीया च।

ऋते शब्द के योग में पञ्चमी और द्वितीया विभक्ति होती है यथा, ज्ञानादृते, ज्ञानमृते।

---

क्रमदीश्वर ने वहिः शब्द के योग में पञ्चमी और षष्ठी दोनों ही विभक्तियों का विधान किया है।

३८। पृथग्विनाभ्यां द्वितीयातृतीये च।

पृथक् और बिना शब्दों के योग में पञ्चमी एवं द्वितीया और तृतीया विभक्ति होती है। यथा, चैत्रात् पृथक्, चैत्रं पृथक्; चैत्रेण पृथक् श्रमात् बिना, श्रमं बिना, श्रमेण बिना।

३९। स्तोक कृच्छ्राल्पकतिपयेभ्यस्तृतीया च।

स्तोक, कृच्छ्र, अल्प, कतिपय शब्दों के उत्तर पञ्चमी और तृतीया विभक्ति होती हैं। यथा, स्तोकान्मुक्तः; स्तोकेन मुक्तः, कृच्छ्रान्मुक्तः, कृच्छ्रेण मुक्तः, अल्पान्मुक्तः, अल्पेन मुक्तः; कतिपयान्मुक्तः, कतिपयेन मुक्तः। विशेषण होने से नहीं होती। यथा, स्तोकः पाकः, स्तोकं पचति।

४०। हेतौ च।

हेतु बोध होने से, तद्-बोधक शब्दों के उत्तर पञ्चमी और तृतीया विभक्ति होती है। यथा, धनात् कुलम्, धनेन कुलम्; भयात् कम्पः, भयेन कम्पः; हर्षात् नृत्यति, हर्षेण नृत्यति, दुःखात् रोदिति, दुःखेन रोदिति।

(क) दूरान्तिकार्थेभ्यो द्वितीया च। दूरार्थ और अन्तिकार्थ शब्दों के आगे द्वितीया, तृतीया और पंचमी विभक्ति होती है। जैसे, ग्रामस्य दूरं दूरात दूरेणवा, ऐसे ही अन्तिकम अन्तिकात् अन्तिकेनवा।

षष्ठी (Sixth Class). ।

४१। षष्ठी सम्बन्धे।

सम्बन्ध में षष्ठी विभक्ति होती है। यथा मम पिता, तव पुत्रः, तस्य भ्राता, महिषस्य शृङ्गम्, गोर्दुग्धम्, नद्या जलम्, वृक्षस्य छाया, अग्नेः शिखा, वायोर्वेगः, जलस्य प्रवाहः।

## ४२। कर्त्तृकर्म्मणोः कृति।

कृत् प्रत्यय के प्रयोग में कर्त्ता और कर्म्म में षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, कर्ता में—शिशोः शयनम्, अश्वस्य गतिः, तव पिपासा, मम बुभुक्षा। कर्म्म में-अन्नस्य पाकः, पयसः पानम्, सुखस्य भोगः, धनस्य दाता, वृक्षस्य छेदकः।

## ४३। उभयप्राप्तौ कर्म्मणि।

कर्त्ता और कर्म्म दोनों में षष्ठी की सम्भावना होने से, केवल कर्म्म ही में षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, गवां दोहो गोपेन, पयसः पानं शिशुना, धनस्य दानं नृपेण, जलस्य शोषणं सूर्य्येण, अर्थस्य हरणं चोरेण।

## ४४। क्वचिद्विभाषा कर्त्तरि।

कहीं २ कर्त्ता में विकल्प से षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, घटस्य कृतिः कुम्भकारेण कुम्भकारस्य वा, चन्द्रस्य दिदृक्षा-मया मम वा, शिष्यस्य प्रशंसा गुरुणा गुरोर्वा, शब्दानाम-नुशासनम्, आचार्य्यस्य आचार्येण वा। मया मम वासेव्यो हरिः।

४५। नशत्रादेः। (१)

शतृ, शानच्, क्वसु, कानच्, स्यतृ और स्यमान प्रत्ययों के प्रयोग में षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, शतृ--गृहं गच्छन्, जलं पिबन् (२)। शानच्-अन्नं भुञ्जानः, व्याकरणमधीयानः। क्वसु-ओदनं पेचिवान्, ग्रामं जग्मिवान्। कानच्-गुरुं ववन्दानः, शास्त्रं शुश्रुवाणः। स्यतृ-गृहं गमिष्यन्, वेदं पठिष्यन्। स्यमान- गुरुं सेविष्यमाणः, धनंदास्यमानः।

४६। न तुमुनादेः।

तुमुन्, क्त्वा ल्यप् और णमुल् प्रत्ययों के प्रयोग में, षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा तुमुन्- गृहं गन्तुम्, चन्द्रं द्रष्टुम्। क्त्वा-जलं पीत्वा, फलं गृहीत्वा। ल्यप्—व्याकरणमधीत्य, गृहमागत्य। णमुल्—गुरुं सेवं सेवम्, शास्त्रं श्रावं श्रावम्।

४७। नोदन्तस्य।

उकारान्त कृत् प्रत्यय के प्रयोग में षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, जलं पिपासुः, रिपून् जिष्णुः, शिलां क्षिप्नुः, विपक्षं निराकरिष्णुः, फलं ग्रहयालुः।

४८। नोकशीलतृणभविष्यणिनाम्।

उक्, शीलार्थक तृन् और भविष्यदर्थक णिन् प्रत्ययों के

---

(१) न लोकाव्य निष्ठा खलर्थतृणाम्।

(२) द्विषो विभाषा। द्विषधातु के योग से विकल्प से षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, सुरं द्विषन्, सुरस्य द्विषन्।

प्रयोग में षष्ठी विभक्ति नही होती। यथा, उक्-गृहं गामुकः, जलं वर्षुकः, शत्रुंघातुकः (१) शीलार्थक तृन्-धनं दाता, अन्नं भोक्ता, विपक्षं निराकर्त्ता। भविष्यदर्थक णिन्-धनं दायी, घृ ं भोजी, गृहं गामी, व्रजं गामी।

## ४९। न खलर्थानाम्।

खलर्थ प्रत्यय के प्रयोग में (२) षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, नैतत् सुकरं भवता, नैतद्दुष्करं तेन, सर्व्वमीषत्करं सुधिया, मया सुमर्षणः शत्रुः, त्वया दुःशासनोरिपुः।

## ५०। ननिष्ठायाः।

निष्ठा प्रत्यय (३) के प्रयोग में षष्ठी विभक्ति नहीं होती। यथा, क्त-तेन व्याकरणमधीतम्, मया जलं पीतम्, त्वया चन्द्रोदृष्टः। क्तवतु-स गृहं गतवान्, अहं चन्द्रं दृष्टवान्, त्वं वेदमधीतवान्।

## ५१। क्तस्य वर्त्तमाने।

वर्तमान काल में विहित क्त प्रत्यय के प्रयोग में षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, राज्ञां मतः, राजभिर्मन्यते इत्यर्थः, सतां पूजितः, सद्भिः पूज्यते इत्यर्थ।

---

[१] कामुक शब्द के प्रयोग में षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, धनस्य कामुक। [२] सु, दुर् और इषत् शब्दों के योग में धातु के उत्तर जो अ और अन् होते हैं, उन्हें खलर्थ प्रत्यय कहते हैं।

[३] क्त और क्तवतु प्रत्ययों को निष्ठा प्रत्यय कहते हैं। अनुवादक।

## ५२। अधिकरणवाचिनश्च।

अधिकरण कारक में विहित क्त प्रत्यय के प्रयोग में षष्ठी विभक्ति होती है। यथा इदमेषां शयितम्, एतद्देषामासितम्।

## ५३। विभाषा भावे।

भाववाच्य में विहित क्त प्रत्यय के प्रयोग में विकल्प से षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, मम स्नातम्, मम स्थितम्, मम शयितम्। मम जागरितम्, पक्षे तृतीया।

## ५४। कृत्यानां कर्त्तरि।

कृत्य प्रत्यय के प्रयोग में, कर्त्ता में विकल्प से षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, पुस्तकं तव पाठ्यम्, चन्द्रो मम द्रष्टव्यः, गुरुस्तस्यार्च्चनीयः। पक्षे तृतीया।

## ५५। कर्म्मणि जासिपिषनिप्रहणां हिंसायाम्। (जासिनि प्रहणनाटक्राथपिषां हिंसायाम्)

हिंसा अर्थ बोध होने से, जासि, पिष्, नि और प्र पूर्वक हन् धातु के कर्म्म में षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, चौरस्य उज्जासयति, शत्रोः पिनष्टि। नि और प्र के व्यस्त, समस्त और विपर्य्यस्त (उलटे पुलटे) भाव रहने से भी होती है। यथा, निहन्ति प्रहन्ति निप्रहन्ति प्रणिहन्ति वा चौरस्य। चारस्योन्नाटन क्राथनं वृषलस्य पेषणम्।

## ५६। वा स्मृत्यर्थदयेशां कर्म्मणि।

स्मरणार्थक दय् और ईश् धातुओं के कर्म्म में विकल्प से षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, पुत्रो मातुः स्मरति, दाता दरिद्रस्य दयते, पिता पुत्रस्य इष्टे। पक्षे द्वितीया।

५७। तृप्त्यर्थानां विभाषा करणे।

तृप्त्यत्यर्थक धातु के करण कारक में विकल्प से षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, नाग्निस्तृप्यति काष्ठानाम्, अपां हि तृप्ताय न वारिधारास्वादुः, सुगन्धिः स्वदते तुषारा। पक्षे तृतीया।

५८। अस्तादस्यात्यत सुभिः।

अस्तात्, असि, आति और अतसु प्रत्ययों के योग में षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, अस्तात्—पुरस्तादुद्यानस्य, उपरिष्टात् मञ्चस्य। असि—पुरो नगरस्य, अधो वृक्षस्य। आति—उत्तरात् समुद्रस्य, दक्षिणात् हिमालयस्य। अतसु—दक्षिणतो ग्रामस्य, उत्तरतो गृहस्य।

५९। कृत्वसुसुचोः कालाधिकरणे।

कृत्वसु और सुच् प्रत्ययों के प्रयोग में कालवाचक शब्द के अधिकरण में षष्ठी विभक्ति (१) होती है। यथा कृत्वसु—पञ्चकृत्वो दिवसस्याधीते, सप्तकृत्वो दिवस्यागच्छति, सुच्—द्विर्दिवसस्य भुङ्क्ते, त्रिर्दिवसस्य स्वपिति, द्विरह्नोभोजनम्।

६०। एनपा द्वितीया च।

(१) वोपदेव और क्रमदीश्वर के मत से विकल्प करके होती है।

एनप् प्रत्ययान्त शब्दों के योग में षष्ठी और द्वितीया विभक्ति होती हैं। यथा, दक्षिणेन वृक्षवाटिकायाः सरः, दक्षिणेन वृक्षवाटिकां सरः।

६१। तुल्यार्थैस्तृतीया च।

तुल्यार्थक शब्दों के योग में षष्ठी और तृतीयाविभक्ति होती है। यथा, मम तुल्यः, मया तुल्यः, तव समः, त्वया समः, तस्य सदृशः, तेन सदृशः। तुला और उपमा शब्दों के योग में नहीं होती। तुला उपमा वा कृष्णस्य नास्ति।

६२। आशिषि कुशलादिभिश्चतुर्थी च।

आशीर्वाद बोध होने से कुशल आदि (१) शब्दों के योग में षष्ठी और चतुर्थी विभक्ति होती हैं। यथा, कुशलं देवदत्तस्य भूयात्, कुशलं देवदत्ताय भूयात्, निरामयं देवदत्तस्य भूयात, निरामयं देवदत्ताय भूयात्; सुखं देवदत्तस्य भूयात्, सुखं देवदत्ताय भूयात्। आयुष्यंचिरञ्जीवितं कृष्णाय कृष्णस्य वा भूयात्। आशीर्वाद बोध न होने से—देवदत्तस्यायुष्यमस्ति।

६३। दूरान्तिकार्थैः पंचमी च।

दूरार्थ और अन्तिकार्थ शब्दों के योग में षष्ठी और पञ्चमी विभक्ति होती हैं। यथा, दूरं ग्रामस्य, दूरं ग्रामात्, अन्तिकं नगरस्य, अन्तिकं नगरात्।

६४। निमित्ताद्धेतुप्रयोगे।

हेतु शब्द के प्रयोग में निमित्तबोधक शब्द के उत्तर षष्ठी

(१) कुशल, निरामय, हित, सुख, अर्थ, आयुष्य और एतदर्थक शब्द।

विभक्ति होती है। (२) यथा, अन्नस्य हेतोवर्सति, अल्पस्य हेतो र्वहु हातुमिच्छन्।

६५। सर्व्वनाम्नस्तृतीया च।

हेतु शब्द के प्रयोग होने से निमित्तबोधक सर्वनाम शब्द के उत्तर षष्ठी और तृतीया विभक्ति होती है (३) यथा, कस्य हेतोः स आगतः, केन हेतुना स आगतः।

सप्तमी (Seventh Class)।

६६। सप्तम्यधिकरणे।

अधिकरण कारक में सप्तमी विभक्ति होती है। यथा, गृहे तिष्ठति, शय्यायां शेते, नद्यां स्नाति।

६७। यस्य च भावेन भावलक्षणम्।

जिस क्रिया के काल से दूसरी क्रिया का काल निरूपित होता है, उसके उत्तर सप्तमी विभक्ति होती है। यथा, रवावस्तं गते गतः, रवेरस्तगमनसमकालं गत इत्यर्थः। विधावुदिते समागतः, विधूदयसमकालं समागत इत्यर्थः। रजन्यां

---

(२) वोपदेव और भट्टोजी दीक्षित ने यहां तृतीयादि पांच विभक्तियों का विधान किया है।

(३) वोपदेव, क्रमदीश्वर और भट्टोजी दीक्षित ने प्रथम प्रभृति सात विभक्तियों का विधान किया है।

प्रभातायां प्रस्थितः, रजनीप्रभातसमकालं प्रस्थित इत्यर्थः । गोषुदुह्यमानासुगतः, गोदोहसमकालं गत इत्यर्थः ।

६८ । साधुनिपुणाभ्यामर्चायाम् ।

प्रशंसाबोध होने से, साधु और निपुण शब्दों के योग में सप्तमी विभक्ति होती है । यथा व्याकरणे साधुः, साहित्ये निपुणः (१) । प्रशंसा नहीं बोध होने से —निपुणो राज्ञो भृत्यः । परि, प्रति, और अनु शब्दों के योग में सप्तमी विभक्ति नहीं होती । साधुर्निपुणोवा मातरं प्रति पर्यनुवा ।

६९ । क्तस्य सहेनिना कर्म्मणि ।

इनि सहित क्त प्रत्यय के प्रयोग में कर्म्म में सप्तमी विभक्ति होती है । यथा, अधीतमनेन अधीती व्याकरणे, अवकीर्णमनेन अवकीर्णी व्रते ।

७० । अध्वनो व्यवधौ प्रथमा च ।

व्यवधान बोध होने से, अध्ववाचक शब्द के उत्तर सप्तमी और प्रथमा विभक्ति होती है । यथा, ग्रामो वनात् पञ्चसु क्रोशेषु पञ्चक्रोशा वा, पञ्चक्रोशव्यवधाने विद्यते इत्यर्थः ; प्रयागः पाटलिपुत्रात् दशसु योजनेषु दश योजनानि वा, दशयोजन व्यवधाने विद्यते इत्यर्थः ।

७ । प्रसितोत्सुकाभ्यां तृतीया च ।

प्रसित और उत्सुक शब्दों के योग में सप्तमी और तृतीया

(१) बोपदेव के मत से षष्ठी सप्तमी दोनों विभक्तियां होती हैं।

विभक्ति होती है। यथा, धनेषु प्रसितः, धनैः प्रसितः; विद्यायामुत्सुकः, विद्ययोत्सुकः। प्रसित उत्सुको वा हरिणा हरौ वा।

७२। क्रियामध्येऽध्वकालाभ्यां पञ्चमीच।*

दो क्रियाओं के मध्यवर्ती अध्ववाचक और कालवाचक शब्दों के उत्तर सप्तमी और पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, अध्ववाचक—अयमिह स्थित्वा क्रोशे क्रोशाद्वा लक्ष्यं विध्येत्; कालवाचक—अयमद्य भुक्त्वाद्व्यहे द्व्यहाद्वा भोक्ता।

७३। दूरान्तिकार्थेभ्यो द्वितीयातृतीयापंचम्यश्च।

दूरार्थ और अन्तिकार्थ शब्दों के उत्तर सप्तमी, द्वितीया, तृतीया और पञ्चमी विभक्ति होती है। यथा, दूरे ग्रामस्य, दूरं ग्रामस्य, दूरेण ग्रामस्य, दूरात् ग्रामस्य; अन्तिके गृहस्य, अन्तिकं गृहस्य, अन्तिकेन गृहस्य, अन्तिकात् गृहस्य। विशेषण होने से नहीं होता। यथा, दूरोग्रामः दूरः पन्थाः।

७४। षष्ठी चानादरे।

क्रिया द्वारा अवज्ञा (अनादर) बोध होने से, अवज्ञेय (जिस का अनादर हो) के उत्तर सप्तमी, षष्ठी विभक्ति होती है। यथा, रुदति शिशौ जगाम, रुदतः शिशोर्जगाम; रुदन्तं शिशुमनामनादृत्येत्यर्थः।

७५। साक्षिप्रभृतिभिश्च।

---

* शक्तिद्वय मध्येयौकालाध्वौसौ ताभ्यामेषेतेस्तः।

साक्षिन्, प्रतिभू, कुशल, स्वामिन्, ईश्वर, अधिपति, प्रसूत, आयुक्त और दायाद, इन शब्दों के योग में सप्तमी और षष्ठी विभक्ति होतीहै। यथा, विवादे साक्षी, विवादस्य साक्षी; व्यवहारे प्रतिभूः, व्यवहारस्य प्रतिभूः; मीमांसाया कुशलः, मीमांसायाः कुशलः; स्त्रियां प्रसूतः, स्त्रियाः प्रसूतः।

## ७६। यतश्च निर्द्धारणम्।

जाति, गुण, क्रिया अथवा संज्ञा द्वारा जातिसमूह में से एक को पृथक् करने को निर्द्धारण कहते हैं। जिसके द्वारा निर्द्धारण किया जाता है उसके उत्तर सप्तमी और षष्ठी विभक्ति होती हैं। यथा, जाति द्वारा—मनुष्येषु क्षत्रियः शूरः, मनुष्याणां क्षत्रियः शूरः; गुण द्वारा—गोषु कृष्णा बहुक्षीरा, गवां कृष्णा बहुक्षीरा; क्रिया द्वारा—अध्वगेषु धावन्तः शीघ्रगामिनः, अध्वगानां धावन्तः शीघ्रगामिनः; संज्ञाद्वारा—छात्रेषु मैत्रः प्रवीणः, छात्राणां मैत्र प्रवीणः।

## ७७। निमित्तात् कर्म्मसमवाये (१) विभाषा।

कर्म्म के साथ सम्बन्ध रहने से निमित्त-बोधक शब्दों के उत्तर विकल्प से सप्तमी विभक्ति होती है। यथा, चर्म्मणि द्वीपिनं हन्ति, दन्तयोर्हन्ति कुञ्जरम्, केशेषु चमरीं हन्ति,

---

(१) निमित्तं फलं। योगः-संयोग समवायात्मकः। (घटादीनाम कपालादौ द्रव्येषु गुण कर्म्मणोः। तेषु जातेश्च सम्बन्धः समवायः प्रकीर्त्तितः)

सीम्नि पुष्पलको हृतः । पक्षे चतुर्थी । यथा मुक्ताफलाय करिणं हरिणं पलाय इत्यादि (१४)।

## कारक । (Case)

### ७८ । क्रियान्वयि कारकम् ।

क्रिया के साथ जिसका अन्वय होता है, उसे कारक कहते हैं।

### ७९ । षट् कारकाणि ।

कर्त्ता, कर्म्म, करण, सम्प्रदान, अपादान, अधिकरण, येही छः कारक हैं।

## (Ablative) अपादान ।

### ८० । यतो विश्लेषोऽपादानम् ।

जिससे विश्लेष ( जुदाई ) होता है उसको अपादान कारक कहते हैं। यथा, अश्वात् पतितः, हस्ताद्भ्रष्टः, जलादुत्थितः, गृहात् प्रस्थितः, विदेशात् प्रत्यागतः।

### ८१ । भीत्रार्थानां भयहेतुः ।

भयार्थक और त्राणार्थक धातुओं के प्रयोग में भय हेतु में चतुर्थी विभक्ति होती है। यथा, भयार्थक—व्याघ्राद्बिभेति महिषात् त्रस्यति ; त्राणार्थक-आतपात् त्रायते, भल्लूकाद्रक्षति।

---

(१४) वैयाकरणलोग केवल सप्तमी विधान करके मुक्ताफलाय करिणं हरिणं पलाय इत्यादि को अप्रयोग कहते हैं। अर्थात् सप्तमी के स्थान पर चतुर्थी लिखना युक्तियुक्त नहीं है।

८२। हेतुरुत्पत्तेः।

उत्पत्ति का कारण अपादान होता है। यथा, वीजादङ्कुरो जायते, पितुः पुत्रो जायते, दुग्धात् घृतमुत्पद्यते, धर्म्मात् सुखं भवति, अधर्म्मात् दुःखमुद्भवति।

८३। आविर्भवनभूर्भुवः। (भुवः प्रभवः)।

भू धातु के प्रयोग में, आविर्भाव की भूमि अर्थात् प्रकाश-स्थान अपादान होता है। यथा, हिमवतो गङ्गा प्रभवति, वल्मीकाग्रात प्रभवति धनुःखण्डमाखण्डलस्य; आविर्भवतीत्यर्थः।

८४। विरामार्थानां यतो विरतिः।

जिससे विरति होती है विरामार्थक धातु के प्रयोग में यह अपादान होता है। यथा, अध्ययनाद्विरमति, कलहान्निवर्त्तते।

८५। पराजेरसह्यम् (पराजेरसोढुः)।

परापूर्वक जि धातु के प्रयोग में असह्य विषय अपादान होता है। यथा, अध्ययनात् पराजयते, पापात् पराजयते; अध्ययनं पापञ्च सोढुमसमर्थ इत्यर्थः।

८६। यस्यादर्शनमिच्छति।

जिस के अदर्शन की अर्थात् वह न देख सके ऐसी इच्छा करे तो वह अपादान होता है*। यथा, गुरोरन्तर्धत्ते, पितुर्नि-

* जिससे छिपने की इच्छा करे उसमें पंचमी विभक्ति होती है। अनुवादक।

लीयते, दस्योर्लुक्कायते; गुरूः पिता दस्युर्वा न मां पश्येदिति लज्जया भयेन वा तद्दर्शनपथादपसरतीत्यर्थः। ऐसा अर्थ न होने से चौरान्न दिदृक्षते।

## ८७। यतो जुगुप्सा तदर्थानाम्।

जिससे जुगुप्सा हो, वह जुगुप्सर्थक धातु के प्रयोग में अपादान होता है। यथा, पापाज्जुगुप्सते, नरकात् वीभत्सते।

## ८८। त्रपार्थानां यतस्त्रपा।

जिसके निकट लज्जित हो वह लज्जार्थक धातु के प्रयोग में अपादान होता है। यथा, गुरोर्लज्जते, पितुस्त्रपते, मातुर्जिहेति। श्वशुराज्जिहेति, श्वसुरं वीदयेत्यर्थः।

## ८९। अधीत्यर्थानामध्यापयिता।

अध्ययनार्थक धातु के प्रयोग में अध्यापयिता अर्थात् पढ़ानेवाला अपादान होता है। यथा, उपाध्यायादधीते, गुरोः पठति।

## ९०। वाराणार्थानामीप्सितः।

वारणार्थक धातु के प्रयोग में निवार्यमाण (जिसका निवारण किया जाय) का ईप्सित अपादान होता है। यथा, अन्नेभ्यः काकं वारयति, यवेभ्यश्छागं निषेधति, व्यसनात् पुत्रं निवारयति।

## ९१। श्रुत्यर्थानां श्रावयिता।

श्रवणार्थक धातु के प्रयोग में श्रावयिता (सुनानेवाला)

अपादान होता है । यथा, गुरोः शास्त्रंशृणोति, नटाग्दीति माकर्णयति, कस्मात् श्रुतं भवता, मया श्रुतमिदं तातात् ।

९२ । ग्रहणप्राप्त्यर्थानां तत्स्थानम् ।

ग्रहणार्थक और प्राप्त्यर्थक धातुओं के प्रयोग में ग्रहणस्थान और प्राप्तिस्थान अपादान होते हैं । यथा, ग्रहणार्थक-आचार्य्या दुपदेशं गृह्णाति, प्रजाभ्यः करमादत्ते । प्राप्त्यर्थक-उपाध्याया-द्विद्यां प्राप्नोति, गुरोर्ज्ञानं लभते ।

९३ । प्रमादार्थानां यतः प्रमादः ।

जिसे विषय में प्रमाद हो वह प्रमादार्थक धातु के प्रयोग में अपादान होता है । यथा, धर्म्मात् प्रमाद्यति, अध्यय-नादनवधानम् ।

सम्प्रदान (Dative) ।

९४ । यस्मै दानं सम्प्रदानम् ।

जिसको कोई वस्तु दी जाय उसको सम्प्रदान कारक कहते हैं । यथा, दरिद्राय धनं ददाति, भिक्षवे भिक्षां ददाति, सर्व्वस्वं गुरवे दद्यात् ।

९५ । रुच्यर्थानां प्रीयमाणः ।

रुच्यर्थक धातु के प्रयोग में प्रियमाण ( जिसको चाहते हैं ) सम्प्रदान होता है । यथा, मोदकः शिशवे रोचते, हरये रोचतेभक्तिः । इदं मह्यं स्वदते ।

९६ । स्पृहेरीप्सितः ।

स्पृहि धातु के प्रयोग में कर्त्ता का ईप्सित सम्प्रदान होता है। यथा, धनाय स्पृहयति पुष्पेभ्यः स्पृहयति।

९७ धारेरुत्तमर्णः।

धारि धातु के प्रयोग में उत्तमर्ण (देनेवाला) सम्प्रदान होता है। यथा, स तुभ्यं शतं धारयति, त्वं मह्यं सहस्रं धारयसि।

९८ क्रियया यमभिप्रैति।

क्रिया के द्वारा जिसको अभिप्रेत करे, अर्थात् जिसकी प्रीति होने के लिये क्रिया करे वह सम्प्रदान होता है। यथा, शिशवे क्रीड़नकमानयति, गुरवे दक्षिणामाहरति, पुत्राय चन्द्रं दर्शयति।

तत्तद्भूमिपतिः पत्न्यै दर्शयन् प्रियदर्शनः।
अपि लङ्घितमध्वानं बुबुधे न बुधोपमः॥ रघुवंशम्।

९९ क्रोधद्रोहेर्ष्यासूयार्थानां तदुद्देश्यः

क्रोधार्थक द्रोहार्थक, ईर्ष्यार्थक असूयार्थक धातुओं के प्रयोग में, क्रोधादि का उद्देश्य सम्प्रदान होता है। यथा, भृत्याय क्रुध्यति, शत्रवे द्रुह्यति प्रतिवेशिने ईर्ष्यति, प्रतिद्वन्द्विने असूयति।

१०० प्रत्याङ्भ्यां श्रुवः प्रवर्त्तकः,

प्रति पूर्व्वक और आङ्पूर्व्वक श्रुधातु के प्रयोग में प्रवर्त्तक सम्प्रदान होता हैं। यथा दरिद्राय धनं प्रतिशृणोति, आशृणोति वा, दरिद्रेण, 'मह्यं धनं देहीति' प्रवर्त्तितः प्रतिजानीते इत्यर्थः।

विप्रायगां प्रतिशृणोति आशृणोतिवा, विप्रेण 'मह्यंदेहीति' प्रवर्तितः प्रतिजानीत इत्यर्थः।

करण (Instrumental case.) |

१०१ । साधकतमं करणम् ।

क्रिया के साधन के लिए जो सब से प्रधान उपाय हो उसको करण कारक कहते हैं। यथा, चक्षुषा पश्यति, कर्णेन शृणोति, हस्तेन गृह्णाति, दात्रेण लुनाति, यष्ट्या प्रहरति, शरेण विध्यति, अश्वेन सञ्चरते, वस्त्रेण आच्छादयति।

(Locative case) अधिकरण।

१०२ । आधारोऽधिकरणम् ।

कर्त्ता और कर्म्म का जो आधार हो उसे अधिकरण कारक कहते हैं। आधार तीन प्रकार के हैं—ऐकदेशिक वा औपश्लेषिक, वैषयिक और अभिव्यापक। यथा, ऐकदेशिक— वने वसति, वनैकदेशे इत्यर्थः; नद्यां स्नाति, नद्या एकदेशे इत्यर्थः; गृहे स्वपिति, गृहैकदेशे इत्यर्थः, शय्यायां शिशुं शाययति, शय्यैकदेशे इत्यर्थः। वैषयिक–जले इच्छा, जल विषये इत्यर्थः; विद्यायामनुरागः, विद्याविषये इत्यर्थः। अभिव्यापक—दुग्धे माधुर्य्यमस्ति, दुग्धस्य सर्व्वानवयवान् व्याप्य इत्यर्थः; तिलेषु तैलमस्ति, तिलस्य सर्व्वानवयवान् व्याप्येत्यर्थः; वह्नौ दाहिका शक्तिरस्ति, वह्नेः सर्व्वानवयवान् व्याप्येत्यर्थः।

## कर्म्म (Accusative Case)

१०२। क्रियया क्रान्तं कर्म्म।

कर्त्ता की क्रिया के द्वारा जो अक्रान्त अर्थात् गृहीत हो उसे कर्म्मकारक कहते हैं। यथा, गृहं प्रविशति, चन्द्रं पश्यति, ग्रामं गच्छति, अन्नं भुङ्क्ते, जलं पिबति, पुष्पं चिनोति, वस्त्र ददाति, वेदमधीते, वृक्षम् आरोहति; शाखां छिनत्ति, काष्ठ भिनत्ति।

१०३। अधिशीस्थासामधिकरणम्। (अधिशीङ्-स्थासां कर्म्म)

अधि पूर्वक शी, स्था और आस् धातुओं के अधिकरण कारक को कर्म्म संज्ञा होती है। यथा, शय्यामधिशेते, गृह-मधितिष्ठति, ग्राममध्यास्ते।

१०५। उपान्वध्याङ्वसः।

उप, अनु, अधि, आङ् पूर्व्वक वस् धातु के अधिकरण कारक को कर्म्म संज्ञा होती है। यथा, ग्राममुपवसति (१५) गृहमनुवसति, नगरमधिवसति, गुरोरालयमावसति।

१०६। अभिनिविशो विभाषा। (अभिनिविशश्च)

[ १५ ] उपवास अर्थ में नहीं होता है। यथा, उपवसति वने।

अभि और नि पूर्व्वक विश् धातु के अधिकरण कारक को विकल्प से कर्म्म संज्ञा होती है। यथा, धर्म्ममभिनिविशते धर्म्मेऽभिनिविशते ।

१०७ । क्रुध द्रुहोरुपसृष्टयोः सम्प्रदानम् । (क्रुध द्रुहोरुसृष्टयोः कर्म्म) ।

उपसर्ग-पूर्व्वक क्रुध और द्रुह् धातुओंके सम्प्रदानकारक-को कर्म्म संज्ञा होती है। यथा, भृत्यमभिक्रुध्यति, शत्रुमभि-द्रुह्यति ।

१०८ । विभाषा दिवः करणम् । (दिवः कर्म्म च)

दिव् धातु के करण कारक को विकल्प से कर्म्म संज्ञा होती है। यथा, अक्षान् दीव्यति अक्षैर्दीव्यति ।

१०९ । द्वे कर्म्मणी दुहादेः ।

दुह्, याच् (१६), चि, प्रच्छ्, नी और मन्थ् आदि कई एक धातुओं के दो कर्म्म होते हैं। एक का नाम 'प्रधान' और दूसरे का नाम 'अप्रधान' जिसका अन्वय क्रियाके साथ प्रधान होता है उसे 'प्रधान कर्म्म' और जिसका अन्वय अप्रधान होता है उसे 'अप्रधान कर्म्म' कहते हैं। यथा, गोपो गां दुग्धं दोग्धि, दरिद्रो राजानं धनं याचते, मालाकारो वृक्षं पुष्पं चिनोति, शिष्यो गुरुं धर्म्मं पृच्छति, पिता पुत्रं गृहं नयति, देवाः जलधि-ममृतं ममन्थुः । इन वाक्यों में दुग्ध, धन, पुष्प, धर्म्म और पुत्र

[ १६ ] याचनार्थ, अर्थ, नाथ, भिक्ष आदि ।

आदि प्रधान कर्म्म हैं। और गो, राजा, वृक्ष, गुरु, गृह और जलधि अप्रधान कर्म्म हैं। इसी अप्रधान कर्म्म को अकथित और अविवक्षित कर्म्म कहते हैं। अर्थात् दोनों कर्म्मों में से जिसमें दूसरे कारकोंकी सम्भावना हो और कर्त्ताकी अनिच्छा से वे सब कारक न होकर कर्म्म कारक हो तो उसी को अकथित, अविवक्षित और अप्रधान कर्म्म कहते हैं। ऊपर के उदाहरणों में गो आदि को कर्म्म संज्ञा हुई है। किन्तु विवक्षा रहने से, गोर्दुग्धं दोग्धि, राज्ञो धनं याचते, वृक्षात् पुष्पं चिनोति, गुरोर्धर्म्मं पृच्छति, पुत्रं गृहे नयति, जलधेरमृतं ममन्थुः; इसी प्रकार यथा सम्भव अपादानादि कारक भी हो सकते हैं।

## ११० । कर्म्मणि वाच्ये प्रथमा ।

कर्म्मवाच्य प्रयोग में, कर्म्म कारक में प्रथमा विभक्ति होती है। यथा ग्रामो गम्यते, चन्द्रो दृश्यते, वृक्ष आरुह्यते, शत्रुरभिद्रुह्यते।

## १११ । न्यादेः प्रधाने ।

कर्म्मवाच्य प्रयोग में नी आदि (१७) धातुओं के प्रधान कर्म्म में प्रथमा विभक्ति होती है। यथा, गौर्ग्रामं नीयते, ह्रियते, कृष्यते, उह्यते वा।

---

(१७) नी, हृ, कृष्, वह्। प्रायः चारो धातु ही एकार्थ बोधक है।

११२। दुहादेरप्रधाने।

कर्म्मवाच्य प्रयोग में दुह् आदि (१८) धातुओं के प्रधान कर्म्म में प्रथमा विभक्ति होती है। यथा. गौर्दुग्धं दुह्यते, राजा धनं याच्यते, चौरः शतं दण्ड्यते, गुरुर्धर्म्मं पृच्छ्यते, वृक्षः पुष्पं चीयते, शिष्यो धर्म्ममनुशिष्यते, जलधिरमृतं ममन्थे।

कर्त्ता (Nominative case)

११३। क्रियासम्पादकः कर्त्ता।

जिस के प्रयत्न से क्रिया सम्पन्न होती है, उसे कर्तृकारक कहते हैं। यथा, शिशुः क्रीड़ति, गौः शब्दायते, मेघो गर्ज्जति, गोपो दुग्धं दोग्धि, मालाकारः पुष्पं चिनोति, वानरो वृक्षमारोहति, राजा प्रजाः पालयति।

११४। प्रयोजकश्च।

प्रयोजक अर्थात् जो दूसरे को क्रिया में लगाता है उसको भी कर्तृकारकार कहते हैं।

११५। तृतीया प्रयोज्ये।

क्रिया की अणिजन्त अवस्थाके (अर्थात् भ्वादि प्रभृति नवगणी में) कर्त्ता को णिजन्त अवस्था में प्रयोज्य कहते हैं। प्रयोज्य कर्त्ता में तृतीया विभक्ति होती है। यथा देवदत्त

---

(१८) दुह्, याच्, पच्, दण्ड्, रुध् प्रछ् चि, ब्रू, (कथनार्थक कथ्, वच, वद्, भाष् आदि) शास्, जि, मन्थ्, मुष्।

ओदनं पचति, यज्ञदत्तो देवदत्तेन ओदनं पाचयति । यहां 'देवदत्ते' पाक क्रिया की अणिजन्त अवस्था में कर्त्ता था, णिजन्तअवस्था में उस की प्रयोज्य संज्ञा हुई और उस में तृतीया विभक्ति हुई । और 'यज्ञदत्त' देवदत्त को पाकक्रिया में लगाता है, इसलिए वह प्रयोजक हुआ । इससे उस की कर्तृ-संज्ञा हुई और उस में प्रथमा विभक्ति हुई ।

११६ । गत्यर्थानां कर्म्मसंज्ञा प्रयोजस्य ।

गमनार्थक धातुओं के प्रयोग में प्रयोज्य कर्त्ता को कर्म्म संज्ञा होती है। यथा, देवदत्तो गृहं गच्छति, यज्ञदत्तो देवदत्तं गृहं गमयति ।

११७ । ज्ञानाशनार्थानाञ्च ।

ज्ञानार्थक और अशनार्थक (१) धातुओं के प्रयोग में प्रयोज्य कर्त्ता को कर्म्म संज्ञा होती है। यथा ज्ञानार्थक— शिष्यो धर्म्म बुध्यते, गुरुः शिष्यं धर्म्मं बोधयति; भोजनार्थक- पुत्रोऽन्नमश्नाति, माता पुत्रमन्नम् आशयति ।

११८ । शब्दकर्म्मकाणामकर्म्मकाणाञ्च ।

शब्द (२) कर्म्मक (२) और अकर्म्मक धातुओं के प्रयोग

---

(१) अद्, खाद् और भज् धातुओं को छोड़कर ।

(२) शब्दात्मक विषय, पद, वाक्य, ग्रन्थ, उपदेश, तिरस्कार प्रशंसा आदि ।

(३) ह्वे, क्रन्द, शब्दाय, जल्प, भाष्, लप्, श्रु, विज्ञा और उपलभ धातुओं के अतिरिक्त ।

में प्रयोज्य कर्त्ता को कर्म्म संज्ञा होती है। यथा, शब्द कर्म्मक—शिष्यो वेदमधीते, गुरुः शिष्यं वेदमध्यापयति। अकर्म्मक शिशुः शेते, माता शिशुं शाययति।

## ११६। विभाषा हृञ्कृञोः।*

हृञ् और कृञ् धातुओं के प्रयोग में प्रयोज्य कर्त्ता को विकल्प से कर्म्म संज्ञा होती है। यथा, भृत्यो भारं हरति, प्रभुर्भृत्यं भृत्येन वा भारं हारयति। कुम्भकारो घटं करोति, यज्ञदत्तः कुम्भकारं कुम्भकारेण वा घटं कारयति।

## १२०। कर्म्मभावयोस्तृतीया।

कर्म्मवाच्य और भाववाच्य प्रयोग में, कर्त्ता में तृतीया विभक्ति होती है। यथा, कर्म्मवाच्य—गोपेन दुग्धं दुह्यते, मालाकारेण पुष्पं चीयते, राज्ञा धनं दीयते; भाववाच्य-शिशुना रुद्यते, यूना हस्यते, वृद्धेन सुप्यते।

## १२१। कर्म्मसंज्ञायां प्रयोज्यकर्म्मणोः प्रथमा द्वितीये कर्म्मणि।

जहाँ प्रयोज कर्त्ता को कर्म्म संज्ञा होती है, वहाँ कर्म्म-वाच्यप्रयोग में प्रयोज्य कर्त्ता में प्रथमा विभक्ति और कर्म्म में द्वितीया विभक्ति होती है। यथा, शिष्येण वेदोऽधीयते, गुरुणा शिष्यो वेद मध्याप्यते। यहाँ प्रयोज्य कर्त्त 'शिष्य' में प्रथमा विभक्ति और कर्म्म 'वेद' में द्वितीया विभक्ति हुई। तद्भिन्न

* हृक्रोरन्यतरस्याम्।

स्थानों में, देवदत्तेन ओदनं पच्यते, यज्ञदत्तेन देवदत्तेन ओदनं पच्यते।

—:०:—

## १२२। निवृत्तौ च प्रवृत्तिवत् क्रियायाः।

क्रिया की प्रवृत्ति के स्थान में उन उन कारकों का विधान हुआ है; किन्तु उसी प्रकार क्रिया की निवृत्ति के स्थान में भी, जहां कुछ विशेषता नहीं है उन उन कारकों का विधान होता है। यथा, अश्वात् पतितः, अश्वान्न पतितः; अध्ययनाद्विरमति, अध्ययनान्न विरमति; भिक्षवे भिक्षां ददाति, भिक्षवे भिक्षां न ददाति; मह्यमिदं स्वदते, मह्यमिदं न स्वदते; हस्तेन गृह्णाति, हस्तेन न गृह्णाति; वस्त्रेणाच्छादयति, वस्त्रेण नाच्छादयति; गृहे तिष्ठति, गृहे न तिष्ठति; शय्यायां शेते, शय्यायां न शेते; जलं पिवति, जलं न पिवति; चन्द्रं पश्यति, चन्द्रं न पश्यति; मेघो वर्षति, मेघो न वर्षति; नदी वहति, नदी न वहति।

## १२३। विवक्षावशात् कारकाणि।

जहां जो कारक विहित हुआ है वहाँ विवक्षा से अर्थात् वक्ता की इच्छा से उसका दूसरा भाव लक्षित होता है। यथा, गृहं गच्छति, गृहे गच्छति; गृहं प्रविशति; गृहे प्रविशति; पुष्पेभ्यः स्पृहयति, पुष्पाणि स्पृहयति; पुष्पेभ्यः स्पृहा, पुष्पेषु स्पृहा; अरये कुप्यति, अरौ कुप्यति; गो दुग्धं दोग्धि, गोभ्यो दुग्धं दोग्धि; नृपं धनं याचते, नृपाद्धनं याचते; वृक्षं पुष्पं चिनोति, वृक्षात् पुष्पं चिनोति; पुत्रं गृहं नयति, पुत्रं गृहे नयति,

जलधिममृतं ममन्थुः, जलधेरमृतंममन्थुः; शिष्याय विद्यां वितरति, शिष्ये विद्यां वितरति; हिमवतो गङ्गा प्रभवति, हिमवति गङ्गा प्रभवति ।

---

# तद्धित ।

Seceondary Affixes.

## १ । तद्धितः ।

इस प्रकरण में जो सब प्रत्यय विहित होते हैं, उनका नाम तद्धित है ।

## २ । णिति वृद्धिराद्यस्य ।

मूर्द्धन्य ण् जिसका इत् हो ऐसा तद्धित प्रत्यय परे रहने से, प्रातिपदिक के आद्य स्वर की वृद्धि होती है ।

## ३ । सुभगादेरुभयोः ।

सुभगा, दुर्भगा, अधिदेव, अधिभूत, परलोक, सर्वलोक, अकुशल और परस्त्री आदि प्रातिपदिकों के अन्तर्गत उभय पद के आद्य स्वर की वृद्धि होती है ।

## ४ । सुपंचालादेर्द्वितीयस्य ।

सुपञ्चाल, अर्द्धपञ्चाल, अग्निदेवता, पितृदेवता, द्विवर्ष, त्रिवर्ष, चतुर्वर्ष और पञ्चवर्ष आदि प्रातिपदिकों के अन्तर्गत द्वितीय पद के आद्य स्वर की वृद्धि होती है ।

५। न णित्कार्य्यं सर्व्वत्र।

मूर्द्धन्य ण् इत् होने से आद्यस्वर की वृद्धिरूप जो कार्य्य हुआ है, वह सर्व्वत्र नहीं होता।

६। लोपोऽवर्णेवर्णयोर्यस्वरयोः।

तद्धित प्रत्यय का य और स्वरवर्ण परे रहने से प्रातिपदिक के अन्तस्थित अ और इ का लोप होता है।

७। गुण उवर्णस्य।

तद्धित प्रत्यय का य और स्वरवर्ण परे रहने से, प्रातिपदिक के अन्तस्थित उ को गुण होता है।

८। ऋदोदौदद्भ्योयः स्वरत्।

ऋकार, ओकार और औकार के परस्थित तद्धित प्रत्यय का य स्वर का काम करता है।

९। टेर्लोपो डिति।

जिसका डकार इत् हो ऐसा पद्धित प्रत्यय परे रहने से प्रातिपदिक के टि (१) का लोप होता है।

१०। तेर्विंशतेः।

विंशति शब्द के ति का लोप होता है।

११। इयुयौ अवयोराद्यचः पदान्ते णिति।

(१) अन्त्य स्वर और तदवधि (इसके आगे का हल्) वर्ण को टि कहते हैं।

जिसका णकार इत् हो ऐसा तद्धित प्रत्यय होने से पद के अन्तस्थित आद्यस्वर के स्थान में उत्पन्न य के स्थान में इय और व के स्थान में उव होता है।

१२। द्वारादीनाञ्च।

द्वार आदि (१) प्रातिपदिक के आद्य य और व के स्थान में क्रम से इय और उव होता है।

१३। न स्वागतादीनाम्।

स्वागत आदि (२) प्रातिपदिक के आद्य य और व के स्थान में इय और उव नहीं होता।

१४। वा श्वापदन्यङ्क्वोः।

श्वापद और न्यङ्क इन दोनों प्रातिपदिकों के विकल्प से होता है।

१५। अव्ययाश्रितः।

जिन सब तद्धित प्रत्ययों का च् इत् होता है, वे जिन शब्दों के अन्त में हों सो सब अव्यय होते हैं।

१६। अपत्ये।

सब वक्ष्यमाण प्रत्यय अपत्य अर्थ में विहित होते हैं।

१७। अदन्तात् ष्णिण्।

(१) द्वार, स्वर, स्वाध्याय, व्यल्कस, स्वस्ति, स्वर स्वयङ्कृत, स्वादु, मृदु, श्वस्, श्वन्, स्व।

(२) स्वागत, स्वध्वर, स्वङ्ग, व्यङ्ग व्यड़, व्यवहार, स्वपति।

अपत्य अर्थ में, अकारान्त प्रातिपदिक के उत्तर षिण् होता है, जिसमें स, ण् इत् हो जाता है और इ रहता है। यथा, शूरस्यापत्यं शौरिः, दशरथस्यापत्यं दाशरथिः, द्रोणस्यापत्यं द्रौणिः, गवल्गणस्यापत्यं गावल्गणिः, युधिष्ठिरस्यापत्यं यौधिष्ठिरिः, अर्ज्जुनस्यापत्यं आर्ज्जुनिः, विकर्णस्यापत्यं वैकर्णिः, कुषीतकस्यापत्यं कौषीतकिः, मण्डूकस्यापत्यं माण्डूकिः, कृष्णस्यापत्यं कार्ष्णिः, प्रद्युम्नस्यापत्यं प्राद्युम्निः।

१८। बाह्वादिभ्यश्च।

अपत्य अर्थ में वाहु आदि प्रातिपदिकों के उत्तर षिण् होता है। यथा, बहोरपत्यं बाहविः, उपबाहोरपत्यम् औपबाहविः, उपबिन्दोः अपत्यम् औपविन्दविः, वृषल्या अपत्यम् वार्षलिः, वृकलाया अपत्यम् वाकीलः छगलाया अपत्यं छागलिः, सुमित्राया अपत्यं सौमित्रा, दुर्म्मित्राया अपत्यं दौर्म्मित्रिः, उदञ्चोरपत्यम् औदञ्चविः, वडुलोमस्यापत्यं औडुलोमिः।

१९। डको व्याससुधात्रोः षिणि।

षिण् प्रत्यय होने से, व्यास और सुधातृ इन दो प्रातिपदिकों के उत्तर डक् होता है। ड् इत् हो जाता है और अक् रहता है। यथा, व्यासस्यापत्यं वैयासकिः, सुधातुः अपत्यम् सौधातकिः (१)।

२०। नड़ादिभ्यः षायनण्।

---

१ व्यास वरुड़ निषाद चाण्डाल बिम्बानाञ्चेति वक्तव्यम् न य्वाभ्याम्-पदान्ताभ्यां पूर्व्वौ तु ताभ्यामैच्।

अपत्य अर्थ में नड़ आदि प्रातिपदकों के उत्तर फायनण होता है; फ् ण् इत् हो जाते हैं और आयन् रहता है। यथा नड़स्यापत्यम् नाड़ायनः, चरस्यापत्यं चारायणः, मुञ्जस्यापत्यं मौञ्जायनः, सप्तलस्यापत्यं साप्तलायनः, नरस्यापत्यं नारायणः, दासस्यापत्यं दासायनः, कातलस्यापत्यं कातलायनः, शकट-स्यापत्यं शाकटायनः जलन्धरस्यापत्यं जालन्धरायणः, द्रोण-स्यापत्यं द्रौणायनः, पर्व्वतस्यापत्यं पार्व्वतायनः, युगन्धरस्या-पत्यं यौगन्धरायणः अश्वलस्यापत्यम् आश्वलायनः बदरस्या-पत्यं बादरायणः, उदुम्बरस्यापत्यम् औदुम्बरायणः, दत्तस्या-पत्यं दात्तायणः।

## २१। गर्गादिभ्यः यञ्।

अपत्य अर्थ में गर्ग आदि प्रातिपदकों के उत्तर ष्यञ् होता है; ष् ञ् इत् हो जाते हैं और य रहता है। यथा, गर्ग-स्यापत्यं गार्ग्यः, वत्सस्यापत्यं वात्स्यः, अगस्तेरपत्यम् आ-गस्त्यः, पुलस्तेरपत्यं पौलस्त्यः, विश्रवसोरपत्यं वैश्रवसव्यः, लोहितस्यापत्यं लौहित्यः, बभ्रोरपत्यं बाभ्रव्यः, मण्डोरपत्यं माण्डव्यः, मधोरपत्यं माधव्यः, जिगीषोरपत्यं जैगीषव्यः, कुण्डिन्या अपत्यं कौण्डिन्यः, यज्ञवल्कस्यापत्यं याज्ञवल्क्यः, शण्डिलस्यापत्यं शाण्डिल्यः, चणकस्यापत्यं चाणक्यः, चुलुक-स्यापत्यं चौलुक्यः, मुद्गलस्यापत्यं मौद्गल्यः, जमदग्नेरपत्यं जामदग्न्यः, पराशरस्यापत्यं, पराशर्य्यः, जातूकर्णस्यापत्यं जातू-कर्ण्यः, अश्वरथस्यापत्यं आश्वरथ्यः, पूतिमाषस्यापत्यं पौति-माष्यः, उलूकस्यापत्यम् औलूक्यः, अग्निवेशस्यापत्यम् आग्नि-

वैश्यः, दितेरपत्यं दैत्यः, अदितेरपत्यम् आदित्यः, प्रजापतेरपत्यं प्राजापत्यः। *

२२। शिवादिभ्यः षण्।

अपत्य अर्थ में शिव आदि प्रातिपदिकों के उत्तर षण् होता है। ष् ण् इत् हो जाते हैं और अ रहता है। यथा, शिवस्यापत्यं शैवः ककुत्स्थस्यापत्यं काकुत्स्थः कहोडस्यापत्यं काहोडः, कुपिञ्जलस्यापत्यं कौपिञ्जलः, विश्रवणस्यापत्यं वैश्रवणः, रवणस्यापत्यं रावणः, ऊर्णनाभस्यापत्यम् और्णनाभः, पृथाया अपत्यं पार्थः, यस्कस्यापत्यं यास्कः, द्रुह्यस्यापत्यं द्रौह्यः, लह्यस्यापत्यं लाह्यः, अयः स्थूणस्यापत्यं आयःस्थूणः, इलाया अपत्यम् ऐलः, सपत्न्या अपत्यं सापत्नः।

२३। विदादेः।

अपत्य अर्थ में विद आदि प्रातिपदिकों के उत्तर षण् होता है। यथा, विदस्यापत्यं वैदः, उर्व्वस्यापत्यम् और्व्वः, कश्यपस्यापत्यं काश्यपः, कुशिकस्यापत्यं कौशिकः, भरद्वाज स्यापत्यं भारद्वाजः, उपमन्योः अपत्यम् औपमन्यवः, विश्वानरस्यापत्यं वैश्वानरः, ऋष्टिषेणस्य अपत्यम् आर्ष्टिषेणः, शरद्वतोऽपत्यं शारद्वतः, शुनकस्यापत्यं शौनकः, अर्कलूषस्यापत्यम् आर्कलूषः, पुनर्भ्वा अपत्यं पौनर्भवः, पुत्रस्यापत्यं पौत्रः, दुहितुरपत्यं दौहित्रः।

---

* दिव्य दिव्या दिव्य पत्युत्तरपदाण्यः।
बाह्वादिराकृतिगणत्वादिञ्—वैदिः।

## २४ । भृग्वादेश्च ।

अपत्य अर्थ में भृगु आदि प्रातिपदिकों के उत्तर षण् होता है। यथा, भृगोरपत्यं भार्गवः, मरीचेरपत्यं मारीचः, वशिष्ठस्यापत्यं वाशिष्ठः, कुत्सस्यापत्यं कौत्सः, गोतमस्यापत्यं गौतमः, अङ्गिरसोरपत्यम् आङ्गिरसः, विश्वामित्रस्यापत्यं वैश्वामित्रः, धृतराष्ट्रस्यापत्यं धार्त्तराष्ट्रः, पाण्डोरपत्यं पाण्डवः, वासुदेवस्यापत्यम् वासुदेवः। यादोरपत्यं यादवः, पूरोरपत्यं पौरवः, रघोरपत्यं राघवः, कुरोरपत्यं कौरवः, मनोरपत्यं मानवः, द्रुपदस्यापत्यं द्रौपदः, पर्व्वतस्यापत्यं पार्व्वतः ।

## २५ । ऐक्ष्वाककौरव्यमनुष्यमानुषाः ।

ऐक्ष्वाक, कौरव्य और मनुष्य, मानुष ये चार पद निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, इक्ष्वाकोरपत्यम् ऐक्ष्वाकः, कुरोरपत्यं कौरव्यः, मनोरपत्यं मनुष्यः मानुषः ।

## २६ । मातुर्डुर् संख्यायाः ।

षण् प्रत्यय होने से संख्यावाचक शब्द के परवर्ती मातृ शब्द के उत्तर डुर् होता है। ड् इत् हो जाता है और उर् रहता है। यथा, द्वयोर्मात्रोरपत्यं द्वैमातुरः, षण्णां मातृणामपत्यं षाण्मातुरः। (१) संख्या बोध नहीं होने से मौमात्रः ।

## २७ । कन्यायाः कनीनः। (कन्यायाः कनीनच)

---

(१) सम और भद्र शब्दों के परे रहने से भी होता है। साम्मातुरः भाद्रमातुरः ।

षण् प्रत्यय के परे कन्या शब्द के स्थान में कनीन होता है। यथा, कन्याया अपत्यं कानीनः।

२८। स्त्रीभ्यः षेयण्।

अपत्य अर्थ में स्त्री प्रत्ययान्त प्रातिपदिकों के उत्तर षेयण् होता है; ष् ण् इत् हो जाते हैं और एय रहता है। यथा, गंगाया अपत्यं गांगेयः, राधाया अपत्यं राधेयः, विनताया अपत्यं वैनतेयः, * ताड़काया अपत्यं ताड़केयः, सरमाया अपत्यं सारमेयः, सुपर्णाया अपत्यं सौपर्णेयः, भगिन्या अपत्यं भागिनेयः, मह्या अपत्यं माहेयः, कुन्त्या अपत्यं कौन्तेयः, रोहिण्या अपत्यं रौहिणेयः, रुक्मिण्या अपत्यं रौक्मिणेयः, कुमारिकाया अपत्यं कौमारिकेयः, अम्बिकाया अपत्यम् आम्बिकेयः, गोधाया अपत्यं गौधेयः।

२९। गौधेरगौधारौ।

गोधाया अपत्यम्, इस अर्थ में, गौधेर और गौधार ये दो शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं।

३०। शुभ्रादिभ्यश्च।

अपत्य अर्थ में शुभ्र आदि प्रातिपदिकों के उत्तर षेयण होता है। यथा, शुभ्रस्यापत्यं शौभ्रेयः, अत्रेरपत्यम् आत्रेयः, विमातुरपत्यं वैमात्रेयः, शकुनेरपत्यं शाकुनेयः शतलस्यापत्यं शातलेयः, इतरस्यापत्यम् ऐतरेयः।

---

* बाहूदितादिञ् सौमित्रः। शिवादित्वादन् सा पक्षः

३१ । लोपः षेयण्युवर्णस्य ।

षेयण प्रत्यय होने से प्रातिपदिकों के अन्तस्थित उकार का लोप होता है । यथा, मृकण्डोरपत्यं मार्कण्डेयः, कमण्डल्वा अपत्यं कामण्डलेयः ।

३२ । न पाण्डुकद्र्वोः ।

पाण्डु और कद्रु शब्दों के उ का लोप नहीं होता है । यथा, पाण्डोरपत्यं पाण्डवेयः, कद्र्वा अपत्यं काद्रवेयः ।

३३ । सुभगादेरिन् षेयणि ।

षेयण् प्रत्यय होने से सुभगा आदि प्रातिपदिकों के उत्तर इन् होता है । यथा, सुभगाया अपत्यं सौभागिनेयः, दुर्भगाया अपत्यं दौर्भागिनेयः, वन्धक्या अपत्यं वान्धकिनेयः, कनिष्ठाया अपत्यं कानिष्ठिनेयः, मध्यमाया अपत्यं माध्यमिनेयः, परस्त्रिया अपत्यं पारस्त्रैणेयः ।

३४ । कुलटाया वा ।

कुलटा (१) शब्द के उत्तर विकल्प से होता है । यथा, कुलटाया अपत्यं कौलटिनेयः कौलटेयः ।

३५ । स्वस्रादिभ्यः षीयण् ।

अपत्य अर्थ में स्वसृ आदि प्रातिपदिकों के उत्तर षीयण्

(१) यहां कुलटा शब्द से सती भिक्षोपजीवनी स्त्री का बोध होता है, व्यभिचारिणी का नहीं । व्यभिचारिणी अर्थ में कौलटेयः, कौलटेरः ये दो शब्द होते हैं ।

होता है। ष् और ण् इत् होते हैं और ईय रह जाता है। यथा, स्वसुरपत्यं स्वस्रीयः।

## ३६। पितृमातृष्वस्रोः षेयण् वा ऋलोपश्च।

पितृष्वसृ और मातृष्वसृ शब्दों के उत्तर विकल्प से षेयण् होता है। और षेयण् होने से ऋकार का लोप होता है। यथा, पितृष्वसुरपत्यं पैतृष्वसेयः, पैतृष्वस्रीयः मातृष्वसुरपत्यं मातृष्वसेयः, मातृष्वस्रीयः।

## ३७। रेवत्यादिभ्यः षिकण्।

अपत्य अर्थ में रेवती आदि प्रातिपदकों के उत्तर षिकण् होता है, ष् और ण इत् होते हैं और इक रह जाता है। यथा, रेवत्या अपत्यं रैवतिकः, अश्वपाल्या अपत्यम् आश्वपालिकः, कर्णग्राहस्यापत्यं कार्णग्राहिकः, दण्डग्राहस्यापत्यं दाण्डग्राहिकः।

## ३८। लोपो गर्गादेर्बहुवचने।

बहुवचन में गर्गादि के उत्तर विहित अपत्य प्रत्यय का लोप होता है। यथा, गर्गस्यापत्यानि गर्गाः, वत्सस्यापत्यानि वत्साः, अगस्तेरपत्यानि अगस्तयः, विश्वावसोरपत्यानि विश्वावसवः, बभ्रोरपत्यानि बभ्रवः, मुद्गलस्यापत्यानि मुद्गलाः, जमदग्नेरपत्यानि जमदग्नयः, जातूकर्णस्यापत्यानि जातूकर्णाः, पूतिमाषस्यापत्यानि पूतिमाषाः;

## ३९। यस्कादेः। (यस्कादिभ्योगोत्रे)

बहुवचन में यस्कादि के उत्तर विहित अपत्य प्रत्यय का लोप होता है। यथा, यस्कस्यापत्यानि यस्काः, लह्यस्यापत्यानि लह्याः, द्रुह्यस्यापत्यानि द्रुह्याः, तृणकर्णस्यापत्यानि तृणकर्णाः, जङ्गारथस्यापत्यानि जङ्गारथाः ।

## ४० । विदादेः ।

बहुवचन में विदादि के उत्तर विहित अपत्य प्रत्यय का लोप होता है। यथा, विदस्यापत्यानि विदाः, उर्वस्यापत्यानि उर्वाः, कश्यपस्य अपत्यानि कश्यपाः, कुशिकस्यापत्यानि कुशिकाः, भरद्वाजस्य अपत्यानि भरद्वाजाः, उपमन्योरपत्यानि उपमन्यवः, विश्वानरस्य अपत्यानि विश्वानराः, ऋतभागस्यापत्यानि ऋतभागाः, हर्य्यश्वस्यापत्यानि हर्य्यश्वाः, शरद्वतोऽपत्यानि शरद्वतः, शुनकस्य अपत्यानि शुनकाः ।

## ४१ । अत्र्यादेश्च ।

बहुवचन में अत्रिआदि के उत्तर विहित अपत्य प्रत्यय का लोप होता है। यथा, अत्रेरपत्यानि अत्रयः, भृगोरपत्यानि भृगवः, कुत्सस्य अपत्यानि कुत्साः, वशिष्ठस्यापत्यानि वशिष्ठाः गोतमस्यापत्यानि गोतमाः, अङ्गिरसोऽपत्यानि अङ्गिरसः ।

## ४२ । राजसंज्ञाभ्यो विभाषा ।

बहुवचन में राज—संज्ञा के प्रातिपदिकों के उत्तर विहित अपत्य प्रत्यय का विकल्प से लोप होता है। यथा, रघोरपत्यानि रघवः, राघवाः ; कुरोः अपत्यानि कुरवः, कौरवाः ;

यदोरपत्यानि यदवः यादवाः, इक्ष्वाकोरपत्यानि इक्ष्वाकवः, ऐक्ष्वाकाः; वृष्णेरपत्यानि वृष्णयः वार्ष्णेयाः ; निमेरपत्यानि निमयः, नैमेयः।

## ४३। न स्त्रियाम्।

स्त्रीलिङ्ग में अपत्य प्रत्यय का लोप नहीं होता। यथा, यस्कस्यापत्यानि स्त्रिय. यास्क्यः, विदस्यापत्यानि स्त्रियः वैद्यः, अत्रेरपत्यानि स्त्रियः आत्रेय्यः, रघोरपत्यानि स्त्रियः राघव्यः।

## ४४। अर्थविशेषे चापत्यानि।

अपत्य अर्थ में जितने प्रत्यय विहित हुए हैं वे सब अर्थ विशेष में भी होते हैं।

## ४५। इय-कण्-णीन-षीकणश्च।

अर्थ विशेष में इय, कण्, णीन, षीकण, ये सब प्रत्यय भी यथासम्भव होते हैं। कण् का ण् इत् होता है और क रहता है, णीन का ण् इत् होता है और ईन रहता है तथा षीकण का ष ण इत् होता है और ईक रह जाता है।

## ४६। तद्वेत्ति 'तदधीते'। (तदधीते तद्वेद)

'तत् वेत्ति' तत् अधीते इन दोनों अर्थों में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे हुए सब प्रत्यय होते हैं। यथा, तर्कं वेत्ति अधीते वा तार्किकः, न्यायं वेत्ति अधीते वा नैयायिकः वेदान्तं वेत्ति अधीते वा वैदान्तिकः, पुराणं वेत्ति अधीते वा पौराणिकः, वेदं वेत्ति अधीते वा वैदिकः, अलङ्कारं

वेत्ति अधीते वा आलङ्कारिकः ज्यौतिषं, वेत्ति अधीते वा ज्यौतिषिकः, व्याकरणं वेत्ति अधीते वा वैयाकरणः, क्रमं वेत्ति अधीते वा क्रमकः, पदं वेत्ति अधीते पा पदकः।

४७। ह्रस्वोऽन्त्यः शिक्षादेः।

शिक्षा आदि प्रातिपदिक को अन्त्य स्वर का ह्रस्व होता है। यथा, शिक्षां वेत्ति अधीते वा शिक्षकः, मीमांसां वेत्ति अधीते वा मीमांसकः।

४८। तेन प्रोक्तम्।

'तेन प्रोक्तम्,' इस अर्थ में प्रतिपादकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, ऋषिणा प्रोक्तम् आर्षम्, मनुना प्रोक्तं मानवं मानवीयम्, विष्णुना प्रोक्तं वैष्णवम्, पतञ्जलिना प्रोक्तं पातञ्जलम्, कणादेन प्रोक्तं काणादम्, पाणिनिना प्रोक्तं पाणिनीयम्, जैमिनिना प्रोक्तं जैमिनीयम्, अत्रिणा प्रोक्तम् आत्रेयम्, उशनसा प्रोक्तम्, औशनसम्, अङ्गिरसा प्रोक्तम् आंगिरसम्, पराशरेण प्रोक्तम् पाराशरं पाराशरीयम्, बृहस्पतिना प्रोक्तं बार्हस्पत्यम्, नारदेन प्रोक्तं नारदीयम्, वाल्मीकिना प्रोक्तं वाल्मीकीयम्, बोधायनेन प्रोक्तं बौधायनीयम्।

४९। तेन कृतम्।

'तेन कृतम्' इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं यथा, कायेन कृतं कायिकम्,

अंगेन कृतम् आंगिकम्, शरीरेण कृतं शारीरिकम् वाचा कृतं वाचिकम्, वचनेन कृतं वाचनिकम्, मनसा कृतं मानसिकम् सहसा कृतं साहसिकम्, पुरुषेण कृतं पौरुषेयम्, मक्षिकाभिः कृत माक्षिकम्, क्षुद्राभिः कृतं क्षौद्रम् भ्रमरैः कृतं भ्रामरं पाद्यै कृतं पाद्यम्।

## ५० । तेन रक्तम् ।

'तेन रक्तम्', इस अर्थमें प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, कषायेण रक्तं काषायाम् कुसुम्भेन रक्तं कौसुम्भम्, नील्या रक्तं नीलम्, हरिद्रया रक्तं हारिद्रम्, मञ्जिष्ठया रक्तं माञ्जिष्ठम्, लाक्षया रक्तं लाक्षिकम्, रोचनया रक्तं रौचनिकम्, पीतेन रक्तं पीतकम्।

## ५१ । सास्य देवता* ।

'सा अस्य देवता', इस अर्थमें प्रातिपदिकों के उत्तर यथा सम्भव ऊपर लिखे हुए सब प्रत्यय होते हैं। यथा, शिवोऽस्य देवता शैवः, विष्णुरस्य देवता वैष्णवः, शक्तिरस्य देवता शाक्तः गणपतिरस्य देवता गाणपत्यः, प्रजापतिरस्य देवता प्राजापत्यः, वायुरस्य देवता वायव्यः, अग्निरस्य देवता आग्नेयः, सोमोऽस्य देवता सौम्यः, द्यावापृथिव्यौ अस्य देवते द्यावापृथिवीयं द्यावापृथिव्ययम्, अग्नीषोमावस्य देवते अग्नीषोमीयम् अग्नीषोम्यम्। इन्द्रो देवतास्येति ऐन्द्रोमन्त्रः ऐन्द्रहविः।

---

* त्येज्यमान द्रव्ये उद्देश्य विशेषो देवता।

## ५२। तस्य समूहः।

'तस्य समूहः', इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथा-सम्भव ऊपर लिखे हुए सब प्रत्यय होते हैं। यथा, भिक्षाणां समूहः भैक्षम्* गर्भिणीनां समूहः गार्भिणम्, अङ्गाराणां समूहः आङ्गारम्, मयूराणां समूहः मायूरम्, धेनूनां समूहः धैनुकम्, कलापानां समूहः कालापकम्, राजन्यानां समूहः राजन्यकम्, राजपुत्राणां समूहः राजपुत्रकम्, मनुष्याणां समूहः मानुष्यकम् अपूपानां समूहः आपूपिकम्, गणिकानां समूहः गाणिक्यम्, ब्राह्मणानां समूहः ब्राह्मण्यम्, वृद्धानां समूहः वार्द्धिकम्।

## ५३। समूहे खण्ड-काण्ड-तलः।

समूह अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव, खण्ड काण्ड और तल प्रत्यय होते हैं। यथा, कमलानां समूहः कमल खण्डम्, कुमुदानां समूहः कुमुदखण्डम्; दुर्व्वाणां समूहः दुर्व्वाकाण्डम्, कर्म्मणां समूहः कर्म्मकाण्डम्। तले प्रत्ययान्त शब्द स्त्री लिङ्ग होते हैं। जनानां समूहः जनता, वन्धूनां समूहः वन्धुता।

## ५४। तत्र भवः।

'तत्र भवः', (१) इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, मथुरायां

---

* भिक्षादिभ्योऽण्णिति।

(१) यहां भव शब्द से जात, स्थित, संक्रान्त और आविर्भूत आदि अनेक अर्थ बोध होते हैं!

भवः माथुरः, कलिङ्गे भवः कालिङ्गः, ग्रामे भवः ग्राम्यः ग्रामीणः ( ग्रामाद्यखञौ ) नगरे भवः नागरिकः, वर्षासु भवः वार्षिकः, शरदि भवः शारदः, वसन्ते भवः वासन्तिकः, हेमन्ते भवः हैमन्तिकः हैमन्तः, समुद्रे भवः सामुद्रिकः, द्वीपे भवः द्वैपायनः द्वैप्यः, अकाले भवः आकालिकः शश्वद्भवः शाश्वतिकः, कुले भवः कुलीनः, दुष्कुले भवः दौष्कुलेयः दुष्कुलीनः, प्राचि भवं प्राच्यम् दिशि भवं दिश्यम् (दिगादिभ्योयत्) वर्गे भवं वर्ग्यम्, कण्ठे भवं कण्ठ्यम्, दन्ते भवं दन्त्यम् (शरीरावयवाच्च) तालौ भवं तालव्यम्, ओष्ठे भवम् औष्ठ्यम्, जिह्वामूले भवं जिह्वामूलीयम्, अन्तरे भवम् आन्तरिकम्, मनसि भवं मानसं मानसिकम्, शरीरे भवं शरीरं शारीरिकम्, अरण्ये भवः आरण्यको मनुष्यः आरण्यः पशुः, कोशे भवं कौशेयम्, इह भवम् ऐहिकम्, लोके भवं लौकिकम्, भूमौ भवः भौमः, दिवि भवः दिव्यः, अग्रे भवम् अग्र्यम्, आदौ भवम्, आद्यम् अन्ते भवम् अन्त्यम्, वेशे भवः वेश्या, सर्व्वकाले भव सार्व्वकालिकम्, कदाचिद्भवं कदाचित्कम्, सम्प्रति भवं साम्प्रतिकम्, अध्यात्मं भवम् आध्यात्मिकम्, अधिभूतं भवम् आधिभौतिकम्, अधिदेवं भवम् आधिदैविकम्, मध्यन्दिने भवं माध्यन्दिनम्।

## ५५। टिलोपोऽकस्माद्बहिषोः।

अकस्मात्, वहिस् इन दोनों प्रातिपदिकों के टि का लोप होता है। यथा, अकस्माद्भवम् आकस्मिकम्, वहिर्भवम् वाह्यं वाहीकम्।

५६ । स्त्रीपुम्भ्यां नञ् ।

स्त्री और पुमस् शब्द के उत्तर भव आदि अर्थ में नञ् होता है, ञ् इत् होता है और न रह जाता है। यथा, स्त्रीषु भवं स्त्रैणम्, पुंसु भवं पौंस्नम्।

५७ । हैमन-शौवस्तिक-पौनः पुनिकाः ।

हैमन, शौवस्तिक और पौनः पुनिक ये शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, हेमन्ते भवं हैमनम्, श्वो भवं शौवस्तिकम् पुनःपुनर्भवं पौनःपुनिकम्।

५८ । प्रतीच्योदीच्यतिरश्यचीनाः ।

प्रतीच्य, उदीच्य और तिरश्चीन ये तीन शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, प्रतीचि भवं प्रतीच्यम्, उदीचि भवम् उदीच्यम्, तिरश्चि भवं तिरश्चीनम्।

५९ । तत्र साधुः ।

'तत्र साधुः', इस अर्थमें प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे हुए सब प्रत्यय होते हैं। यथा, सभायां साधुः सभ्यः,* समाजे साधुः सामाजिकः† अतिथौ साधुः आतिथेयः वेदे साधुः वैदिकः, संग्रामे साधुः सांग्रामिकः, संयुगे साधुः सांयुगीनः, वितण्डायां साधुः वैतण्डिकः, संकथायां साधुः सांकथिकः, संग्रहे साधुः सांग्रहिकः।

---

* सभाया यः † "समाज रत्नेति"
इस अर्थ में भी सामाजिक शब्द होता है।

## ६० । देये कालादवश्यम्भावे ।

अवश्यम्भाव बोध होने से देय अर्थ में कालवाचक प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, मासे देयं मासिकम्, वर्षे देयं वार्षिकम्, अब्दे देयम् आब्दिकम्, संवत्सरे देयं सांवत्सरिकम्, अग्रहायणे देयम् आग्रहायणिकम्, श्रावणे देयं श्रावणिकम् ।

## ६१ । निर्वृत्ते ( तेन निर्वृत्तम् )

निर्वृत्त अर्थ में भी होता है। यथा, दिनेन निर्वृत्तं दैनिकम्, मासेन निर्वृत्तं मासिकम्, वर्षेण निर्वृत्तं वार्षिकम्, संवत्सरेण निर्वृत्तं सांवत्सरीयं सांवत्सरिकम् ।

## ६२ । अह्नोऽह्नः ।

अहन् शब्द के स्थानमें अह्न होता है। यथा, अह्ना निर्वृत्तम् आह्निकम् ।

## ६३ । व्याप्तौ च ।

व्याप्ति अर्थ में भी होता है। यथा, दिनं व्याप्य स्थितं दैनिकम्, मासं व्याप्य स्थितं मासिकम्, वर्षं व्याप्य स्थितं वार्षिकम् चतुरो मासान् व्याप्य स्थितं चातुर्मास्यम् ।

## ६४ । वयसि च ।

वयस् अर्थ में भी होता है। यथा, द्वे वर्षे अस्य वयः द्विवर्षीणः, द्विवर्षीय, द्विवार्षिकः, द्विवर्षः; पञ्च वर्षाण्यस्य वयः

पञ्चवर्षीणः पञ्चवर्षीयः, पञ्चवार्षिकः, पञ्चवर्षः; षोड़श वर्षाण्यस्य वयः षोड़शवर्षीणः, षोड़शवर्षीयः, षोड़शवार्षिकः, षोड़शवर्षः ।

## ६५ । तत आगतः ।

'तत् आगतः' इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं । यथा, मथुराया, आगतः माथुरः, नगरादागतः नागरिकः, आपणादागतः आपणिकः, उपाध्यायादागतम् औपाध्यायकम्, पितामहादागतं पैतामहकम्, मातुरागतम् मातृकम्, सवितुरागतं सावित्रम्, भ्रातुरागतं भ्रातृकम्, पितुरागतं पैतृकं पित्र्यम्, स्त्रिया आगतं स्त्रैणम्, पुंस आगतं पौंस्नम् ।

## ६६ । तदर्हति ।

'तत् अर्हति', इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं । यथा, शतमर्हति शतिकः, सहस्रमर्हति साहस्रिकः, छेदमर्हति छेद्यः, भेदमर्हति भेद्यः, दण्डमर्हति दण्ड्यः, अर्घमर्हति अर्घ्यः, वधमर्हति वध्यः यज्ञमर्हति यज्ञियः दक्षिणामर्हति दक्षिणीयः दक्षिण्यः ।

## ६७ । तस्मादनपेतम् (धर्म्मपथ्यर्थन्यायादनपेते)

'तस्मात् अनपेतम्', इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं । यथा, धर्म्मादनपेतं धर्म्म्यम् न्यायादनपेतं न्याय्यम्, अर्थादनपेतं अर्थ्यम्,

पथोऽनपेतं पथ्यम्, शास्त्रादनपेतं शास्त्रीयम्, विधेरनपेतं वैधम्।

## ६८। तस्येदम्।

'तस्य इदम्', इस अर्थमें प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, विष्णोरिदं वैष्णवम्, शिवस्येदं शैवम्, जनपदस्येदं जानपदम्, तस्येदं तदीयम्, एतस्येदम् एतदीयम्, देवस्येदं दैवम्, असुरस्येदम् आसुरम् सम्राज इदं साम्राज्यम्, इन्द्रस्येदम् ऐन्द्रम्, महेन्द्रस्येदं माहेन्द्रम्, मनस इदं मानसम्, शरीरस्येदं शारीरम्, पितुरिदं पित्र्यम्, गोरिदं गव्यम्, महिषस्येदं माहिषम् वेणोरिदं वैणवम्, पलासस्येदं पालासम्, खदिरस्येदं खादिरम् बिल्वस्येदं बैल्वम्, मुञ्जानामिदं मौञ्जम्, स्त्रियां इदंस्त्रैणम्, पुंस इदं पौंस्नम्, गंगाया इदं गांगम्, हिमवत इदं हैमवतम्, पशुपतेरिदं पाशुपतम्, शंकरस्येदं शांकरम्, सूरस्येदं सौरम्, चन्द्रस्येदं चान्द्रम्, वेदस्येदं वैदिकम्, उपनिषद इदम् औपनिषदम्, पृथिव्या इदं पार्थिवम्, जलस्येदं जलीयम्, तेजस इदं तैजसम्, वायोरिदं वायवीयम्, शत्रोरिदं शात्रवम्, रुरोरिदं रौरवम्, न्यङ्कोरिदं नैयङ्कवं न्यङ्कवम्, श्वापदस्येदं शौवापदं श्वापदम्, भरतस्येदं भारतम्, भारतवर्षस्येदं भारतवर्षीयम्, युष्माकमिदं युष्मदीयम्, अस्माकमिदम् अस्मदीयम्।

## ६९। त्वन्मदावेकवचने।

एक वचन में युष्मद् के स्थान में त्वद् और अस्मद् के स्थान में मद् होता है। यथा, तव इदं त्वदीयम्, मम इदं मदीयम्।

## ७० । युष्माकास्माकौ खीनषणोः ।

खीन और षण् प्रत्यय परे रहने से युष्मद् के स्थान में युष्माक और अस्मद् के स्थान में अस्माक होता है। यथा, युष्माकमिदं यौष्माकीणं यौष्माकम्, अस्माकमिदम् आस्माकीनम् आस्माकम्।

## ७१ । तवकममकावेकवचने ।

एकवचन में तवक और ममक होता है। यथा, तव इदं तावकीनं तावकम्, मम इदं मामकीनं मामकम्।

## ७२ । परादेः कन् षीयणि ।

षीयण् प्रत्यय होने से, पर, स्वर, राजन् आदि प्रातिपदिकों के उत्तर कन् होता है। न इत् होता है और क रह जाता है यथा, परस्यदं परकीयम्। राज्ञ इदं राजकीयम्। स्व शब्द के उत्तर विकल्प से होता है। यथा, स्वस्येदं स्वकीयं स्वीयम्।

## ७३ । सौरसारवस्वायम्भुवाः ।

सौर, सारव और स्वायम्भुव ये शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, सूर्य्यस्येदं सौरं-दिनम्, सरय्वा इदं सारवं जलम्, स्वयम्भोरिदं स्वायम्भुवं-धाम।

७४। भवदीयान्यदीयौ।

भवदीय और अन्यदीय निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, भवत इदं भवदीयम्, अन्यस्येदम् अन्यदीयम्।

७५। तस्य विकारः।

तस्य विकारः इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, सुवर्णस्य विकारः सौवर्णः, रजतस्य विकारः राजतः, सीसस्य विकारः सैसः, दारोर्विकारः दारवः, देवदारोर्विकारः दैवदारवः, पयसां विकारः पायसः, अग्नेः विकारः आग्नेयः, मुद्गस्य विकारः मौद्गः, इक्षोर्विकारः ऐक्षवः, गुड़स्य विकारः गौड़ः, पिष्टस्य विकारः पैष्टः, तिलस्य विकारः तैलम्।

७६। तदस्य पण्यम्।

'तत् अस्य पण्यम्' इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, लवणमस्य पण्यं लावणिकः, तैलमस्य पण्यं तैलिकः, अपूपा अस्य पण्यम् आपूपिकः,* तण्डुलमस्य पण्यं ताण्डुलिकः, मोदका अस्य पण्यं मौदकिकः, उशीरमस्य पण्यम् औशीरिकः, ताम्बूलमस्य पण्यं ताम्बूलिकः।

७७। तदस्य प्रहरणम्।

तत् अस्य प्रहरणम् इस अर्थ में प्रातिपदिक के उत्तर

* शीलार्थ में भी होता है। अपूप भक्षणम् शील मस्य आपूपिकः।

यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, धनुरस्य प्रहरणं धानुष्कः, असिः अस्य प्रहरणम् आसिकः, प्रासोऽस्य प्रहरणं प्रासिकः, परश्वधम् अस्य प्रहरणं पारश्वधिकः, परशुरस्य प्रहरणं पारशविकः, तरवारिरस्य प्रहरणं तारवारिकः, *शक्तिरस्य प्रहरणं शाक्तीकः, यष्टिरस्य प्रहरणं याष्टीकः।

## ७८। तदस्य प्रयोजनम्।

'तत् अस्य प्रयोजनम्' इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, स्वर्ग प्रयोजनमस्य स्वर्ग्यम्, यशः प्रयोजनमस्य यशस्यम्, आयुः प्रयोजनमस्य आयुष्यम् कामः प्रयोजनमस्य काम्यम्, गृहप्रवेशनं प्रयोजनमस्य गृहप्रवेशनीयम्, अनुप्रवचनं प्रयोजनमस्य अनुप्रवचनीयम्, संवेशनं प्रयोजनमस्य संवेशनीयम्।

## ७९। तदस्य शीलम्।

'तत् अस्य शीलम्' इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, तपोऽस्य शीलं तापसः (गुरोः दोषाणामावरणं छत्रम्) छत्रमस्य शीलं छात्रः, शिलास्य शीलं शैलः, प्ररोहोऽस्य शीलं प्रारोहः, चुरा अस्य शीलं चौरः।

## ८०। तदस्य प्राप्तं कालात्।

तत् अस्य प्राप्तम्, इस अर्थ में कालवाचक प्रातिपदिकों के

* शक्ति यष्ट्योरी कक्। कालाधत्। कालः प्राप्तो स्य काल्यं शीतम्।

उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, समयोऽस्य प्राप्तः सामयिकः; कालोऽस्य प्राप्तः कालिकः, दिष्टोऽस्य प्राप्तः दैष्टिकः, ऋतोरण् ऋतुरस्य प्राप्तः आर्त्तव।

## ८१। अधिकृत्य कृतं ग्रन्थे।

ग्रन्थ बोध होने से, 'अधिकृत्य कृतम्' इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, राममधिकृत्य कृतम् रामायणम्, भगवन्तमधिकृत्य कृतं भागवतम्, भरतानधिकृत्य कृतं भारतम्, वाक्यं पदञ्चाधिकृत्य कृतं वाक्यपदीयम्, राघवान् पाण्डवांश्चाधिकृत्य कृतं राघवपाण्डवीयम्, किरातमर्ज्जुनञ्चाधिकृत्य कृतं किराताज्र्जुनीयम्, अनुशासनमधिकृत्य कृतम् आनुशासनिकम्, अश्वमेधमधिकृत्य कृतम् आश्वमेधिकम्, आश्रमवासमधिकृत्य कृतं आश्रमवासिकम्, मुषलमधिकृत्य कृतं मौषलम्, महाप्रस्थानमधिकृत्य कृतं महाप्रस्थानिकम्। स्वर्गारोहणम् अधिकृत्य कृतं स्वर्गारोहणिकम्। शरीरकमेधि कृत्य कृतो ग्रन्थः शारीरकः।

## ८२। तस्मै प्रभवति।

'तस्मै प्रभवति' इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, सन्तापाय प्रभवति सान्तापिकः, सन्नाहाय प्रभवति सान्नाहिकः, संग्रामाय प्रभवति सांग्रामिक, संघाताय प्रभवति सांघातिकः, उत्पाताय प्रभवति औत्पातिकः। योगाय प्रभवति योग्यः यौगिकः (योगाद्यच्च)

८३। कार्म्मुकं धनुषि।

धनुष् अर्थ में कार्म्मुक शब्द निपातन से सिद्ध होता है। यथा, कर्म्मणे प्रभवति कार्म्मुकं धनुः।

८४। तस्मै हितम्।

तस्मै हितम्, इस अर्थ में प्रातिपदिक के उत्तर ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, यज्ञाय हितं यज्ञियम्, अध्वराय हितम् अध्वरीणम्, ब्रह्मणे हितं ब्राह्मण्यम्, विश्वजनेभ्यो हितं विश्वजनीनम्, सर्व्वजनेभ्यो हितम् सार्व्वजनीनम्।

८५। काले नक्षत्राच्चयोगे।

काल और नक्षत्र का योग बोध होने से नक्षत्रवाचक प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा विशाखया नक्षत्रेण युक्तो मास; वैशाखः, राधया नक्षत्रेण युक्तो मासः राधः, ज्येष्ठया नक्षत्रेण युक्तो मासः ज्यैष्ठः, आषाढ़्या नक्षत्रेण युक्तो मासः आषाढ़ः, श्रवणया नक्षत्रेण युक्तो मासः श्रावणः श्रावणिकः, भद्रया नक्षत्रेण युक्तो मासः भाद्रः, भद्रपदया नक्षत्रेण युक्तो मासः भाद्रपदः, प्रोष्ठपदया नक्षत्रेण युक्तो मासः प्रष्ठपदाः, अश्विन्या नक्षत्रेण युक्तो मासः आश्विनः, अश्वयुजा नक्षत्रेण युक्तो मासः आश्वयुजः, कृत्तिकया नक्षत्रेण युक्तो मासः कार्त्तिकः कार्त्तिकिकः, आग्रहायण्या नक्षत्रेण युक्तो मासः अग्रहायणः आग्रहायणः आग्रहायणिकः मृग्या नक्षत्रेण युक्त मासः मार्गः, मृगशीर्षेण नक्षत्रेण युक्तो मासः मार्गशीर्षः,

मृगशिरसा नक्षत्रेण युक्तो मासः मार्गशिरसः, मघया नक्षत्रेण युक्तो मासः माघः, फल्गुन्या नक्षत्रेण युक्तो मासः फाल्गुनः फाल्गुनिकः, चित्रया नक्षत्रेण युक्तो मासः चैत्रः चैत्रिकः।

८६। यलोपस्तिष्यपुष्ययो।

तिष्य और पुष्य शब्दों के य का लोप होता है। यथा, तिष्येण नक्षत्रेण युक्तो मासः तैषः, पुष्येण नक्षत्रेण युक्तो मासः पौषः। पुष्येण युक्तमहः पौषम्। पौषी रात्रिः।

८७। तद्वहति।

तत् वहति, इस अर्थ में प्रातिपादिक के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, धुरं वहति धुर्य्यः धौरेयः, सर्व्वं धुरां वहति सर्व्वधुरीणः, चतुर्धुरां वहति चतुर्धुरीणः, हलं वहति हालिकः, सीरं वहति सैरिकः, रथं वहति रथ्यः, युगं वहति युग्यः, शकटं वहति शाकटः।

८८। तेन जीवति।

तेन जीवति, इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, वेतनेन जीवति वैतनिकः, वाहनेन जीवति वाहनिकः, जालेन जीवति जालिकः, उपदेशेन जीवति औपदेशिकः, धनुषा जीवति धानुषिकः, क्रयविक्रयाभ्यां जीवति क्रयविक्रयिकः, आयुधेन जीवति आयुधिकः आयुधीयः, वागुरया जीवति वागुरिकः, नावा जीवति नाविकः, व्यवहारेण जीवति व्यवहारिकः।

८९। तदस्मिन् दीयते।

तत् अस्मिन् दीयते, इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, द्वावस्मिन् वृद्धिः आयः लाभः शुल्कम् उपदा वा दीयते द्विकं शतम्, त्रिकं शतम्, चतुष्कं शतम्, पञ्चकं शतम्। वृद्धि आदि के केवल दान स्थान में है।

९०। तादर्थ्ये।

तादर्थ्य बोध होने से प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, पादार्थमुदकं पाद्यम् अर्घार्थमुदकम् अर्घ्यम्,* बलये इदं बालेयम्, अतिथये इदम् आतिथ्यम् अग्निदेवतायै इदम् अग्निदैवत्यम्, पितृदेवतायै इदं पितृदैवत्यम्।

९१। स्वार्थे।

स्वार्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। प्रत्यय होने पर प्रातिपदिकों के अर्थ में विशेषता नहीं होती, पूर्व्व ही का अर्थ ज्यों का त्यों रहता है। यथा, बन्धुरेव बान्धवः, चोर एव चौरः, चाण्डाल एव चाण्डालः, मन एव मानसम्, देवतैव दैवतम्, प्रज्ञ एव प्राज्ञः, कुतुकमेव कौतुकम्, कुतूहलमेव कौतूहलम्, मरुदेव मारुतः, रक्ष एव राक्षसः, भेषजमेव भैषज्यम्, इतिहैव ऐतिह्यम्,

* पादार्घाभ्याञ्च अतिथेर्ञ्यः।

त्रिलोकी एव त्रैलोक्यम्, करुणा एव कारुण्यम्, द्विगुणावेव द्वैगुण्यम्, त्रिगुणा एव त्रैगुण्यम्, षड्गुणा एव षाड्गुण्यम्, चत्वारो वर्णा एव चातुर्वर्ण्यम्. सेना एव सैन्यम्, सन्निधि, रेव सान्निध्यम्, समीपमेव समीप्यम्, उपमै एव औपम्यम्, सुखमेव सौख्यम्, सोदर एव सोदर्य्यः एक एव एककः। अत्यय एव आत्ययिकः, सूर एव सूर्यः, मर्त्त एव मर्त्त्यः, समानएव सामान्यम्, याव एव यावकः, बाल एव बालकः, नारेव नौका, नवमेव नव्यम्, नवीनम्, वागेव वाचिकं सन्देशवचनम्* ।

९२ । देवात्तल् ।

स्वार्थ में देव शब्द के उत्तर तल् प्रत्यय होता है। यथा, देव एव देवता ।

९३ । भाग रूप नामभ्यो धेयः ।

स्वार्थ में भाग, रूप और नामन् इन तीन प्रातिपदिकों के उत्तर धेय प्रत्यय होता है। यथा, भाग एव भागधेयः, नामैव नामधेयम्ः, रूपमेव रूपधेयम् ।

९४ । मृदस्तिकन् ।

स्वार्थ में मृद शब्द के उत्तर तिकन् प्रत्यय होता है। यथा, मृदेव मृतिका ।

९५ । सस्नौ प्रशंसायाम् ।

---

*सन्देश वाग्वाचिकं स्यात् ।

प्रशंसा बोध होने से स्वार्थ में मृद् शब्द के उत्तर स और स्न प्रत्यय होता है। यथा, प्रशस्ता मृत् मृत्सा, मृत्स्ना ।

९६ । नूलनूतनौ ।

नूल और नूतन ये शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं । यथा, नवमेव नूलं नूतनम् ।

९७ । औपयिकश्च ( विनयादिभ्यष्ठक् ) ।

औपयिक निपातन से सिद्ध होता है । यथा, उपाय एव औपयिकः, विनय एव वैनयिकः; समय एव सामयिकः ।

९८ । सोऽस्य निवासोऽभिजनो वा ।

'स अस्य निवासः' (१), 'सः अस्याभिजनः' (२) इन दोनों अर्थों में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, मथुरा अस्य निवासः, माथुरः, मिथिला अस्य निवासः मैथिलः, कम्बोजोऽस्य निवासः काम्बोजः, कश्मीरोऽस्य निवासः काश्मीरः, गान्धारोऽस्य निवासः गान्धारः, कलिङ्गोऽस्य निवासः कालिङ्गः, उत्कलोऽस्य निवासः औत्कलः, सिन्धुरस्य निवासः सैन्धवः, तक्षशिलास्य निवासः ताक्षशिलः, विदेहोऽस्य निवासः वैदेहः, पञ्चालोऽस्य निवासः पाञ्चालः, मगधोऽस्य निवासः मागधः, अयोध्या अस्य निवासः आयोध्यिकः, मद्रोऽस्य निवासः माद्रः, अङ्गोऽस्य निवास, आङ्गः, वङ्गोऽस्य निवासः वाङ्गः । अभिजन अर्थ में

(१) निवासो नाम यत्र सम्प्रत्युष्यते ।
(२) अभिजनो नाम यत्र पूर्वैं रुषितम् ।

भी येही रूप होता है। यथा, गन्धारोऽस्याभिजनः गान्धारः इत्यादि।

## ९९। लोपो बहुवचने।

बहुवचन में 'निवास' और 'अभिजन' अर्थ में विहित प्रत्यय का लोप होता है। यथा, अङ्ग एषां निवासः अङ्गाः, वङ्ग एषां निवासः वङ्गाः, कलिङ्ग एषां निवासः कलिङ्गाः, विदेह एषां निवासः विदेहाः, उत्कल एषां निवासः उत्कलाः, कम्बोज एषां निवासः कम्बोजाः, मगध एषां निवासः मगधाः, पञ्चाल एषां निवासः पञ्चालाः, कश्मीर एषां निवासः कश्मीरा ।

## १००। न स्त्रियाम्।

स्त्रीलिङ्ग में नहीं होता। यथा मगध आसां निवासः मागध्यः, पञ्चाल आसां निवासः पाञ्चाल्यः, विदेह आसां निवासः वैदेह्य, कलिङ्ग आसां निवासः कालिङ्ग्यः।

## १०१। सोऽस्य राजेत्येवम्।

'सः अस्य राजा' इस अर्थ में भी ऐसा ही होता है; अर्थात् सोऽस्य निवासः, सोऽस्याभिजनः, इन दोनों अर्थों में जो प्रत्यय और कार्य्य होते हैं, 'सोऽस्य राजा' इस अर्थ में भी वे ही प्रत्यय और कार्य्य होते हैं। यथा, कश्मीरस्य राजा काश्मीरः, कलिङ्गस्य राजा कालिङ्गः, विदेहस्य राजा वैदेहः, पञ्चालस्य राजा पाञ्चालः,* मगधस्य राजा मागधः, निषधस्य

*जनपद शब्दात् क्षत्रियादञ्।

राजा नैषधः, । बहुवचन में—कश्मीराः, कलिङ्गाः, विदेहाः, पञ्चालाः मगधाः, निषधाः ।

## १०२ । तस्य भावः ।

'तस्य भावः' इस अर्थ में प्रातिपदिकों के उत्तर यथा सम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं । यथा, कुमारस्य भावः कौमारम्, शिशोर्भावः शैशवम्, वृद्धस्य भावः वार्द्धकम्, स्थविरस्य भावः स्थाविरम्, गुरोः भावः गौरवम्, लघोर्भावः लाघवम्, सुष्ठु भावः सौष्ठवम्, ऋजोः भावः आर्जवम्, मृदोर्भावः मार्दवम्, पटोर्भावः पाटवम्, सुरभे भावः सौरभम्, रमणीयस्य भावः रमणीयम्, कमनीयस्य भावः कमनीयकम्, स्थिरस्य भावः स्थैर्य्यम्, धीरस्य भावः धैर्य्यम्, गम्भीरस्य भावः गाम्भीर्य्यम्, कृशस्य भावः कार्श्यम्, जड़स्य भावः जाड्यम्, शीतस्य भावः शैत्यम्, उष्णस्य भावः औष्ण्यम्, दृढ़स्य भावः दार्ढ्यम्, मन्दस्य भावः मान्द्यम्, सुभगस्य भावः सौभाग्यम्, दुर्भगस्य भावः दौर्भाग्यम्, मधुरस्य भावः माधुर्य्यम् माधुरी, मूर्खस्य भावः मौर्ख्यम्, विषमस्य भावः वैषम्यम्, समस्य भावः साम्यम् कातरस्य भावः कातर्य्यम्, कर्कशस्य भावः कार्कश्यम्, बालस्य भावः बाल्यम्, शुक्लस्य भावः शौक्ल्यम्, सुमनसो भावः सौमनस्यम्, दुर्मनसो भावः दौर्मनस्यम्, विमनसो भावः वैमनस्यम्, प्रवीणस्य भावः प्रावीण्यम्, उदासीनस्य भावः औदासीन्यम्, कृपणस्य भावः कार्पण्यम्, मध्यस्थस्य भावः माध्यस्थ्यम्, उदारस्य भावः औदार्य्यम्,

विगुणस्य भावः वैगुण्यम्, सुजनस्य भावः सौजन्यम्, स्थूलस्य भावः स्थौल्यम्, अधिकस्य भावः आधिक्यम्।

१०२। तस्य भावः कर्म्म च।

'तस्य भावः,' 'तस्य कर्म्म' इन दोनों अर्थों में प्रातिपदिकों के उत्तर यथासम्भव ऊपर लिखे सब प्रत्यय होते हैं। यथा, ब्राह्मणस्य भावः कर्म्म वा ब्राह्मण्यम्, चोरस्य भावः कर्म्म वा चौर्य्यम्, अलसस्य भावः कर्म्म वा आलस्यम्, सेनापतेर्भावः कर्म्म वा सैनापत्यम्, अधिपतेर्भावः कर्म्म वा आधिपत्यम्, सख्युर्भावः कर्म्म वा सख्यम्, शूरस्य भावः कर्म्म वा शौर्य्यम्, वीरस्य भावः कर्म्म वा वीर्य्यम्, दूतस्य भावः कर्म्म वा दूत्यं दौत्यम्, पुरोहितस्य भावः कर्म्म वा पौरोहित्यम्, सुहितस्य भावः कर्म्म वा सौहित्यम्, सारथेर्भावः कर्म्म वा सारथ्यम्, आस्तिकस्य भावः कर्म्म वा आस्तिक्यम्, नास्तिकस्य भावः कर्म्म वा नास्तिक्यम्, पण्डितस्य भावः कर्म्म वा पाण्डित्यम्, वणिजो भावः कर्म्म वा वाणिज्यम्, शुचेर्भावः कर्म्म वा शौचम्, अशुचेर्भावः कर्म्म वा अशौचम्, मुनेर्भावः कर्म्म वा मौनम्, अकुशलस्य भावः कर्म्म वा आकौशलम्, अनुकूलस्य भावः कर्म्म वा आनुकूल्यम्, प्रतिकूलस्य भावः कर्म्म वा प्रातिकूल्यम् पुरुषस्य भावः कर्म्म वा पौरुषम्, सुभ्रातुर्भावः कर्म्म वा सौभ्रात्रम्, दुर्भ्रातुर्भावः कर्म्म वा दौर्भ्रात्रम्, सुहृदो भावः कर्म्म वा सौहृदम्, दुर्हृदो भावः कर्म्म वा दौर्हृदम्, अनृशंसस्य भावः कर्म्म वा आनृशंस्यम्, कुशलस्य भावः कर्म्म वा कौशल्यं,

कौशलम्, चपलस्य भावः कर्म्म वा चापल्यं, चापलम्, निपुणस्य भावः कर्म्म वा नैपुण्यं नैपुणम्, पिशुनस्य भावः कर्म्म वा पैशुन्यं पैशुनम्, सहायस्य भावः कर्म्म वा साहाय्यं, साहायकम् चतुरस्य भावः कर्म्म वा चातुर्य्यं, चातुरी ।

## १०४ । इतरेष्वपि दृश्यन्ते ।

षिण् आदि प्रत्यय अपत्य आदि जिन अर्थों में दिखाये गये हैं, उनके अतिरिक्त अनेक अर्थों में देखे जाते हैं। कई एक उदाहरण दिखाये जाते हैं। यथा, धर्म्मं चरति धार्म्मिकः, वशं गतः वश्यः, पृथिव्या ईश्वरः पार्थिवः, सर्व्वभूमेरीश्वरः सार्व्वभौमः चक्षुषा गृह्यते चाक्षुषं-रूपम्, श्रवणेन गृह्यते श्रावणः-शब्दः, रसनया गृह्यते रासनो-रसः, त्वचा गृह्यते त्वचः स्पर्शः, चक्षुषा निष्पन्नं चाक्षुषं प्रत्यक्षम्, श्रवणेन निष्पन्नं श्रावणम्, रसनया निष्पन्नं रासनम्, त्वचा निष्पन्नं त्वाचम्, पारं गतवान् पारीणः, पारावारं गतवान् पारावारीणः, अर्थेन क्रीतः आर्थः, विद्यया लब्धं वैद्यम्, विद्यायां कुशलः वैद्यः, स्त्रिया जितः स्त्रैणः द्वारेनियुक्तः, दौवारिकः, भाण्डागारे नियुक्तः भाण्डागारिकः, हिमवतः प्रभवति हैमवती गङ्गा, विदूरात् प्रभवति वैदूर्य्योमणिः, रथेन सञ्चरते रथिकः, अश्वेन सञ्चरते आश्विकः, शकुनीन् हन्ति शाकुनिकः, शकुन्तान् हन्ति शाकुन्तिकः, सहसा वर्त्तते साहसिकचौरः, जलेन वर्त्तते जलीयो-मत्स्यः, अनुकूलं वर्त्तते आनुकूलिकः, प्रतिकूलं वर्त्तते प्रातिकूलिकः, नावा तार्य्या नाव्या-नदी, वयसा तुल्य. वयस्यः, तुलया सम्मितं

तुल्यम्, गृहपतिना संयुक्तः गार्हपत्योऽग्निः, समाने तीर्थे गुरौ वसति सतीर्थ्यः, समाने उदरे शयितः समानोदर्य्यः, अग्रे दीयते अग्रियम्, लोके विदितः, लौकिकः, सर्व्वलोके विदितः सार्व्वलौकिकः,* नित्यं क्रियते दीयते वा नैत्यं नैत्यकं नैत्यिकम्, निमित्तेन क्रियते दीयते वा नैमित्तिकम्, प्रवेशन दीयते प्रावेशनं प्रावेशनिकम्, सर्व्वाङ्गानि व्याप्नोति सर्व्वाङ्गीनस्तापः, आप्रपदं प्राप्नोति आप्रपदीनः-पटः, अनुपदं वद्धा अनुपदीना-उपानत्, अभ्यमित्रं सम्यक् गच्छति अभ्यमित्राणः, सप्तभि पदैरवाप्यते साप्तपदीनं-सख्यम्, इन्द्रस्य (आत्मनो) लिङ्गम् इन्द्रियम्, कुशाग्रमिव कुशाग्रीया-बुद्धिः, काकतालमिव (१) काकतालीयम्, प्राक् सम्भूतः प्राचीनः, अवाक् सम्भूतः अवाचीनः सुस्नातं पृच्छति सौस्नातिकः, सुखशयनं पृच्छति सौखशायनिकः, परदारान् गच्छति पारदारिक, याचितेन निर्वृत्तं याचितकम्, अर्थं गृह्णाति आर्थिकः, आपणस्य धर्म्म्यम् आपणिकम्, नरस्य धर्म्म्या नारी, वातस्य शमनं कोपनं वा वातिकम्, पित्तस्य शमनं कोपनं वा पैत्तिकम्, सन्निपातस्य शमनं कोपनं वा सान्निपातिकम्, अस्ति परलोक इति मतिर्यस्य आस्तिकः, नास्ति परलोक इति मतिर्यस्य नास्तिकः, अस्ति दिष्टमिति मतिर्यस्य दैष्टिकः आमलक्या फलम् आमलकम्, वदर्य्याः फलं वादरम्, अश्वत्थस्य फलम्, आश्वत्थम्, न्यग्रोधस्य फलं नैयग्रोधम्।

---

* अनुशतिकादित्वादुभयपद वृद्धिः।

(१) काकागमनमिव तालपतनमिव काकतालम्।

## १०५। लोपः क्वचित् प्रत्ययस्य।

कहीं कहीं प्रत्यय का लोप होता है। यथा, व्रीहीणां फलानि व्रीहयः, यवानां भलानि यवाः, माषाणां फलानि माषाः मल्लिकायाः पुष्पं मल्लिका, मालत्याः पुष्पं मालती, करवीरस्य पुष्पं करवीरम्, पाटलस्य पुष्पं पाटलम्, जात्याः पुष्पं जाती, यूथ्या पुष्पं यूथी।

## १०६। जम्ब्वा बिभाषा।

जम्बु शब्द के उत्तर विकल्प से होता है। यथा, जम्ब्वाः फलम् जम्बु, जाम्बवम्।

## १०७। हैयंगवीनाद्यश्वीनौ।

हैयङ्गवीन् और अद्यश्वीन निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, ह्यो गोदोहात् उद्भवति हैयङ्गवीनम्, अद्यश्वो वा घटते अद्यश्वीनं मरणम्, अद्यश्वीनो वियोगः, अद्यश्वो वा प्रसूते अद्यश्वीना स्त्री।

## १०८। पान्थसाक्षिवार्द्धुषिकाः।

पान्थ, साक्षिन् और वार्द्धुषिक ये शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, पथि कुशलः पान्थः, साक्षात् दृष्टवान् साक्षी, वृद्धा जीवति वार्द्धुषिकः।

## १०९। आमुष्मिकामुष्यायणौ।

षिकण् और षायनण् प्रत्यय सहित अदस् शब्द के स्थान

में आमुष्मिक आमुष्यायण ये दो शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, अमुष्मिन् (परलोके) हितम् आमुष्मिकम्, अमुष्य ( मृतस्य ) पुत्रः आमुष्यायणः।

## ११० । पौनःपुन्यम् ।

पौनःपुन्य निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, पुनः पुनरनुष्ठानं सङ्घटनं वा पौनःपुन्यम्।

## १११ । नस्य लोपोऽन्त्यस्य ।

तद्धित प्रत्यय होने से प्रातिपदिकों के अन्तस्थित नकार का लोप होता है। यथा, अग्निशर्म्मणोऽपत्यम् आग्निशर्म्मिः, उडुलोम्नोऽपत्यम् औडुलोमिः, राज्ञां समूहः राजकम्, हस्तिनां समूहः हास्तिकम्, पथि कुशलः पथिकः सर्व्वकर्म्मसु कुशलः सार्व्वकर्म्मीणः, नामैव नामधेयम्, द्वयोरह्नोर्भवः द्व्याहीनः, साम वेत्ति अधीते वा सामकः, आत्मन इदम् आत्मीयम्।

## ११२ । नानन्तस्य षणि ।

षण् प्रत्यय होने से अन्भागान्त प्रत्ययों के नकार का लोप नहीं होता है। यथा, यूनो भावः यौवनम्, मघोन इदं माघवनम्, शुनां समूहः शौवनम्, पर्व्वणि क्रियते दीयते वा पार्व्वणम्, सामनि कुशलः सामनः, सुत्वन इदं सौत्वनम्, यज्वनोऽपत्यं याज्वनः, चर्मणा परिवृतः चार्म्मणः, कर्म्मास्य शीलं कार्म्मणः, भस्मनो विकारः भास्मनः।

## ११३ । ये च भावैकर्म्मवर्ज्जे (ये चाह भाव कर्म्मणोः)

तद्धित का य परे रहने से अन्भागान्त प्रत्ययों के नकार का लोप नहीं होता । यथा, सामनि साधुः सामान्यः, ब्रह्मणि साधुः ब्रह्मण्यः, अध्वनि साधुः अध्वन्यः, राजनि साधुः राजन्यः* कर्म्मणि प्रभवति कर्म्मण्यः, मूर्द्धि भवः मूर्द्धन्यः । कर्म्म और भाव अर्थ में नकार का लोप होता है । यथा, राज्ञो भावः कर्म्म वा राज्यम् ।

## ११४ । नाध्वात्मनोर्णीने ।

णीन् प्रत्यय होने से अध्वन्, आत्मन् इन दोनों प्रातिपदिकों के नकार का लोप नहीं होता । यथा, अध्वनि साधुः अध्वनीनः, आत्मने हितम् आत्मनीनम् ।

## ११५ । मनन्तस्यापत्यषणि ।

अपत्य अर्थ में विहित षण् प्रत्यय परे रहने से मनभागान्त प्रातिपदिक के नकार का लोप होता है । यथा, सुसाम्नोऽपत्यं सौसामः, दुर्णाम्नोऽपत्यं दौर्णामः, कृतनाम्नोऽपत्यं कार्त्तनामः ।

## ११६ । वा हितनाम्नः ।

हितनामन् इस प्रातिपदिक का न लोप विकल्प से होता है । यथा, हितनाम्नोऽपत्यं हैतनामः हैतनामनः ।

## ११७ । हेमाश्मनोर्विकारे ( तस्य विकारः ) ।

---

* राजश्वशुराद्यत् ।

विकारार्थक षण् प्रत्यय के परे हेमन्, अश्मन्, इन दोनों प्रातिपदिकों के नकार का लोप होता है। यथा, हेम्नो विकारः हैमः, अश्मनोः विकारः आश्मः।

११८। चर्म्मणः कोषे।

कोष अर्थ में चर्म्मन् शब्द के नकार का लोप होता है। यथा, चर्म्मणो विकारः चार्म्मः-कोषः।

११९। ब्रह्मणोऽजातौ।

जाति भिन्न अर्थ में ब्रह्मन् शब्द के नकार का लोप होता है। यथा, ब्रह्मास्य देवता ब्राह्मम्-अस्त्रम्, ब्राह्मं-हविः, ब्राह्मी ओषधिः ब्रह्म. उपास्ते ब्राह्मः, ब्रह्मण-इयं ब्राह्मी-तनुः। जाति अर्थ में नहीं होता। यथा, ब्रह्मणोऽपत्यं ब्राह्मणः जाति विशेषः।

१२०। नेनन्तस्य षणि।

षण् प्रत्यय होने से इन्भागान्त प्रातिपदिकों के नकार का लोप नहीं होता है। यथा, बलिन इदं बालिनम्, हस्तिन इदं हास्तिनम्, मेधाविन इदं मैधाविनम्, स्त्रग्विण इदं स्राग्वीणम्। अपत्य अर्थ में होता है। यथा, मेधाविनोऽपत्यं मैधावः, मायाविनोऽपत्यं, मायावः। गाथिन् आदि का नहीं होता है। यथा, गाथिनोऽपत्यं, गाथिनः, केशिनोऽपत्यं कैशिनः। इन् संयुक्त वर्ण में मिले रहने से नहीं होता। यथा, स्त्रग्विणोऽपत्यं स्राग्विणः, तपस्विनोऽपत्यं तापस्विनः, चक्रिणः अपत्यं चाक्रिणः।

वार्द्धीणस·, गौरिव नासिकास्य गोनसः। स्थूल शब्द के उत्तर नहीं होता। यथा, स्थूला नासिकास्य स्थूलनासिकः। संज्ञा नहीं बोध होने से नहीं होता। यथा, तुङ्गा नासिका अस्य तुङ्गनासिक·पुरुषः।

२३ उपसर्गाच्च ।

उपसर्ग के परवर्ती नासिका शब्द के स्थान में नस होता है। यथा, प्रणसः उपनसः उन्नसः, :

२४। खुरखराभ्यां नस् च ।

खर और खुर शब्द के परवर्ती नासिका के स्थान में नस होता है। यथा, खरणसः, खरणाः; खुरणसः खुरणाः।

२५। विग्नादय: ।

वि उपसर्ग के परवर्ती नासिका शब्द के स्थान में ( विगत हो नासिका जिसकी इस अर्थ में ) विग्न, विख्य, विक्खु और विख निपातन से सिद्ध होते हैं।

२६। जानिर्जायायाः ।

जाया शब्द के स्थान में जानि होता है। यथा, युवतिर्जायास्य युवजानिः, प्रिया जायास्य प्रियजानि·, सुन्दरी जायास्य सुन्दरजानिः।

२७। इर्गंधादुत्सुपूतिसुरभिभ्यः ।

उत्, सु, पूति और सुरभि, इनके परवर्ती गंध शब्द के

उत्तर इ होता है। यथा, उद्गन्धिः, सुगन्धिः, पूतिगन्धिः, सुरभिगन्धिः। द्रव्यान्तर के गन्ध सम्बन्ध में नहीं होता। यथा सुगन्धः पवनः।

## ३८। अल्पसंयोगे।

अल्प संयोग बोध होने से गन्ध शब्द के उत्तर इ होता है। यथा, घृतगन्धि, दधिगन्धि, सूपगन्धि भोजनम्।

## ३९। उपमानाच्च।

उपमानवाचक, पद के परवर्त्ती गन्ध शब्द के उत्तर इ होता है। यथा, पद्मस्येव गन्धोऽस्य पद्मगन्धिः, करीषगन्धिः(१)

## ४०। पादस्य पादपमानादहस्त्यादेः।

उपमानवाचक पद के परवर्ती पाद शब्द के स्थान में पाद् होता है। यथा, व्याघ्रस्येव पादावस्य व्याघ्रपात्। हस्तिन् आदि (२) के परवर्ती का नहीं होता। यथा, हस्तिन इव पादावस्य हस्तिपादः।

## ४१। संख्याऽसुपूर्ब्बस्य च।

संख्यावाचक और सु पूर्व में रहने से पाद शब्द के स्थान में पाद् होता है। यथा, द्विपात्, त्रिपात्, चतुष्पात् सुपात्।

## ४२। स्त्रियां कुम्भादेः पद।

---

(१) वोपदेव के मत से विकल्प होता है।

(२) हस्तिन्, कुद्दाल, अश्व, शत, कपोत, जाल, गण्ड, गण्डोल, कुसूल, इत्यादि।

स्त्रीलिङ्ग में, कुम्भ आदि (१) के परवर्ती पाद शब्द के स्थान में पद् होता है। यथा, कुम्भपदी, एकपदी, द्विपदी, त्रिपदी, शतपदी, विष्णुपदी, आर्द्रपदी।

## ४३। सुहृद्दुर्हृदौ मित्रामित्रयोः।

मित्र और अमित्र दोनों अर्थ में क्रम से सुहृद्, और दुर्हृद्, ये दोनों शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, शोभनं हृदयमस्य सुहृत् मित्रम्, दुष्टं हृदयमस्य दुर्हृत् अमित्रः अन्यत्र सुहृदय., दुर्हृदयः।

## ४४। उरः प्रभृतिभ्य कप्।

उरस् आदि (२) शब्द के उत्तर कप् होता है प् इत् होता है और क रहता है। यथा, व्यूढमुरोऽस्य व्यूढोरस्कः, उपानद्भ्यां सह सोपानत्कः, भावितः पुमाननेन भावितपुंस्कः, न विद्यते अर्थोऽस्मिन् निरर्थकम्, अनर्थकम्।

## ४५। इनन्तात् स्त्रियाम्।

स्त्रीलिङ्ग में इन भागान्त शब्द के उत्तर कप् होता है। यथा, बहवोऽस्यां धनिनः बहुधनिका नगरी, बहवोऽस्यां वाग्मिनः बहुवाग्मिका सभा।

## ४६। ऋदन्तनदीभ्याञ्च।

---

(१) कुम्भ, एक, द्वि, त्रि, शत शूल, जाल, मुनि, गुण, सूत्र, गोधा तृण, विष्णु आर्द्र, कृष्ण, शुचि स्थूणा इत्यादि।

(२) उरस्, उपानह्, पुमस्, पयस् दधि, मधु, शालि, सर्पिस, अनडुह्, नौ, निर् और नञ् पूर्व्वक अर्थ।

ऋकारान्त और नदीसंज्ञक शब्द के उत्तर कप् होता है। यथा, ऋदन्त-एकपितृकः, समातृकः, मृतभर्त्तृका ; नदीसंज्ञक मृतपत्नीकः, बहुकुमारीकः।

४७। शेषाद्विभाषा।

पूर्व्वोक्त से भिन्न शब्दों के उत्तर विकल्प से कप् होता है। यथा, धृतधनुष्कः, धृतधनुः; लब्धयशस्कः, लब्धयशाः; मुण्डितशिरस्कः, मुण्डितशिराः; अर्जितधनकः, अर्जितधनः।

४८। नेयसुनः।

ईयसुन् प्रत्ययान्त शब्द के उत्तर कप् नहीं होता। यथा, बहुप्रेयान्, बहुप्रेयसी।

४९। न प्रशंसायां भ्रातुः।

प्रशंसा बोध होने से भ्रातृ शब्द के उत्तर कप् नहीं होता। यथा, सुभ्राता, पण्डितभ्राता साधुभ्राता। अन्यत्र, मूर्खभ्रातृकः, बहुभ्रातृकः।

५०। न नाड़ीतन्त्र्योः स्वाङ्गे।

स्वाङ्ग बोध होने से नाड़ी और तन्त्री शब्द के उत्तर कप् नहीं होता। यथा, बहुनाड़िः-कायः बहुतन्त्री-ग्रीवा। स्वाङ्ग नहीं बोध होने से, बहुनाड़िकः स्तम्भः, बहुतन्त्रीका वीणा।

५१। सुप्रातादयः।

बहुव्रीहि समास में सुप्रात आदि शब्द निपातन से सिद्ध

होते हैं। यथा, शोभनं प्रातरस्य सुप्रातः शोभनं, दिवास्य सुदिवः चतस्रोऽश्रयः अस्य चतुरश्रः।

---

## द्वन्द्व।

Copulative compounds.

### १। द्वन्द्वः

इस प्रकरण में जितने समास होते हैं; उनका नाम द्वन्द्व है।

### २। परलिङ्ग द्वन्द्वे।

द्वन्द्व समास होने पर समस्त भाग को परपद का लिङ्ग प्राप्त होता है।

### ३। इतरेतरयोगे।

परस्पर योग बोध होने से द्वन्द्व समास होता है। यथा, हरिश्च हरश्च हरिहरौ, रामश्च, लक्ष्मणश्च रामलक्ष्मणौ, भीमश्च अर्ज्जुनश्च भीमार्ज्जुनौ, धवश्च खदिरश्च पलाशश्च धवखदिरपलाशाः, कन्दश्च मूलश्च फलश्च कन्दमूलफलानि, शब्दश्च स्पर्शश्च रूपश्च रसश्च गन्धश्च शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः। हरिहरौ, यहां हरि पदार्थ और हर पदार्थ का परस्पर योग बोध होता है। धवखदिरपलाशाः, यहां धव पदार्थ, खदिर पदार्थ और पलाश पदार्थ का परस्पर योग बोध होता है।

### ४। समाहारे च।

दो वा अनेक पदार्थों का समाहार बोध होने से द्वन्द्व समास होता है।

## ५। द्वन्द्वश्च प्राणितूर्य्यसेनांगानाम्।

द्वन्द्व समास में प्राण्यङ्ग, तूर्याङ्ग और सेनाङ्ग वाचक पदों का समाहार होता है। यथा, (प्राण्यङ्गपाणिश्च पादश्च पाणिपदाम्, करश्च चरणश्च करचरणम्, दन्तश्च ओष्ठश्च दन्तौष्ठम्, कर्णश्च नासिका च कर्णनासिकम्, भ्रुवौ च ललाटौ च भ्रूललाटम्, पृष्ठश्च उदरश्च पृष्ठोदरम्;(तूर्य्याङ्ग)—पणवश्च मृदङ्गश्च पणवमृदङ्गम्, शङ्खश्च दुन्दुभिश्च शङ्खदुन्दुभि, भेरी च पटहश्च भेरीपटहम्, ऋषभश्च गान्धारश्च ऋषभगन्धारम् धैवतश्च पञ्चमश्च धैवतपञ्चमम्; षड्जश्च मध्यश्च षड्जमाध्यमम्; (सेनाङ्ग)—रथिकाश्च अश्वारोहाश्च रथिकाश्वारोहम्, शाक्तीकाश्च याष्टीकाश्च शाक्तीकयाष्टीकम्, परशवश्च करबालाश्च परशुकरबालम्, धनूंषि च शराश्च धनुःशरम्, शराश्च तूणीराश्च शरतूणीरम् (१)

## ६। नदीवाचिनां लिंगभेदे।

लिंग का भेद रहने से नदीवाचक पद का समाहार होता है। यथा, गङ्गा च शोणश्च गङ्गाशोणम्, उद्धयश्च इरावती

(१) सेनाङ्गवाचक पद के केवल बहुवचन में समाहार होता है एकवचन द्विवचन में नहीं होता। यथा, शरश्च तूणीरश्च, शरतूणीरौ, शक्तिश्च परशुश्च करबालश्च शक्तिपरशुकरबालाः।

च उद्धेयरावति, ब्रह्मपुत्रश्च चन्द्रभागा च ब्रह्मपुत्रचन्द्रभागम्, लिंगभेद नहीं रहने से नहीं होता। यथा, गङ्गा च यमुना च गंगायमुने; सरस्वतो च दृषद्वती च सरस्वती दृषद्वत्यौ।

७। देशवाचिनाञ्च।

लिंगभेदहने रहने से देशवाचक पदों का समाहार होताहै। यथा, कुरुवश्च कुरुक्षेत्रश्च कुरुकुरुक्षेत्रम्, कुरुवश्च जांगलश्च कुरुजाङ्गलम्, मथुरा च पाटलिपुत्रश्च मथुरापाटलिपुत्रम्, लिङ्गभेद नहीं रहने से नहीं होता। यथा; मद्राश्च केकयाश्च मद्रकेकयाः, विदेहाश्च कलिङ्गाश्च विदेहकलिङ्गाः; ग्रामवाचक पद का समाहार नहीं होता। यथा, जाम्बवञ्च शालूकिनी च जाम्बवशालूकिन्यौ।

८। वा पशुशकुनक्षुद्रजन्तुवाचिनां बहुवचने।

बहुवचन में पशुवाचक, शकुनिवाचक क्षुद्रजन्तुवाचक पदों का विकल्प से समाहार होता है। यथा, पशुवाचक—गावश्च महिषाश्च गोमहिषम् गोमहिषाः, वृकाश्च कुरंगाश्च वृककुरंगम, वृककुरंगाः, गोमायवश्च गर्दभाश्च गोमायुगर्दभम्, गोमायुगर्दभाः; शकुनिवाचक--हंसाश्च सारसाश्च हंससारसम्, हंससारसाः; वकाश्च चक्रवाकाश्च वकचक्रवाकम्, वकचक्रवाकाः, कोकिलाश्च मयूराश्च कोकिलमयूरम् कोकिलमयूराः; क्षुद्रजन्तुवाचक—दंशाश्च मशकाश्च दंश

मशकम्, दंशमशकाः; यूकाश्च मक्षिकाश्च यूकमक्षिकम्, यूकमक्षिकाः; मत्कुणाश्च पिपीलिकाश्च मत्कुणपिपीलिकम्, मत्कुणपिपीलिकाः;।

### ९। फलतृणतरुवाचिकानाञ्च।

बहुवचन में फलवाचक, तृणवाचक और तरुवाचक पदों का विकल्प से समाहार होता है। यथा, फलवाचक— वदराणि च आमलकानि च वदरामलकम् वदरामलकानि। खर्ज्जुराणि च नारिकेलानि च खर्ज्जुरनारिकेलम्, खर्ज्जुर-नारिकेलानि; व्रीहयश्च यावश्च व्रीहियवम्, व्रीहियवाः, मुद्गाश्चमाषाश्चमुद्गमाषम्, मुद्गमाषाः;तृणवाचक-कुशाश्च काशाश्च कुशकाशम्, कुशकाशाः; तरुवाचक—अश्वत्थाश्च न्यग्रोधाश्च अश्वत्थन्यग्रोधम्, अश्वत्थन्यग्रोधाः।

### १०। नित्यं नित्यविरोधिनाम्।

जो सब जन्तु परस्पर सदा विरोधी हैं, बहुवचन में उनके वाचक पदों का सदा समाहार होता है। यथा, अहयश्च नकुलाश्च अहिनकुलम्, काकाश्च उलूकाश्च काकोलूकम्, मार्ज्जाराश्च मूषिकाश्च मार्ज्जारमूषिकम्।

### ११। गवाश्वप्रभृतीनाञ्च।

गवाश्च आदि (१) का सदा समाहार होता है। यथा,

---

(१) गवाश्वम्, गवाविकम्, गवैडकम्, अजाविकम्, अजैडकम्, कुब्जवामनम्, कुब्जकिरातम्, पुत्रपौत्रम्, श्वचण्डालम्, स्त्रीकुमारम्,

गावश्च अश्वाश्च गवाश्वम्, अजाश्च आविकाश्च अजाविकम्, पुत्राश्च पौत्राश्च पुत्रपौत्रम्।

## १२। विभाषा पूर्व्वापरादीनाम्।

पूर्व्वापर आदि का विकल्प से समाहार होता है। यथा, पूर्व्वश्च अपरश्च पूर्व्वापरम्ः पूर्व्वापरे; अधरं च उत्तरं च अधरोत्तरम्, अधरोत्तरे, दधि च घृतं च दधिघृतम्, दधिघृते।

## १३। विरुद्धानामविशेषणानञ्च।

परस्पर विरुद्ध पदार्थ का विकल्प से समाहार होता है। यथा शीतश्च उष्णश्च शीतोष्णम्, शीतोष्णे; सुखश्च दुःखश्च सुखदुःखम्, सुखदु.खे; आलोकश्च अन्धकारश्च अलोकान्धकारम् आलोकान्धकारे। विशेषण होने से नहीं होता। यथा, शीतोष्णे पयसी।

## १४। शूद्राणामनिरवसितानां नित्यम्।

शूद्रवाची पद का सदा समाहार होता है। यथा गोपाश्च नापिताश्च गोपनापितम्, कर्म्मकाराश्च कुम्भकाराश्च कर्म्मकाकुम्भकारम्, ताम्बूलिकाश्च तन्तुवायाश्च ताम्बूलिकतन्तु

---

दासीमाणवकम्, शाटीपटीरम्, शाटीप्रच्छादम्, शाटीपट्टिकम्, षण्ड्खरम्, उष्ट्र, शशम मूत्रशकृत्, मूत्रपुरीषम्, यकृन्मेदम्, मांसशोणितम्, दर्भपरम्, दर्भपूतीकम्, अर्ज्जुनशिरीषम्, अर्ज्जुनपुरुषम्, तृणोपलम्, दासीदासम्, कुटीकुटम्, भागवतीभागवतम्।

वायम्। निरवसित (१) शुद्र का नहीं होता। यथा, चण्डाला-श्च मृतपाश्च चण्डालमृतपाः।

## १५। न दधिपयः प्रभृतीनाम्।

दधिपयस् आदि (२) का समाहार नहीं होता। यथा, दधिपयसी, इध्मावर्हि सर्पिर्मधुनी, शुक्लकृष्णौ, दीक्षातपसी, उलूखल मूसले।

## १६। अश्चवर्ग देषहान्तात् समाहारे।

समाहार द्वन्द्व में चवर्गान्त, दकारान्त, षकारान्त और हान्त शब्द के उत्तर अ होता है। यथा, वाक्त्वचम्, श्रीस्रजम्, समद्दृषदम्, सम्पद्विपदम्, वाक्त्विषम्, वाग्विप्रुषम्, छत्रोपानहम्, धेनुगोदुहम्, समाहार नहीं होने से नहीं होता यथा श्रीस्रजौ, प्रावृट्शरदौ।

## १७। ऋदन्ताद्दयन्ते डा विद्यागोत्रसम्बन्धे।

विद्यासम्बन्ध और गोत्रसम्बन्ध रहने से, और ऋका-रान्त शब्द परवर्ती होने से ऋकारान्त शब्दों के उत्तर डा होता है। ड इत् होता है और आ रहता है। यथा, विद्या

---

(१) यैर्भुक्ते पात्रं संस्कारेणापि न शुद्ध्यति ते निरवसिताः।

(२) दधिपयस्, सर्पिर्मधु, मधुसर्पिस्, ब्रह्मप्रजापति, शिववैश्रवण स्कन्दविशाल, परिव्राटकौशिक, प्रवर्ग्योप वसद् शुक्ल कृष्ण इध्मवर्हिस्, दीक्षा तपस्, श्रद्धातपस् मेधातपस्, अध्ययनतपस्, उलूखलमुसल, आद्यवसान' श्रद्धामेधा।

सम्बन्ध में—होता च पोता च होतापोतारौ, नेष्टा च उद्गाता च नेष्टोद्गातारौ; गोत्रसम्बन्ध में—माता च पिता च मातापितरौ, याता च ननान्दा च याताननान्दारौ।

१८। पुत्रे च

पुत्र शब्द परे रहने से ऋदन्त शब्द के उत्तर डा होता है। यथा, पिता च पुत्रश्च पितापुत्रौ, माता च पुत्रश्च मातापुत्रौ।

१९। देवतावाचिनां पूर्ब्बात्।

देवतावाची पद का द्वन्द्व समास होने पर पूर्ब्ब पद के उत्तर डा होता है। यथा, इन्द्रश्च वरुणश्च इन्द्रावरुणौ मित्रश्च वरुणश्च मित्रावरुणौ, सूर्य्यश्च चन्द्रमाश्च सूर्य्याचन्द्रमसौ।

२०। नब्रह्मप्रजापत्यादेः।

ब्रह्मप्रजापति आदि के उत्तर डा नहीं होता। यथा, ब्रह्मा च प्रजापतिश्च ब्रह्मप्रजापती, अग्निश्च वायुश्च अग्निवायू, वायुश्च अग्निश्च वाय्वग्नी।

२१। ईदग्नेः सोमवरुणयोः।

सोम और वरुण शब्द परे रहने से अग्नि शब्द के उत्तर ईत् होता है। त् इत् होता है और ई रहता है। यथा अग्निश्च सोमश्च अग्नीषोमौ, अग्निश्च वरुणश्च अग्नीवरुणौ।

२२। दिवो द्यावा।

पूर्व्ववर्ती दिव् के स्थान में द्यावा होता है। यथा द्यौश्च भूमिश्च द्यावाभूमी, द्यौश्च क्षमा च द्यावाक्षमे।

## २३। दिवस् च पृथिव्याम्।

पृथिवी शब्द परे रहने से दिव् के स्थान में द्यावा और दिवस् होता है। यथा, द्यौश्च पृथिवी च द्यावापृथिव्यौ दिवस्पृथिव्यौ।

## २४। मातरपितरौ।

निपातन से सिद्ध होता है। यथा माता च पिता च मातरपितरौ।

## २५। दम्पती जम्पती वा।

जाया और पति शब्द में समास होने पर विकल्प से दम्पती और जम्पती होता है। यथा, जाया च पतिश्च जायापती, दम्पती, जम्पती।

## २६। नित्यं स्त्रीपुंसादयः।

द्वन्द्व समास होने से, स्त्रीपुंसौ (१) आदि निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, स्त्री च पुमांश्च स्त्रीपुंसौ, वाक् च मनश्च वाङ्मनसे, नक्तञ्च दिवा च नक्तन्दिवम्, रात्रौ च

---

(१) स्त्रीपुंसौ, धेन्वनडुहम्, ऋक्सामे, वाङ्मनसे, अक्षिभुवम्, दारगवम्, ऊर्व्वष्ठीवम्, पदष्ठीवम्, नक्तन्दिवम्, रात्रिन्दिवम्, अहर्दिवम् ऋग्यजूषम्, अहोरात्रः।

दिवा च रात्रिन्दिवम्, अहनि च दिवा च अहर्दिनम्, अहश्च रात्रिश्च अहोरात्रः।

२७। सरूपाणामेकशेष एकविभक्तौ।

एक विभक्ति होने से, समानाकार अनेक पदों में से केवल एक अवशिष्ट रहता है। दो पदों में से एक शेष रहने से अवशिष्ट पद द्विवचनान्त होता है और अनेक पदों में से एक शेष रहने से अवशिष्ट पद बहुवचनान्त होता है। यथा, तरुश्च तरुश्च तरू, तरुश्च तरुश्च तरुश्च तरवः, फलञ्च फलञ्च फले, फलञ्च फलञ्च फलञ्च फलानि।

२८। पुमान् स्त्रिया।

समानाकार स्त्रीवाचक पद के साथ समास होने से पुरुषवाचक पद अवशिष्ट रहता है। यथा, ब्राह्मणश्च ब्राह्मणी च ब्राह्मणौ, कुक्कुटश्च कुक्कुटी च कुक्कुटौ। स्त्रीलिङ्ग निमित्तक आप्, ईप् आदि विशेष को छोड़ कर और अंशों में समानाकार होना आवश्यक है। शब्दों के रूप में विशेषता रहने पर नहीं होता। यथा, हंसश्च सारसी च हंस-सारस्यौ।

२९। न व्यक्तिसंज्ञानाम्।

व्यक्ति विशेष के संज्ञावाचक पदों का एक शेष नहीं होता। यथा, इन्द्रश्च इन्द्राणी च इन्द्रेन्द्राण्यौ, भवश्च भवानी च भवभवान्यौ।

३० । भ्रातृपुत्रौस्वसृदुहितृभ्याम् ।

स्वसृ के साथ भ्रातृ का और दुहितृ के साथ पुत्र का समास होने से भ्रातृ और पुत्र अवशिष्ट रहते हैं। यथा, भ्राता च स्वसा च भ्रातरौ, पुत्रश्च दुहिता च पुत्रौ ।

३१ । विभाषा पिता मात्रा ।

मातृ शब्द के साथ समास होने पर पितृ शब्द विकल्प से अवशिष्ट रहता है। यथा, माता च पिता च पितरौ माता पितरौ ।

३२ । श्वशुरः श्वश्रा ।

श्वश्रू शब्द के साथ समास होने पर श्वशुर शब्द विकल्प से अवशिष्ट रहता है । यथा, श्वश्रूश्च श्वशुरश्च श्वशुरौ, श्वश्रूश्वशुरौ ।

३३ । नपुंसकमनपुंसकेनैकवचनं वा ।

नपुंसक भिन्न पद के साथ नपुंसक का समास होने से नपुंसक शब्द अवशिष्ट रहता है और उसी से विकल्प करके एकवचन होता है। यथा, शुक्लश्च शुक्ला च शुक्लञ्च शुक्लम्, शुक्लानि। नपुंसक के साथ समास होने से एकवचन नहीं होता। यथा, शुक्लञ्च शुक्लञ्च शुक्लञ्च शुक्लानि ।

# समासों की साधारण विधि।

## Genral rules for forming compounds.

### १। पथो डः समासे।

समास होने पर समस्त पद के अन्तस्थित पथिन् शब्द के उत्तर ड होता है, ड् इत् होता है और अ रहता है। यथा, पथः समीपम् उपपथम्, जले पन्था जलपथः, दक्षिणस्यां दिशि पन्थः दक्षिणापथः, महान् पन्थाः महापथः, त्रयाणां पथां समाहारः त्रिपथम्, चतुर्णां पथां समाहार चतुष्पथम्, रम्यः पन्थाः अस्मिन् रम्यपथं नगरम्, क्षेत्रञ्च पन्थाश्च क्षेत्र पथौ। अव्यय के परवर्त्ती होने से नपुंसक होता है। यथा, विरुद्धः पन्थाः विपथम्, गर्हितः पन्था; उत्पथम्; अपकृष्टः पन्थाः अपथम्।

### २। अनपः।

समास होने से समस्त पद के अन्तस्थि अप् शब्द के उत्तर अन् होता है। न् इत् होता है और अ रहता है। यथा, विमला आपोऽस्मिन् विमलापं सरः, उद्धृता आपोऽस्मात् उद्धृतापः कूपः, कूपस्यापः कूपापाः, निर्म्मला आपः निर्म्मलापाः।

### ३। द्व्यन्तरुपसर्गेभ्योऽप ईः।

द्वि, अन्तर और उपसर्ग के परवर्ती अप् शब्द के उत्तर

अकार के स्थान में ई होता है। यथा, द्वयोर्दिशोः आपोऽस्य द्वीपम्, अन्तरीपम्, नीपम्, समीपम्, प्रतीपम्, अन्वीपम्।

४। अवर्णाद्विभाषा।

अवर्णान्त उपसर्ग के परवर्त्ती होने पर विकल्प से होता है। यथा, प्रेपम्, प्रापम्; परेपम्, परापम्; अपाम् समीपम् उपेपम्, उपापम्।

५। समापानूपौ।

समाप और अनूप निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा, समापं देवयजनम्, अनूपो देशः।

६। धुरोऽनक्षे ऋकपुरब्धः पथामानक्षे।

समास होने पर समस्त पद के अन्तस्थित धुर् शब्द के उत्तर अन् होता है, न इत् होता है और अ रहता है। यथा, राज्ञो धूः राजधुरा, महती धूः महाधुरा, धृता धूरनेन धृतधुरः। अक्ष शब्द का सम्बन्ध रहने से नहीं होता। यथा, अक्षस्य धूः अक्षधूः, दृढ़ाधूरस्मिन् दृढ़धूः अक्षः।

७। ऋचश्च।

समस्त पद के अन्तस्थित ऋच् शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा, अर्द्धम् ऋचः अर्द्धर्च्च (१) अधिगता ऋक् अनेन अधिगतर्च्चः।

---

(१) पुलिंग होता है।

## ८। नञो माणवके।

माणवक बोध होने से नञ के परवर्त्ती ऋच् शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा, अनृचो माणवकः। अन्यत्र अनृक साम।

## ९। बह्वोश्चरणे।

चरण बोध होने से बहु शब्द के परवर्ती ऋच् शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा, बह्वृचश्चरणः। अन्यत्र, बह्वृक् सूक्तम्।

## १०। प्रत्यन्ववेभ्यो लोम्नः।

प्रति, अनु और अव इन तीनों के परवर्त्ती लोमन् शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा, प्रतिलोमम्, अनुलोमम्, अवलोमम्।

## ११। साम्नश्च।

प्रति, अनु और अव इन तीनों के परवर्ती सामन् शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा, प्रतिसामम्, अनुसामम्, अवसामम्।

## १२। कृष्णोदकपाण्डुसंन्याभ्यो भूमेः।

कृष्ण, उदक, पाण्डु और संख्यावाचक पद के परवर्ती भूमि शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा, कृष्णभूमः, उदकभूमः पाण्डुभूमः, द्विभूमः, चतुर्भूमः।

१३। ब्रह्महस्तिपल्यराजभ्यो वर्च्चसः।

ब्रह्मन्, हस्तिन्, पल्य और राजन् इनके परवर्ती वर्च्चस् शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा, ब्रह्मवर्च्चसम्, हस्तिवर्च्चसम्, पल्यवर्च्चसम्, राजवर्च्चसम्।

१४। अव समन्धेभ्यस्तमसः।

अव, सम् और अन्ध इनके परवर्ती तमस् शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा, अवतमसम्, सन्तमसम्, अन्धतमसम्।

१५। अन्ववतप्तेभ्यो रहसः।

अनु, अव और तप्त इनके परवर्ती रहस् शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा अनुरहसम्, अवरहसम्, तप्तरहसम्।

१६। उपसर्गादध्वनः।

उपसर्ग के परवर्ती अध्वन् शब्द के उत्तर अन् होता है। यथा, प्रगतः अध्वानम् प्राध्वोरथः, अध्वनोऽभावः निरध्वम्, अध्वानं प्रति प्रत्यध्वम्। अन्यत्र उत्तमोऽध्वा उत्तमाध्वा।

१७। श्वसोऽवसीयःश्रेयोभ्याम्।

श्वस् शब्द के परवर्ती अवसीयस्, और श्रेयस् शब्दों के उत्तर अन् होता है॥ यथा, श्वोवसीयसम्, श्वःश्रेयसन्तेभूयात्।

१८। न प्रशंसायां स्वतिभ्याम्।

प्रशंसावाचक सु और अति के पूर्व्व में रहने से समासान्त विधि नहीं होती। यथा, शोभनो राजा सुराजा, शोभनो

राजा अस्मिन् सुराजा देशः, अतिशयेन राजा अतिराजा, शुसखा, अतिसखा, सुगौः, अतिगौः, सुपन्थाः, स्वश्वा। प्रशंसावाचीन होने से गामाति क्रान्ताऽतिगवः।

## १९। न किमः कुत्सायाम्।

कुतसा (निन्दा) वाची किम् शब्द पूर्व में रहने से समासान्त विधि नहीं होती। यथा, कुत्सितो राजा किंराजा, कुत्सितः सखा किंसखा, कुत्सितः पन्था. अस्मिन् किम्पन्थाः देशः कुत्सितो गौः किंगौ। कुत्सावाची न होने से कुत्सितो राजा किंराजाः, किं सखः, किं गवः।

## २०। न नञस्तत्पुरुषे।

तत्पुरुष समास में नञ् पूर्व में रहने से समासान्त विधि नहीं होती। यथा, अराजा, असखा अगौः।

## २१। पथो विभाषा।

पथिन् शब्द के उत्तर विकल्प से होता है। समासान्त पक्ष में नपुसकलिङ्ग होता है यथा, अपथम्, अपन्थाः।

## २२। सः समानस्य गोत्रादौ।

समास में गोत्र आदि शब्द परे रहने से समान शब्द के स्थान में स होता है। यथा, समानं गोत्रमस्य सगोत्रः सरूपः, सवर्णः, सपक्षः, सनाभिः, सपिण्डः, सनामा, सवयाः, सतीर्थः सस्थानः, सबन्धुः, सवचन सरात्रिः, सज्योतिः, सजनपदः, सब्रह्मचारी।

## २३। विभाषा धर्म्मोदर्य्यजातीयेषु।

धर्म्म, उदर्य्य और जातीय शब्द परे रहने पर विकल्प से होता है। यथा, सधर्म्मा, समानधर्म्मा ; सोदर्य्यः, समानोदर्य्यः ; सजातीयः, समानजातीयः।

## २४। दुरन्यादाशीरादिषु।

आशिस् आदि शब्द परे रहने से अन्य शब्द के उत्तर दु होता है। उ इत् होता है और द् रहता है। यथा, अन्या आशीः अन्यदाशीः, अन्यस्मिन् आशा अन्यदाशा, अन्यस्मिन् आस्था अन्यदास्था, अन्यस्मिन् आस्थितः, अन्यदास्थितः, अन्यस्मिन् उत्सुकः अन्यदुत्सुकः, अन्यस्मिन् रागः अन्यद्रागः, अन्यः कारकः अन्यत्कारकः।

## २५। तृतीया षष्ठ्योः।

तृतीयान्त और षष्ठ्यन्त पदों का नहीं होता। यथा, अन्येन आशीः अन्याशीः अन्यस्याशीः अन्याशीः।

## २६। अर्थे विभाषा।

अर्थ शब्द परे रहने पर विकल्प से होता है। यथा, अन्यस्यार्थः, अन्यदर्थः, अन्यार्थः।

## २७। कोः कत् स्वरे तत्पुरुषे।

तत्पुरुष समास में स्वर वर्ण परे रहने से कु शब्द के स्थान में कत् होता है। यथा, कुत्सितोऽश्वः, कदश्वः कुत्सित उष्ट्रः

कदुष्ट्रः कुत्सितमन्नं कदन्नम्, कुत्सित आचारः कदाचारः, कुत्सितमुदकं कदुदकम्।

२८। त्रिरथवदेषु। रथवदयोश्च।

त्रि रथ और वद् शब्द परे रहने से कु शब्द के स्थान में कत् होता है। यथा, कुत्सितास्त्रयः कत्त्रयः, कुत्सितो रथः कद्रथः, कुत्सितं वदति कद्वदः। तत्पुरुष समास नहीं होने से कोष्ट्रो राजा।

२९। का पथ्यक्षयोः।

पथिन और अक्षि शब्द परे रहने पर विकल्प से का होता है। यथा, कुत्सितः पन्थाः कापथः, कुत्सितमक्षि अस्य काक्षः।

३०। ईषदर्थे च।

ईषत् अर्थ बोधक कु शब्द के स्थान में का होता है। यथा, कामधुरम्, ईषन्मधुरमित्यर्थः; कालवणम्, ईषल्लवणमित्यर्थः।

३१। विभाषा पुरुषे।

पुरुष शब्द परे रहने पर विकल्प से होता है। यथा, कापुरुषः कुपुरुषः।

३२। का कत् कन्वान्युष्णे। कवं चोष्णे।

उष्ण शब्द परे रहने से कु शब्द के स्थान में का, कत् और कव होता है यथा, कोष्णम्, कदुष्णम्, कवोष्णम्।

३३ । विश्वामित्रादयः ।

विश्वामित्र आदि शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं । यथा, विश्वस्य मित्रं विश्वामित्रः विश्वावसुः, विश्वानरः, अष्टावक्रः, अष्टापदम्, अष्टागवम्, श्वादन्तः श्वादंष्ट्रा, श्वाकर्णः, श्वा-पुच्छः, श्वापदः ।

३४ । समानोऽन्त्यलोपः काम मनसोः ।

काम और मनस् शब्द परे रहने से, सम् इस अव्यय के अन्त्य वर्ण का लोप होता है । यथा, सन्तुकामः, सन्तुमनाः ।

३५ । तुमुनश्च ।

काम और मनस् शब्द परे रहने तुमुन् प्रत्यय के अन्त्य-वर्ण का लोप होता है । यथा, सकामः, मनाः ।

३६ । अवश्यमः कृत्ये ।

कृत्य प्रत्यय परे रहने से अवश्यम् शब्द के अन्त्यवर्ण का लोप होता है । यथा, अवश्यदेयम्, अवश्यभव्यम्, अवश्य-कर्तव्यम् ।

---

# अलुक समास।

A compound in which the case termination are not dropped, but retained.

१। अलुगुत्तरपदे।

समास होने पर कहीं कहीं उत्तर पद के परे विभक्ति का लोप नहीं होता।

२। पञ्चम्याःस्तोकान्ति दूरार्थ कृच्छ्रेभ्यः।

स्तोकार्थ, अन्तिकार्थ, दूरार्थ और कृच्छ्र शब्दों के परवर्ती पञ्चमी विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, स्तोकान्मुक्तः, अल्पान्मुक्तः, अन्तिकादागतः, समीपादागतः, दूरादागतः, विप्रकृष्टादागतः, कृच्छ्रान्मुक्त.।

३। ओजस्सहोऽम्भस्तमोऽञ्जसस्तृतीयायाः।

ओजस्, सहस्, अम्भस्, तमस् और अञ्जस् शब्दों के परवर्ती तृतीया विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा ओजसा-कृतम्, सहसाकृतम्, अम्भसाकृतम्, तमसाकृतम्, अञ्जसाकृतम आर्जवेन कृतमित्यर्थ।

४। पुंसोऽनुजे।

अनुज शब्द परे रहने से पुंस् शब्द के परवर्ती तृतीया विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, पुंसानुजः।

५। जनुषोऽन्धे।

अन्ध शब्द परे रहने से जनुष शब्द के परवर्ती तृतीया विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, जनुषान्धः—जातान्धः (१)

६ । आत्मनः पूरणे ।

पूरणवाचक शब्द परे रहने से आत्मन् शब्द के परवर्ती तृतीया विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, आत्मनापञ्चमः, आत्मनादशमः । पूरणार्थक नहीं होने से—आत्मनाकृतम् आत्मकृतम् ।

७ । वैयाकरणाख्यायां चतुर्थ्याः ।

व्याकरण की संज्ञा बोध होने से आत्मन् शब्द के परवर्ती चतुर्थी विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, आत्मनेपदम्, आत्मनेभाषा ।

८ । पराच्च ।

पर शब्द के उत्तर भी नहीं होता। यथा, परस्मैपदम्, परस्मैभाषा ।

९ । हलदन्तात् सप्तम्याः संज्ञायाम् ।

संज्ञा बोध होने से हलवर्णान्त और अकारान्त शब्दों की सप्तमी विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, युधिष्ठिरः, त्वचिसारः अरण्येतिलकाः, वनेकिंशुकाः, कूपेपिशाचकः । (२)

(१) पुंज्ञानुजो जनुसान्ध इति च ।

(२) गवियुधिभ्यांस्थिरः—गविष्ठिरः । हृद्युभ्याञ्च हृदिस्पृक्, दिविस्पृक ।

## १० । अन्तमध्याभ्यां गुरौ ।

गुरु शब्द परे रहने से अन्त और मध्य शब्द के परवर्त्ती सप्तमी विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, अन्तेगुरुः (१) मध्येगुरुः।

## ११ । अमूर्द्धमस्तकात् स्वांगादकामे ।

स्वाङ्गवाचक शब्द के परवर्ती सप्तमी विभक्ति का लोप नही होता। यथा, कण्ठेकालः, उरसिलोमा, शिरसिशिखः। काम शब्द परे रहने से होता है। यथा, सुखकामः। मूर्द्धन् और मस्तक शब्द के उत्तर होता है। यथा मूर्द्धशिखः, मस्तकशिख।

## १२ । विभाषा बन्धे ।

बन्ध शब्द परे रहने पर विकल्प से होता है। यथा, हस्ते बन्धः, हस्तबन्धः, पदेबन्धः, पदबन्धः।

## १३ । तत्पुरुषे कृति बहुलम् ।

तत्पुरुष समास में कृत् प्रत्यय से बने पद परे रहने से सप्तमी विभक्ति के लुक् होने का नियम नहीं है अर्थात् कहीं २ नहीं होता है; ऐसे ही कहीं कहीं होता भी है और कहीं कही विकल्प से होता है। यथा, अलुक्—अन्तेवासी, स्तम्बेरमः, कर्णेजपः, पङ्केरुहः, मनसिशयः, प्रावृषिजः, शरदिजः; लुक्—कुरुचरः, स्थण्डिलशायी, कूटस्थः, गृहस्थः; विकल्पे-सरसिजम्

(१) अन्ताच्च।

सरोजम् , मनसिजः मनोजः, ग्रामेवासः ग्रामवासः, ग्रामेवासी ग्रामवासी ।

## १४ । षष्ठ्या आक्रोशे ।

भर्त्सना बोध होने से षष्ठी विभक्ति का लुक् नहीं होता । यथा, चौरस्यकुलम् , दासस्यतनयः। भर्त्सना बोध नहीं होने से ब्राह्मण कुलम् ।

## १५ । पुत्रे विभाषा ।

भर्त्सना बोध होने से और पुत्र शब्द परे रहने से षष्ठी विभक्ति का विकल्प से लुक् नहीं होता । यथा, दास्याः पुत्रः, दासीपुत्रः ; वृषल्याः। पुत्रः, वृषलीपुत्रः निन्दा बोध नहीं होने से ब्राह्मणीपुत्रः ।

## १६ । वाकदिक्पश्यद्भ्यो युक्तिदण्डहरेषु ।

युक्ति, दण्ड और हर शब्द परे रहने पर क्रम से वाच् , दिश् और पश्यत् शब्दों के परवर्त्ती षष्ठी विभक्ति का लुक् नहीं होता । यथा, वाचोयुक्तिः, दिशोदण्डः, पश्यतोहरः ।

## १७ । देवात् प्रिये ।

प्रिय शब्द पर रहने से देव शब्द के परवर्ती विभक्ति का लोप नहीं होता । यथा, देवानाम्प्रियः पक्षान्तरे-देवप्रियः ।

## १८ । शुनः शेफपुच्छलांगलेषु संज्ञायाम् ।

संज्ञा बोध होने से और शेफ, पुच्छ और लाङ्गल शब्द परे

रहने से श्वन् शब्द के परवर्ती विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, शुनःशेफः शुनःपुच्छः, शुनोलाङ्गूलम्।

## १६। दिवश्च दासे।

संज्ञा बोध होने पर दास शब्द परे रहने से दिव शब्द के परवर्ती विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, दिवोदासः।

## २०। ऋतो विद्या-गोत्रसम्बन्धात्।

विद्यासम्बन्धवाची एवं गोत्रसम्बन्धवाची ऋकारान्त शब्दों के परवर्ती विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा, होतुः पुत्रः, होतुरन्तेवासी पितुःपुत्रः, पितुरन्तेवासी।

## २१। विभाषा स्वसृपत्योः।

स्वसृ और पति शब्द परे रहने पर विकल्प से होता है। यथा, मातुःस्वसा, मातृष्वसा, पितुष्वसा; पितृष्वसा; दुहितुःपतिः, दुहितृपतिः; ननान्दुःपतिः, ननान्दृपतिः।

## २२। पात्रे समितादयः कुत्सायाम्।

कुत्सा बोध होने से पात्रेसमित आदि (१) की सप्तमी विभक्ति का लोप नहीं होता। यथा पात्रेसमिताः, भोजन काले पात्रे एव सङ्गताः, नतु कार्य्यकाले इत्यर्थः, गेहेशूरः, गेहे एव शूरः, नतु अन्यत्र इत्यर्थः।

---

(१) पात्रेसमिताः, पात्रेबहुलाः, गेहेशूरः, गेहेनर्दी, गेहेक्ष्वेड़ी, त्रिगेहेजिती, गेहेदृप्तः, गेहेधृष्टः, गर्भेतृप्तः. गोष्ठेशूरः गोष्ठेपटः, गोष्ठेपण्डितः गोष्ठेप्रगल्भः इत्यादि।

# मध्यपदलोपी समास ।

## १ । लोपः क्वचिन्मध्यस्य ।

समास होने पर कहीं २ मध्य पद का लोप हो जाता है । यथा, घृतमिश्रम् ओदनम् घृतौदनम्, पलमिश्रम्, अन्नं पालान्नम् शाकप्रियः पार्थिवः शाकपार्थिवः, गत एव प्रत्यागतः गतप्रत्यागतः, कण्ठे स्थितः कालोऽस्य कण्ठेकालः, उरसि स्थितानि लोमान्यस्य उरसिलोमा, शिरसि स्थिता शिखास्य शिरसिशिखः प्रपतितानि पर्णान्यस्मात् प्रपर्णः ; अपगतः शोकोऽस्य अपशोकः निर्गतं मलम् अस्मात् निर्मलः, अभुक्तानि पर्णान्यनया अपर्णा, विगतोऽर्थः अस्मात् व्यर्थः, अनुगतोऽर्थोऽस्मिन् अन्वर्थः, यथाभूतोऽर्थोऽस्मिन् यथार्थः, प्रतिगतमक्षमस्मिन् प्रत्यक्षः, उन्नमितं मुखमनेन उन्मुखः, अधःकृतं मुखमनेन अधोमुखः, निर्नष्टं धनमस्य निर्द्धनः, विचलितं मनोऽस्य विमनाः, उत्कण्ठितं मनोऽस्य उन्मनाः, सुस्थितं मनोऽस्य सुमनाः, सुवर्णविकारोऽलङ्कारोऽस्य सुवर्णालङ्कारः, अविद्यमानः पुत्रोऽस्य अपुत्रः अविद्यमानः क्रोधोऽस्य अक्रोधः, एकाधिका विंशतिः एकविंशतिः, एकाधिका त्रिंशत्, एकत्रिंशत्, चतुरधिका दश चतुर्दश, पञ्चाधिका दश पञ्चदश, पञ्चाधिका विंशतिः पञ्चविंशतिः, पञ्चाधिका त्रिंशत् पञ्चत्रिंशत् ।

## २ । एकस्यैका दशानि ।

दशन् शब्द परे रहने से एक शब्द के स्थान में एका होता है। यथा, एकाधिका दश एकादश।

३। द्व्यष्टनोर्द्वाष्टौ संख्यायाम्।

संख्यावाचक शब्द परे रहने से द्वि के स्थान में द्वा और अष्टन् के स्थान में अष्टा होता है। यथा, द्व्यधिका दश द्वादश द्व्यधिका विंशतिः द्वाविंशतिः, द्व्यधिका त्रिंशत् द्वात्रिंशत् अष्टाधिका दश अष्टादश, अष्टाधिका विंशतिः अष्टाविंशतिः, अष्टाधिका त्रिंशत् अष्टात्रिंशत्। बहुव्रीहि समास होने से द्वित्राः द्व्यशीतिः।

४। त्रेस्त्रयस्।

त्रि के स्थान में त्रयस् होता है। यथा, त्र्यधिका दश त्रयोदश त्र्यधिका विंशतिः त्रयोविंशतिः त्र्यधिका त्रिंशत् त्रयस्त्रिंशत्।

५। विभाषा चत्वारिंशत्प्रभृतौ सर्व्वेषाम्।

चत्वारिंशत आदि (१) परे रहने से द्वि के स्थान में द्वा, त्रि के स्थान में त्रयः और अष्टन् के स्थान में अष्टा विकल्प से होता है। यथा, द्व्यधिका चत्वारिंशत् द्वाचत्वारिंशत्, द्विचत्वारिंशत्, द्व्यधिका पञ्चाशत् द्वापञ्चाशत्, द्विपञ्चाशत्; त्रयश्चत्वारिंशत्, त्रिचत्वारिंशत्; त्रयःपञ्चाशत्, त्रिपञ्चाशत्; अष्टाचत्वारिंशत्, अष्टचत्वारिंशत्; अष्टापञ्चाशत्, अष्टपञ्चाशत्।

---

(१) चत्वारिंशत्, पञ्चाशत्, षष्टि; सप्तति, नवति।

६ । नाशीति शतातौ बहुव्रीहौ ।

अशीति और शत आदि संख्यावाचक शब्द परे रहने से बहुव्रीहि समास में पूर्वोक्त कार्य्य नहीं होता । द्व्यशीतिः, त्र्यशीतिः, द्विशतम्, त्रिसहस्रम्, द्वित्राः, त्रिचतुराः ।

७ । एकोनस्यैकान्यैकान्दौ विभाषा ।

एकोन के स्थान में विकल्प से एकान्न और एकादून होता है । यथा, एकोनविंशतिः एकान्नविंशतिः एकादूनविंशतिः ।

---

## पूर्व्व निपात ।

१ । उपसर्ज्जनं पूर्व्वम् ।

समास में उपसर्ज्जन पद का पूर्व्व निपात होता है ।

२ । प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्ज्जनम् ।

समास के सूत्रों में प्रथमा विभक्ति के योग में जिसका निर्देश रहता है उसको उपसर्ज्जन कहते हैं । अव्ययी भाव में अव्यय आदि पद, तत्पुरुष में द्वितीयादि विभक्त्यन्त पद, कर्म्मधारय में विशेषण आदि पद और द्विगु में संख्यावाचक पद उपसर्ज्जन कहे जाते हैं । यथा, अव्ययीभाव में—कूलस्य समीपम् उपकूलम्, ज्ञानमनतिक्रम्य यथाज्ञानम्, वर्णानामानपूर्व्येण अनुवर्णम्, तृणमप्यपरित्यज्य सतृणम्, ग्रामाद्बहिः बहिर्ग्रामम्, पाटलिपुत्राद् आ आपाटलिपुत्रम्, समुद्रस्य पारे

पारेसमुद्रम्। तत्पुरुष में—सुखं प्राप्तः सुखप्राप्तः, अन्नं बुभुक्षुः, अन्नबुभुक्षुः, वर्षं भोग्यः वर्षभोग्यः, पित्रा समः पितृसमः, अङ्गेन विकल अङ्गविकल, पाणिनिना प्रणीतम् पाणिनिप्रणीतम् भूताय बलि भूतबलि, पुत्राय हितम् पुत्रहितम्, व्याघ्रात् भयम् व्याघ्रभयम्, गृहात् निर्गत गृहनिर्गतः, तरोः छाया तरुच्छाया, अग्ने शिखा अग्निशिखा, शास्त्रे प्रवीण, शास्त्र-प्रवीणः, पूर्व्वाह्ने कृतम् पूर्व्वाह्णकृतम्। कर्म्मधारय में—नीलं उत्पलम् नीलोत्पलम्, नवः पल्लवः, नवपल्लव, सन् पुरुष. सत्पुरुषः। द्विगु में—पञ्चभिः गोभिः क्रीतः पञ्चगु., त्रयाणां लोकानां समाहारः त्रिलोकी, त्रयाणां भुवनानां समाहारः त्रिभुवनम्।

## ३। राजदन्तादिषु परम्।

राजदन्त आदि में उपसर्ज्जन पद का परनिपात होता है। यथा, दन्तानां राजा राजदन्त, वनस्य अग्रे अग्रेवनम्।

## ४। वा कड़ारादयः कर्म्मधारये।

कर्म्मधारय समास में कड़ार आदि (१) पद का विकल्प से पूर्व्वनिपात होता है। यथा. कड़ारगज, गजकड़ारः; खञ्जशिशु, शिशुखञ्जः; वृद्धपुरुष, पुरुषवृद्धः।

## ५। सप्तमीविशेषणे बहुव्रीहौ।

---

(१) कड़ार, खञ्ज, काण, कुण्ट, गौर, वृद्ध, भिक्षुक, पिङ्ग, पिङ्गल, तनु, जठर, वधिर, दर्व्वर इत्यादि।

बहुव्रीहि समास में सप्तम्यन्त और विशेष पदों का पूर्व्व-निपात होता है। यथा, सप्तम्यन्त—कण्ठेकालाः, उरसिलोमा; विशेषण—दीर्घबाहुः, महाबलः।

६। विभाषा प्रियस्य।

प्रिय शब्द का विकल्प से पूर्वनिपात होता है। यथा, गुड़ प्रियः प्रियगुड़ः।

७। सप्तमी परागड्वाद्यैः।

गड्डु आदि के योग में सप्तम्यन्त पदों का परनिपात होता है। यथा, गड्डुः कण्ठे यस्य गड्डुकण्ठः, गड्डुः शिरसि यस्य गड्डुशिराः।

८। प्रहरणार्थैश्च।

प्रहरणवाचक पदों के योग में सप्तम्यन्त पदों का परनिपात होता है। यथा, शस्त्रं पाणौ यस्य शास्त्रपाणिः, दण्डः पाणौ यस्य दण्डपाणिः, खड्ग करे यस्य खड्गकरः, धनुर्हस्ते यस्य धनुर्हस्तः।

९। निष्ठा पूर्ब्बा।

निष्ठ प्रत्यय से बने हुए पदों का पूर्ब्बनिपात होता है। यथा, कृतकर्म्मा अधीतव्याकरणः, भक्षितौदनः, धृतायुधः, उद्धृतदण्डः, भग्नरथः, पक्वकेशः।

१०। वाहिताग्न्यादिषु।

आहिताग्नि आदि में निष्ठा प्रत्यय से बने पदों का विकल्प

से पूर्व्वनिपात होता है। यथा, आहिताग्निः, अग्न्याहित. जातसुखः, सुखजातः, जातपुत्रः, पुत्रजातः, जातदन्त दन्तजातः जातस्मश्रुः, श्मश्रुजातः, तैलपीतः, पीततैलः घृतपीतः, पीतघृतः ; मद्यपीतः, पीतमद्यः ; सुरापीतः, पीतसुरः ; भार्य्योढ ऊढभार्य्यः, अर्थगतः, गतार्थः ; प्राप्तकालः, कालप्राप्तः। अस्युद्यतः उद्यतासिः।

## ११। अल्पास्वरं द्वन्द्वे।

द्वन्द्व समास में अल्प-स्वर विशिष्ट पदों का पूर्व्वनिपात होता है। यथा, तालतमालौ, गजतुरङ्गौ, शङ्खदुन्दुभी, भ्रातृभगिन्यौ, गोमहिषौ, दंशमशकौ, हंससारसौ, काककोकिलौ, अम्लमधुरौ, तिक्तकषायौ।

## १२। स्वराद्यदन्तं साम्ये।

स्वरसाम्य ( जहां स्वर बराबर हो) में स्वरादि अकारान्त पदों का पूर्व्वनिपात होता है। यथा, अश्वगजौ, अम्लतिक्तौ, अनलपवनौ, अच्युतमहेशौ, अचलसमुद्रौ, इन्द्रवह्नी, ईशभवौ, उष्ट्रखरौ, ऊर्द्धनिम्ने।

## १३ इदुदन्तश्च।

स्वरसाम्य में इकारान्त और उकारान्त पदों का पूर्व्व निपात होता है। यथा हरिहरौ, रविबुधौ पटुशुक्लौ, मृदुदृढ़ौ।

## १४। अभ्यर्हितञ्च।

अभ्यर्हित बोधक पदों का पूर्व्वनिपात होता है। यथा, मातापितरौ, तापसयाचकौ।

१५। लघुवर्णञ्च। लघुत्तर पूर्व्वम्।

लघुवर्ण विशिष्ट पदों का पूर्वनिपात होता है। यथा कुश, काशम् नलनीलौ, वलयकेयूरौ।

१६। भ्राता च ज्यायान्। भ्रातुर्ज्यायसः।

ज्येष्ठभ्रातृवाचक पद का पूर्व्वनिपात होता है। यथा, युधिष्ठिरार्ज्जुनौ, धृतराष्ट्रपाण्डू, वलदेवकृष्णौ।

१७। ऋतु नक्षत्राणामानुपूर्व्व्येण।

ऋतुवाचक और नक्षत्रवाचक पदों का पूर्व्व पद के अनुसार पौर्व्वापर्य्य * नियम है। यथा, ऋतुवाचक-हेमन्त शिशिरौ, शिशिरवसन्तौ, वसन्तनिदाघौ ; नक्षत्रवाचक अश्विनीभरण्यौ, कृत्तिकारोहिण्यौ। अक्षरसाम्य में यही नियम है।

१८। वर्णानाञ्च।

ब्राह्मणादि वाचक पदों में आनुपूर्व्व्य के अनुसार पूर्वापर के नियम होते हैं। यथा—ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य,-शूद्राः।

१९। अनियमो धर्म्मादौ।

---

* जो पद पहले बोला जाता है उसको पहले रखना और उसके बाद जो बोला जाता है उसे आगे रखना। अनुवादक।

धर्म्मं प्रभृति प्रयोग में पूर्व्वा पर का नियम नहीं है। यथा—धर्म्मार्थौ, अर्थधर्म्मौ, कामार्थौ, अर्थकामौ, शब्दार्थौ, अर्थशब्दौ, वरवध्वौ, वधुवरौ, सर्पिर्म्मधूनी, मधूसर्पिषौ, आद्यन्तौ, अन्तादी, गुणवृद्धी, वृद्धगुणौ।

## सर्व समास शेष।

### १। समासश्चतुर्व्विधः।

पाणिनी के मत से समास अव्ययीभाव, तत्पुरुष, वहुव्रीहि द्वन्द्व, ये चार प्रकार के हैं। कर्म्मधारय, द्विगु, स्वतन्त्र समास में परिगणित नहीं हैं किन्तु ये तत्पुरुष के अन्तर्गत है। किसी २ के मत से कर्म्मधारय और द्विगु, स्वतन्त्र समास दिखलाये गये। हैं उनके मत से समास छ प्रकार के हैं।

### २। पूर्वपदार्थः प्रधानो अव्ययीभावः।

अव्ययीभाव समास में पूर्व्वपद प्रधान रहता है। उप-गृहम्, यथाशक्ति, इत्यादि स्थल में उप, यथा, प्रभृति पूर्व्व-पदार्थ प्रधान भाव से रहता है।

### ३। उत्तर-पदार्थ-प्रधानस्तत्पुरुषः।

तत्पुरुष समास में उत्तर पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत होता है। तरुच्छाया, गङ्गा जलम् इत्यादि।

### ४। अन्यपदार्थप्रधानो बहुव्रीहिः।

वहुव्रीहि समास में समस्यमान कोई पदार्थ प्रधान भाव

से प्रतीत न होकर उससे उपलक्षित अन्य पदार्थ प्रतीत होता है। बहुधनः, दीर्घबाहुः आदि में बहु धन, दीर्घ, बाहु आदि में से कोई पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत नहीं होता किन्तु बहु-धन और दीर्घ-बाहु विशिष्ट व्यक्ति रूप अन्य पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत होता है।

## ५। उभयपदार्थप्रधानो द्वन्द्वः ।

द्वन्द्व समास में समस्यमान दोनों पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत होते हैं। अश्वगजौ, तालतमालौ आदि में अश्व, गज, ताल, तमाल आदि सब ही पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत होते हैं।

परन्तु सर्वत्र ये नियम नहीं घटते। स्थल विशेष में विप-रीत देखा जाता है। सप्तगोदावरम्, उन्मत्तगङ्गम् इत्यादि अव्ययी भाव में पूर्व पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत न होकर अन्य पदार्थ प्रधान प्रतीत होता है। अकिञ्चनः, आपन्नजीविकः इत्यादि तत्पुरुष में उत्तर पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत न होकर अन्य पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत होता है। द्वित्राः, पञ्चषः इत्यादि बहुव्रीहि समास में अन्य पदार्थ प्रधान भावसे प्रतीत न होकर दोनों ही पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत होते हैं। हंससारसम्, दंशमशकम्, इत्यादि द्वन्द्व समास में दोनों पदार्थ प्रधान भाव से प्रतीत न होकर उसके समाहार रूप अन्य पदार्थ प्रधान भावसे प्रतीत होता है। इसलिए पूर्वोक्त सब लक्षण प्रायिक अभिप्राय से निर्दिष्टहैं; अर्थात्

प्रायः सब स्थलों में उन-उन लक्षणों का समावेश होता है, कहीं कहीं नहीं होता है। इसीलिये बहुत लोग, प्रायेण पूर्वपदार्थ-प्रधानोऽव्ययीभावः, प्रायेणोत्तरपदार्थप्रधानः तत्पुरुषः, प्रायेणान्यपदार्थप्रधानो बहुव्रीहिः, प्रायेणोभयपदार्थप्रधानो द्वन्द्वः, इस प्रकार से अव्ययीभाव आदि के लक्षणों में प्रायेण इस पद की योजना करते हैं।

सचमुच उन उन समासों के अधिकार में जो सब समास विहित हुए हैं वेही सब समास उन २ संज्ञाओं के भाजन हैं। अर्थात् अव्ययी भाव प्रकरण में जो सब समास विहित हुए हैं उनका नाम अव्ययीभाव है। तत्पुरुष प्रकरण में जो सब समास विहित हुए हैं उनका नाम तत्पुरुष है। बहुव्रीहि प्रकरण में जो सब समास विहित हुए हैं उनका नाम बहुव्रीहि है। और द्वन्द्व प्रकरण में जो सब समास विहित हुए हैं उनका नाम द्वन्द्व है।

'उभयपदार्थप्रधानो द्वन्द्वः' यहां उभय शब्द से केवल दो पद का बोध नहीं होता वरन् अधिक का होता है। दो पद में जैसा द्वन्द्व समास होता है अनेक पद में भी वैसा ही होता है यथार्थ में केवल अव्ययीभाव समास दो पद में होता है। द्वन्द्व और बहुव्रीहि दो पदों में और अनेक पद में भी होता है तत्पुरुष प्रायः सर्वत्र दो पदों में होता है कहीं कहीं अनेक पद में भी देखा जाता है। वस्तुतः द्वन्द्व समास के लक्षण ये उभय शब्द के स्थान में अनेक शब्द का रहना आवश्यक है।

६। बहुव्रीहिर्द्विविधस्तद्गुणसंविज्ञानोऽतद्गुण-संविज्ञानश्च।

बहुव्रीहि दो प्रकार का है तद्गुणसंविज्ञान और अतद्गुण संविज्ञान। जहां समास-बोधित अन्य पदार्थ के समान समस्यमान पदार्थ का भी परस्पर में क्रिया आदि के साथ अन्वय होता है, उसको तद्गुणसंविज्ञान और जहाँ समस्यमान पदार्थ की क्रिया के साथ अन्वय नहीं होता उसको अतद्गुण संविज्ञान कहते हैं। लम्बकर्णमानय इत्यादि में आनय क्रिया में लम्बकर्ण-विशिष्ट व्यक्ति का अन्वय होता है, किन्तु लम्ब-कर्ण का भी परस्पर में अन्वय है, इसलिए वह तद्गुणसंविज्ञान है, और दृष्टसमुद्रमानय इत्यादि स्थलों में आनयन क्रिया में दृष्टसमुद्र व्यक्ति का अन्वय है किन्तु समुद्र का नहीं है, इस-लिए वह अतद्गुणसंविज्ञान है।

७। समानाधिकरणपदघटितो व्यधिकरण पद-घटितश्च।

बहुव्रीहि प्रकारान्तर से दो प्रकार का है, समानाधिकरण पदघटित और व्यधिकरणपदघटित। एक ही विभक्ति वाले विशेष्य और विशेषण पदों में जो बहुव्रीहि समास होता है वह समानाधिकरणपदघटित कहलाता है। यथा, नीलाम्बरः, दीर्घबाहुः, कृष्णकायः इत्यादि। और, जहाँ भिन्न २ विभक्ति

वाले पदों में बहुव्रीहि समास होता है उसको व्यधिकरणपद घटित कहते हैं, यथा, दण्डपाणिः, धनुर्हस्तः इत्यादि।

---

# तद्धित-परिशिष्ठ।

## १। पुंवत्तसिलादिषु भाषितपुंस्कस्य।

तसिल्, त्रल् चरट्, जातीय, देशीय और पाश प्रत्यय परे रहने से भाषितपुंस्क स्त्रीलिङ्ग शब्दों का पुंवद्भाव होता है। यथा, उत्तरस्यादिशः उत्तरतः, उत्तरस्यां दिशि उत्तरतः, सर्वस्यां दिशि सर्व्वत्र. अर्पिता भूतपूर्वा अर्पितचरी, जात्या ब्राह्मणी ब्राह्मणजातीया, ईषदूना पण्डिता पण्डितदेशीया, कुत्सिता पाचिका पाचकपाशा।

## २। कल्याणादिषु च।

कल्प रूप तर् और तम् प्रत्यय परे रहने से भाषितपुंस्क स्त्रीलिङ्ग शब्द का पुंवद्भाव होता है। यथा, ईषदूना पण्डिता पण्डितकल्पा, प्रशस्ता गायिका गायिकरूपा, इयमनयोरहिशयेन निपुणा निपुणतरा, इयमासामतिशयेन चपला चपलतमा।

## ३। ईवूपोर्व्विभाषा।

कल्प आदि शब्द परे रहने से भाषितनपुंस्क ईवन्त और ऊवन्त स्त्रीलिङ्ग शब्द का विकल्प से पुंवद्भाव होता है। यथा, ईषदूना विदुषी विदुषिकल्पा, विद्वत्कल्पा, प्रशस्ता मेधाविनी, मेधाविनीरूपा मेधाविरूपा ; इयमनयोरतिशयेन

मायाविनी मायाविनीतरा, मायावितरा ; इयमासामतिशयेन मनोहारिणी, मनोहारिणीतमा, मनोहारितमा ; वामोरूकल्पा, वामोरुकल्पा, वामोरूरूपा, वामोरुरूपा ; वामोरूतरा, वामोरुतरा वामोरूतमा, वामोरुतमा (१) ।

## ४ । शसि बह्वल्पार्थस्य ।

शस् प्रत्यय परे रहने से बह्वर्थ अल्पार्थ भाषितपुंस्क स्त्रीलिङ्ग शब्द का पुंवद्भाव होता है । यथा, बह्वीभ्यो देहि, बहुशो देहि ; अल्पाभ्यो देहि, अल्पशो देहि ।

## ५ । त्वतलोर्गुणवचनस्य ।

सकते हैं ।

त्व और तल् प्रत्यय परे रहने से गुणवाचक भाषितपुंस्क स्त्रीलिङ्ग शब्द का पुंवद्भाव होता है । यथा, निपुणाया भावः निपुणत्वम्, निपुणता, चपलायाः भावः चपलत्वम्, चपलता, मेधाविन्या भावः मेधावित्वम्, मेधाविता ; प्रियवादिन्या भावः प्रियवादित्वम्, प्रियवादिता ।

सम्पूर्णम्

---

(१) वैयाकरणलोग ऊवन्त का पुंवद्भाव निषेध करके ऊप् का विकल्प से ह्रस्व करते हैं और पुंवद्भाव के अभाव मे ईप् के स्थल विशेष में विकल्प से और स्थल-विशेष में नित्य ह्रस्व करते हैं । इसके अनुसार विदषिकल्पा विदुषीकल्पा, विद्वत्कल्पा, एवं ब्राह्मणिकल्पा, ब्राह्मणीकल्पा ये सब रूप हो सकते हैं ।

# प्रश्नावली।

# QUESTIONS.

## कारक।

1. Explain and illustrate अपादान कारक. C.V. 1918.

2. What classes of verbs generally in their causative form convert the agrent (प्रयोज्यकर्त्ता) into the gramatical accusative (कर्म्मसंज्ञया)? adduce two suitable examples. C. V., 1914.

3. Explain clearly by examples the rule or rules bearing upon the change of voice of verbs with 'double accusatives.

4. Compose sentences to show the use of the following verbs governing nouns in ablative case (अपादान) भी, त्र, and यत्। C. V., 1917.

---

## विभक्ति निर्णय।

1. Use any five of the following words in short Sanskrit sentences :—धिक्। विना। मासेन। फलाय। बहिस्। पृथक्। नमः। अलपम् C V., 1913.

2. Correctly use any two of the following words in short sentences of your own :—वस्त्वा, वक्तुम, वक्तम्, वक्तवान्, वक्ता, वक्तव्यम्। C. V., 1915.

3. Correctly use मासम अधीतम् and मासेन अधीतम् in difference sentences of your own C. V., 1915.

4. What is the difference between महाभुजः, and महद्भुजः? use the words in different sentences C. V., 1915.

5. In the case of महाश्वम् would also महदश्वम् be right in any case? If not, give the right form; and the reasons for your answer, C. V, 1917.

6. Account for the case—ending either in भृत्यस्य पश्यतः or in प्राणेषु विद्यमानेषु in group A. C. V., 1918.

---

## स्त्रीप्रत्यय ।

1. When to use आचार्य्या, and when to use आचार्य्यानी ? Form sentences to illustrate the different use C. V.

2. Give the feminine forms of any two of the following :—पुन्य, श्वन् and सखि । C. V , 1917.

3. Give the corresponding feminaine forms. For the following :—आचार्य्य, अश्व, गोप, शूद्र, धातृ, and विद्वस् । C. V., 1917.

4. Give the feminine forms of वरुण and भव,

---

## समास ।

1. Either compound the following :—सुन्दरीणां बुद्धिः, सुन्दरी बुद्धिर्यस्यसा । or expound the Samas in त्रिभुवनम् हंसकोकिलम् C. V., 1910.

2. Show by different sentences that the word पीताम्बर can be taken both as a कर्म्मधारय and as a बहुव्रीहि । C. V., 1910.

3. What is an अव्ययी भाव समास ? Give two instances of अव्ययीभाव समास C. V., 1911

4. Show by examples difference between समाहारद्वन्द and समाहारद्विगु C. V , 1911 and 1915.

5. Expound the Samasas in any two of the following आमाय्यादम् । मूषिक निर्विशेषम् । व्यावृतसर्वेइन्द्रिपार्थस्य । स्वत प्रार्थना सिद्धार्थम् C. V., 1912.

6. Define Sandhi and Samas. How many kinds of Samas are there? Name them, and give one example of each. Is Ekasesa a Samas ? Give reasons for your answers C. V. 1913.

7. Expound the Samasas in any two of the following :—महोरस्कम् । नृसिंहम् । सिंहसकाशम् । अमृत प्रायाणी C. V. 1913.

8. Expound the Samas as in any three of the following :—

(*a*) मांसाद्याहारेण । (*b*) अक्षत केशाः (*c*) मांसाहारदानेन । (*d*) कोशमात्रावस्थितेन (*e*) सबहुमानम् (*f*) धर्माविरोधेन (*g*) समित्रबन्धुः C. V., 1914.

9. Cleariy explain the उपपद समास and give illustrative examples C. V., 1914.

10 Distinguish between the रूपक and उपमित compounds by proper examples C.V., 1914.

11. Name and expound the Samasas in any two of the following :—

(*a*) प्रबोधनार्थम् (*b*) यथाकालोपपन्नम् (*c*) मुनिपुङ्गवः (*d*) अनेकविधचाटुवाक्यगर्भा । C. V., 1915.

12. Why महाराजेन and not महाराज्ञा? C. V. 1915.

Under what rule of Samasa does the final न of राजन् disappear in such cases ?

13. Explain and illustrate the distinction between एक शेष and द्वन्द्व । C. V , 1915.

14. Show by sentences of your own, the use of any two of the following pairs :—

(*a*) महाधनम् । and महद्धनम् (*b*) वर्षमधीतम् (*c*) वर्षेणाधीतम् स्वेपाम् and स्वानाम् । (*d*) उपाध्यायानी and उपध्याया । C. V. 1917.